

नीलाम्बुज श्यामल कोमलाङ्गम् सीता समारोपित वामभागम्।
पाणो महासायक चारु चापं, नमामि रामं रघुवंश नाथम्।।






# मानस-वर्णानुक्रमणिका



संकलन

**मोहिनी श्रीवास्तव**

सम्पादक

**स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती**

प्रकाशक —

**सत् साहित्य प्रकाशन संस्थान**

दिव्य धाम आश्रम
दीनानाथ कालोनी,
पो.– नूरवाला, पानीपत–१३२१०३ (हरियाणा)
दूरभाष – (०१७४२) ६४६३०२

प्रथमावृत्ति – गुरुपूर्णिमा, सम्वत् २०५०
द्वितीयावृत्ति – गुरुपूर्णिमा, सम्वत् २०५८



**भेंट – एक सौ रुपये मात्र**

प्राप्ति स्थान –

१. व्यवस्थापक – दिव्य धाम आश्रम
दीनानाथ कालोनी, पो. नूरवाला, पानीपत – १३२१०३ (हरियाणा), फोन – (०१७४२) ६४६३०२
२. परमार्थ पुस्तक भंडार, हरिधाम आश्रम, पो. बिठूर–२०९२०१ कानपुर (उ.प्र.), फोन – (०५१२) ७१०३३३
३. राजेश कुमार गुप्ता, एफ–५८, राधापुरी, दिल्ली–११००५१, फोन–(०११) २२११९३५
४. योगेश कुमार गुप्ता, ५३ गली राजा केदारनाथ, चावड़ी बाजार, दिल्ली–११०००६, फोन – (०११) ३२६१२५४

मुद्रक– ग्राफिक वर्ल्ड, १६८६, दखिनीराय गली, दरियागंज, नई दिल्ली–११०००२, दूरभाष–३२७४३७४, ३२६५७७०





# समर्पण

गुरु के रूप में धर्मग्रन्थ
धर्मग्रन्थ के रूप में भगवत्दर्शन के प्रेरक
भक्तों की अमर श्रद्धा के आसन पर
विराजमान
ब्रह्मलीन सद्गुरुदेव
श्री स्वामी प्रकाशानन्द सरस्वती जी महाराज
की
स्मृति वेदिका पर अर्पित
पूजा के पुष्पों की प्रतीक
यह
श्रीरामचरितमानस की
वर्णानुक्रमणिका

# शुभाशंसा

श्री रामचरितमानस भारतीय धर्म संस्कृति का प्रतिनिधि ग्रन्थ है। इस गौरवशाली ग्रन्थ में भारत का ऋषि मानस और जन मानस साथ-साथ प्रतिबिम्बित हुए हैं। इसीलिये गोस्वामी तुलसीदास ने इसे लोक और वेद के उभय कूलों के मध्य प्रवाहित सरयू सरिता कहा है, जो भगवान राम के पावन निर्मल जल से भरपूर है।

चली सुभग कविता सरिता सो । राम बिमल जस जल भरिता सो॥
सरजू नाम सुमंगल मूला। लोक वेद मत मंजुल कूला॥ बा. 38/11–12

यह काव्य ग्रन्थ भी है और धर्मग्रन्थ भी। इस विशेषता के कारण यह विश्व वाङ्मय का शिरोमणि ग्रन्थ बन गया है।

इस ग्रन्थ की लोकप्रियता इसकी दिव्यता का प्रमाण है। इसका प्रचार, प्रसार, प्रवचन, पारायण और अनेकानेक विविध प्रकाशन भारतीय श्रद्धा के प्रतीक हैं। देशभर के श्रद्धालु घरों में प्रतिवर्ष नवरात्र के समय दो बार इसके नवाह्न पारायण और विशाल स्तर पर भव्य समारोहों में व्यवस्थित मंचों पर इसके प्रवचन श्रेष्ठ विद्वानों, प्रवीण कथावाचकों और वन्दनीय महात्माओं द्वारा उत्साही कर्मठ नागरिकों के सहयोग से आयोजित होते हैं।

अनुक्रमणिका की परम्परा हमारे देश में अत्यन्त प्राचीन है। आधुनिक वैज्ञानिक शब्दावली में इसे "कम्प्यूटर शैली" अथवा क्रम संयोजन कहा जा सकता है; परन्तु प्राचीन काल में यह कार्य विभिन्न पाठ विधियों द्वारा किया गया, जिनके प्रयोग से वेदत्रयी एवं ब्राह्मण ग्रन्थ चिरकाल तक ऋषि एवं व्यास परम्परा में मौखिक रूप से सुरक्षित रहे और कालान्तर में उन्हें लिपिबद्ध किया जा सका। आज श्रीरामचरितमानस की भी वही स्थिति है। अनेक भक्तों, विद्वानों और कथावाचकों को इस विशाल ग्रन्थ का अधिकांश कण्ठस्थ है।

मानस की यह वर्णानुक्रमणिका विविध वर्गों के पाठकों को अनेक रूपों में उपयोगी सिद्ध होगी। इसके द्वारा वे अपने मन में गूँजने वाली अथवा विस्मृत चौपाई को तत्काल खोज सकेंगे। विद्यालयों में आयोजित की जाने वाली अन्त्याक्षरी प्रतियोगिता में भी यह विशेषतः सहायक होगी। यात्रा में भी यह एक सम्वादमय साथी का कार्य करेगी और इसकी एक-एक चौपाई सात्विक संगीत के रूप में श्रम परिहार एवं मनोरंजन प्रदान कर सकती है। अतः यह प्रयास स्तुत्य है।

यह वर्णानुक्रमणिका भक्तिमयी **मोहिनी श्रीवास्तव** की श्रद्धा एवं दीर्घकाल के स्वाध्याय तथा श्रम का ही प्रतिफल है। आपके इस कार्य से मानस प्रेमियों को मानस के स्वाध्याय में विशेष सहयोग मिलेगा, इसलिये आप धन्यवाद की पात्र हैं। इस ग्रन्थ का प्रकाशन हमारे कर्मठ सहयोगी प्रिय **स्वामी दिव्यानन्द जी** के सत्प्रयासों द्वारा संभव हुआ है। इनके अतिरिक्त भी जिन भक्तों का तन-मन-धन से सहयोग इसके प्रकाशन में प्राप्त हुआ है, वे सभी साधुवाद के अधिकारी हैं। उन सभी के प्रति हमारा मांगलिक शुभाशीष भी है और धर्म संस्थान की ओर से धन्यवाद भी। आशा है आगे भी इस सात्विक स्वाध्याय परम्परा का निर्वाह होता रहेगा।

परमार्थ निकेतन
स्वर्गाश्रम – २४६३०४
ऋषिकेश (हिमालय)

भावत्क:
महामण्डलेश्वर
स्वामी असङ्गानन्द सरस्वती
परमाध्यक्ष—श्री दैवी सम्पद महामण्डल



# प्रस्तावना

भारतवर्ष एक धर्मप्राण देश के रूप में विख्यात है। धर्म की जितनी व्यापक, सार्वभौम और सनातन परिभाषा इस देश के ऋषियों, मनीषियों और कवियों द्वारा की गई है, वह अन्यत्र दुर्लभ है। यहां धर्म को वस्तुतः जीवन के साथ इस प्रकार जोड़ा गया है, कि सम्पूर्ण दिनचर्या, व्यवसाय और कर्मकलाप धर्ममय ही प्रतीत होता है। यहां भगवान की आराधना के भी विविध विधान कल्पित एवं निर्धारित किये गये हैं, जिनका चयन भक्तगण एवं आराधक अपनी-अपनी रुचि, संस्कार एवं सुविधा के अनुसार कर लेते हैं। इन्हीं विधानों में से एक है 'स्वाध्याय' अर्थात धर्म ग्रन्थों का सतत्, नियमित और एकाग्रतापूर्वक अध्ययन। प्राचीन काल में और आज भी दीक्षान्त समारोहों में विद्यालय से विदा होते हुए वटुक को उपदेश दिया जाता है-*स्वाध्यायान्मा प्रमदः।* "स्वाध्याय में प्रमाद मत करना", क्योंकि स्वाध्याय जीवन की सतत् प्रक्रिया है। श्रीमद्‌भगवद्‌गीता में यह "वाङ्मय तप" का एक अंग है और रामचरितमानस में तो इसे संयम एवं सच्चरित्र का सतत् संरक्षक कहा गया है-

अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत्।
स्वाध्यायाभ्यसनं चैव वाङ्मयं तप उच्यते।। गीता, अ. १७/१५

सास्त्र सुचिंतित पुनि पुनि देखिअ । मानस, अरण्य- ३६/८ पूर्वार्द्ध

स्वाध्याय के लिये अनेक ग्रन्थों का चयन किया जा सकता है; परन्तु अवकाश के अभाव में एवं पूजा की भावना से कुछ विशिष्ट ग्रन्थों अथवा ग्रन्थ विशेष का चयन आवश्यक होता है। ऐसे ग्रन्थों में रामचरितमानस महामहनीय है। यह ग्रन्थ पूज्यता, मान्यता, प्रतिष्ठा, प्रचार-प्रसार और लोकप्रियता की दृष्टि से भारतीय वाङ्मय का शीर्षस्थ ग्रन्थ है। अतः इसे गोस्वामी तुलसीदासजी ने "निगमागम" का सार संकलन अथवा श्रुति-सार कहा है, जो कि अपनी व्यास समास शैलीं में एक महाकाव्य है और सूत्र शैली में सुभाषित-संग्रह एवं नाम जप का आधार भूत मन्त्र समुच्चय। इसकी प्रत्येक पंक्ति किसी-न-किसी विशिष्ट गुण से अभिमण्डित है-मन्त्र की महिमा से, दर्शन की गरिमा से, धर्म की नैतिकता से, काव्य की रसार्द्रता से अथवा चित्रांकन की अभिरामता से। यह अत्यन्त सामान्य उदाहरण चित्रात्मकता की दृष्टि से लिया जा सकता है-

आगें चले बहुरि रघुराया । रिष्यमूक पर्बत निअराया ।। मानस, किष्किन्धा-०/१

मानस के मर्मज्ञ एवं शीर्षस्थ कुछ आलोचकों ने इस पंक्ति को रस धारा के बीच एक नीरस प्रसंग कहा है; परन्तु यदि यात्री के मनोविज्ञान को दृष्टि में रखा जाये तो इसकी चित्रात्मकता उजागर हो उठती है। पद यात्री वन पथ अथवा तीर्थ स्थल की ओर अग्रसर होता हुआ जब वनराजि की सुषमा और आकाश की नीलिमा के बीच किसी पर्वत श्रृंग को उभरता हुआ देखता है तो उसका हृदय निसर्ग सौन्दर्य की अनुभूति से भर उठता है। "निअराया" शब्द

में यही अनुभूति ध्वनित है। आशय यह कि मानस की प्रत्येक पंक्ति में, यहां तक कि अनेक शब्दों में भी, एक छन्द है, प्रत्येक छन्द में एक संगीत है, संगीत में एक राग है, राग में अनुगूंज है और प्रत्येक अनुगूंज में एक सन्देश है-पवित्र जीवन का, श्रेष्ठ चरित का, सामाजिक मर्यादा का, अभंग शान्ति का और अक्षय आनन्द का। यह वर्णानुक्रमणिका उन्हीं सन्देशों को क्षण प्रतिक्षण घर और बाहर, एकान्त में एवं कार्यसंकुलता में ऐसे ही सन्देशों को श्रवण करते रहने का आमन्त्रण देती है। अतः इसे एक जेबी पुस्तिका (पॉकेट बुक), रोचक दैनिकी (डायरी) अथवा लघु ज्ञान कोष (विजडम डिक्शनरी) कहा जा सकता है। मानस के निष्ठावान नियमित पाठक ऐसे अनेक रूपों में इस अनुक्रमणिका का महत्व अनुभव कर सकते हैं।

मानस के पाठकों की भी अनेक श्रेणियां हैं। इनमें भावुक भक्त हैं, मर्मान्वेषी समीक्षक हैं, रसलिप्सु सहृदय नागरिक हैं, जिज्ञासु विद्यानुरागी हैं, इत्यादि। इन सबको विभिन्न अवसरों पर मानस की पंक्ति विशेष अथवा विशिष्ट शब्द की आवश्यकता उद्धरण के लिये, अर्थावगाहन के लिये, चिन्तन अथवा मनन के लिये पड़ा करती है। कभी-कभी एकान्त में कोई चौपाई मन में गूंज उठती है और मन उसे तत्काल पाने के लिये व्याकुल हो उठता है। कभी चिन्ता और विषाद के क्षणों में भगवान् की शरण का स्मरण हो आता है और न जाने किस चौपाई, दोहा, सोरठा, श्लोक अथवा स्तोत्र से वह अभिप्सित शरणागति प्राप्त हो जाती है। कभी-कभी आपदा में हम अधीर हो उठते हैं, तब रामशलाका जैसी तालिका अथवा मानस की कोई प्रसंगमयी पंक्ति हमारी शंका का समाधान, भय का निवारण, मनोद्वन्द का शमन करने में सहायक सिद्ध होती है। इस प्रकार मानस सहसा फलित ज्योतिष का सा ग्रन्थ प्रतीत होने लगता है। इस वर्णानुक्रमणिका की दैनिक उपयोगिता इस प्रकार इन विभिन्न रूपों में अनुभव की जा सकती है।

मानस का प्रचार और प्रसार विपुल जन-समुदाय, शिक्षालयों और सद्गृहस्थ की पूजा की चौकी तक विस्तीर्ण है। जन-समुदाय के बीच यह उत्सवों, पर्वों, नवाह्न पारायण (नवरात्र) आदि के अवसरों पर भगवान् राम के वाङ्मय वपु के रूप में अवतरित होता हुआ प्रतीत होता है। शिक्षालयों में इसके संकलित अंश प्रारम्भिक कक्षाओं से लेकर स्नातकोत्तर कक्षाओं तक हिन्दी के पाठ्यक्रम में निर्धारित किये जाते हैं। इसी प्रकार नियमित पूजा के रूप में दैनिक पाठ करने वाले भक्त भी कुछ पंक्तियों की बारम्बार आवृति में आनन्द का अनुभव करते हैं। इसकी कुछ चौपाईयां तो सम्पुट के रूप में बहु प्रचलित हैं हीं। यह वर्णानुक्रमणिका इन सभी पाठ-विधियों में सहयोगी सिद्ध हो सकती है।

किशोरवय छात्रों में उत्तम संस्कार संस्थापित करने की इच्छा प्रत्येक माता-पिता और शिक्षक के मन में होती है। यह कार्य केवल पाठ्यग्रन्थ अथवा पारायण के द्वारा सिद्ध नहीं होता वरन् इसे मनोरंजन के रूप में ढ़ाल देने पर यह सुगम हो जाता है। ऐसे ही मनोरंजन अथवा सात्विक क्रीड़ा का प्रयोग अन्त्याक्षरी में देखा जा सकता है। बालकों की वह सात्विक स्पृहा, स्पर्धा और उनकी सजग चेतना एक ओर स्मरण शक्ति को पैना करती है, दूसरी ओर उन्हें एकाग्र बना कर ध्यानावस्था का प्रशिक्षण भी प्रदान करती है और तीसरी ओर अनजाने ही उनमें

सद्वृत्तियों का बीजवपन भी करती है। कुशल शिक्षक एवं सजग माता-पिता इस निमित्त भी ऐसी वर्णानुक्रमणिकाओं का उपयोग कर सकते हैं। इस ओर उनकी रूचि को मोड़ देने पर टी. वी. एवं वीडियो गेम्स के व्यसन से उन्हें बचाया जा सकता है। इस प्रकार आबाल-वृद्ध सबके द्वारा इसका उपयोग परीक्ष्य है।

वर्णानुक्रमणिका का अर्थ है अकारादि क्रम से एक संकेत-सूची अथवा सन्दर्भ, और यह सूची ग्रन्थ विशेष के अन्त में उस ग्रन्थ में प्रयुक्त शब्दों के सन्दर्भ पृष्ठ सूचित करती है। इंडेक्स और अनुक्रमणिका दोनों ही कोश विज्ञान (लैक्सिकोग्राफी) का अनुसरण करते हैं; फिर भी शब्द कोश जहाँ शब्दों के अर्थ भी प्रदान करता है, वहाँ इंडेक्स और अनुक्रमणिका में केवल शब्द सूची अथवा पंक्ति - सूची का ही संयोजन अभीष्ट होता है। अनुक्रमणिका में किसी प्रकार का भी क्रम निर्धारित किया जा सकता है, परन्तु वर्णानुक्रमणिका अकारादि क्रम में बंधी हुई होती है।

मानस जैसे महनीय ग्रन्थ के अध्ययन, अनुसंधान और स्वाध्याय के लिये भक्तों, विद्वानों और समीक्षकों ने अनेक विधाओं का आविष्कार उद्देश्य एवं उपयोग की दृष्टि से किया है। कुछ विद्वानों ने केवल सुभाषितों अथवा सूक्तियों का चयन किया है। कुछ ने पुनः उनका वर्गीकरण ज्ञान, विज्ञान, विविध विधाओं एवं शास्त्रों की दृष्टि से किया है। इसकी भी उपयोगिता है; क्योंकि रामचरितमानस एक धर्मग्रन्थ भी है, काव्यग्रन्थ भी है, और ज्ञान-राशि के नाते विश्वकोश की गरिमा से भी मंड़ित है। अतः इसकी सूक्तियां नेताओं, वक्ताओं, विद्वानों, सन्तों, महात्माओं, कवियों आदि विभिन्न वर्गों के विशिष्ट व्यक्तियों द्वारा न जाने कितने अवसरों पर उद्धृत की जाती हैं। अनेक निबन्ध और उत्तम लेख इस महाकाव्य की एक पंक्ति मात्र का शीर्षक चयन करके विरचित कर दिये गये हैं। इस प्रकार इसकी पंक्तियों ने वाग्मिता, सृजनशीलता और समीक्षा शास्त्र में योगदान किया है। अतः विविध प्रकार की अनुक्रमणिकाओं की रचना अभिनन्दनीय है।

आशा है यह प्रयोगशीलता एक सर्जनात्मक परम्परा का विधान करेगी और साथ ही मानस के स्वाध्याय, समीक्षा और पारायण की अनेक व्यास समास शैलियां सन्तों, विद्वानों के समर्पित सहयोग से विविध ग्रन्थों के रूप में प्रकाशित होंगी।

इस प्रस्तावना के लेखन का गौरव और मानस के समग्र साक्षात्कार का सुअवसर प्रदान करने के लिए मैं **आदरणीय श्री स्वामी दिव्यानन्द जी सरस्वती** का श्रद्धा सहित आभारी हूँ। इस वर्णानुक्रमणिका की संकलनकर्त्री भक्तिमयी **बहन मोहिनी श्रीवास्तव जी** की भक्ति-सरिता की सतत् प्रवाहशीलता के लिए मेरी हार्दिक शुभकामनायें अर्पित हैं।

आपका-
डॉ. रामप्रकाश अग्रवाल
अध्यक्ष-हिन्दी विभाग (सेवानिवृत)
मेरठ कॉलिज, मेरठ

९७-परमार्थ निकेतन
स्वर्गाश्रम (ऋषिकेश)

# दो शब्द

कुछ समय पूर्व प्रभु प्रेरणा से "श्रीरामचरितमानस की वर्णानुक्रमणिका" लिखी गई थी। जिसका प्रकाशन परमार्थ प्रकाशन, मुमुक्षु आश्रम, शाहजहाँपुर से हुआ था। अल्प समय में ही उसकी समस्त प्रतियाँ समाप्त हो गयीं। मानस-प्रेमियों ने उसे बड़ा आदर दिया और उसकी मांग निरन्तर बनी ही रही।

दूसरे संस्करण की कल्पना होते ही मानस प्रेमी अनेक भाई-बहनों ने यह सुझाव दिया कि पूर्व संस्करण में केवल चौपाई की अर्द्धाली ही ली गई थी, इस बार अगर पूरी चौपाई दे दी जाये तो अधिक सुन्दर रहेगा। अतः उनकी रुचि और परामर्श के अनुसार इस बार पूरी चौपाई दी गई है।

प्रभु की लीला अपरम्पार है। हर कार्य में उनकी अलौकिक कृपा का दर्शन प्राप्त होता है। कब किसको निमित्त बना कर वे क्या कार्य करा लेते हैं, ये तो वे ही जानें। इस ग्रन्थ का प्रकाशन श्रद्धेय श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज के सद्प्रयास के फलस्वरूप सम्पन्न हो रहा है, इसके लिये मैं उनकी अत्यन्त आभारी हूँ। मानस-प्रेमियों को मानस के स्वाध्याय में इससे अधिक सहयोग प्राप्त होगा। ऐसा मेरा विश्वास है।

हरिधाम आश्रम
बिठूर (कानपुर)

भवदीया –
मोहिनी श्रीवास्तव

# भूमिका

श्रीरामचरितमानस एक ऐसा दिव्य ग्रन्थ है, जो केवल भारत के ही नहीं बल्कि विश्व के जन-जन की आस्था का केन्द्र है। भौतिकता की मृग-मरीचिका में भागते-भागते व्यक्ति थक जाता है, उसे कहीं विश्राम नहीं मिलता, वह जितना बाहर भागता है, जितना भौतिक वस्तु-व्यक्ति-परिस्थिति को पकड़ कर सुखी-शान्त होने का प्रयास करता है, तब उसका जीवन और अधिक दुःखमय तथा अशान्त होता चला जाता है। जिस प्रकार दलदल में फंसा कोई व्यक्ति जितना उससे निकलने का प्रयास करता है, उतना ही उसमें और अधिक फंसता चला जाता है। ठीक इसी प्रकार अपनी बुद्धि, बल, धन, पद, आदि भौतिक साधनों का आश्रय लेकर व्यक्ति जब संसार की दलदल से निकलना चाहता है, तब उतना ही और अधिक उसमें फंसता चला जाता है। ऐसी परिस्थिति में जीवन को एक सही दिशा देने वाला, सत्य का बोध कराने वाला, जीवन को सुख-शान्तिमय बनाने वाला अगर कोई एक आधार है, तो वह है श्रीरामचरितमानस।

जो हम जीवन जीते हैं, इसे जीवन जीना नहीं कहते। आहार, निद्रा, वंश वृद्धि—यह काम तो पशु भी करता है। अगर हमारा जीवन भी मात्र इन्हीं क्रियाओं तक सीमित है तो एक पशु और हममें अन्तर ही क्या रहा? मानव-जीवन जीना एक कला है और इस कला का बोध होता है श्रीरामचरितमानस के माध्यम से। श्रीरामचरितमानस एक खुली प्रयोगशाला है। एक भाई-भाई का, पिता-पुत्र का, पति-पत्नी का, मित्र-मित्र का, सास-बहु का यहां तक कि शत्रु-शत्रु का आपस में सम्बन्ध कैसा हो, अगर यह देखना है, समझना है और जीवन में उतारना है तो आओ श्रीरामचग्तिमानस का आश्रय लो। इतना ही नहीं, बल्कि एक पशु-पक्षी के साथ हमारा व्यवहार कैसा हो अगर इसकी भी प्रेरणा देने वाला कोई है, तो वह है श्रीरामचरितमानस।

अन्यान्य ग्रन्थों का जब हम अवलोकन करते हैं तो उसमें से अधिकांश केवल उपदेशात्मक शैली में दिखायी देते हैं। मानव-जीवन कैसा हो, उनमें मात्र इसका उपदेश दिया गया होता है; परन्तु श्रीरामचरितमानस तो वह दिव्य ग्रन्थ है, जिसमें विभिन्न प्रतिकूल परिस्थितियों में भी अपने पारिवारिक, सामाजिक सम्बन्धों का बिना किसी उद्वेग एवं घृणा के सहजतापूर्वक निर्वाह करते हुए दिखाया गया है। यही है श्रीरामचरितमानस का महान आदर्श। इसीलिये सदियों पूर्व से ही मानव-जीवन का निर्माण करने वाले इस दिव्य ग्रन्थ को जन-मानस ने आदर और श्रद्धा के साथ स्वीकार किया, आज भी कर रहा है और आगे भी करता रहेगा। मानव-जीवन के चार पुरुषार्थ कहे गये हैं-धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष। जिसकी प्राप्ति के लिये अनेकानेक शास्त्रों, सन्तों और महापुरुषों ने विभिन्न प्रकार के साधनों, जैसे-निष्काम कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, अष्टांग योग, आदि का संकेत किया है। परन्तु श्रीरामचरितमानस एक ऐसा ग्रन्थ है, जिसमें सभी साधनों का निरूपण बड़ी सुन्दरता के साथ किया गया है। यह तो वह दिव्य वाटिका है, जिसमें नाना प्रकार के सुन्दर, सुगन्धित, रसमय

फल-फूल लगे हुए हैं, अपनी रुचि व अधिकार के अनुसार व्यक्ति चाहें जिसका सेवन कर सकता है।

मानस की प्रत्येक पंक्ति स्वयं में एक मन्त्र है, बल्कि पंक्ति ही नहीं इसका तो प्रत्येक शब्द स्वयं में एक मन्त्र है, जिसका आश्रय लेकर न जाने कितने भावुक भक्तों ने लौकिक और पारलौकिक लाभ के साथ-साथ मानसिक विश्राम तथा आत्मिक आनन्द प्राप्त किया है। संसार का ऐसा कोई व्यक्ति नहीं जिसके जीवन में उतार-चढ़ाव न आते हों। आज सुख है तो कल दुःख, आज संयोग है तो कल वियोग, कभी अनुकूलता है तो कभी प्रतिकूलता। इसी का नाम तो जीवन है। जब तक जीवन में अनुकूलता रहती है, तब तक तो व्यक्ति भौतिकता में खोया रहता है, पर जब प्रतिकूलता आती है और उसमें संघर्ष कर जब वह स्वयं में टूट जाता है, थक जाता है और जगत् के सारे सहारे उसके लिये व्यर्थ केवल स्वार्थ प्रधान सिद्ध होते हैं, तब वह बाहर से ठोकर खाकर मुड़ता है अन्दर की ओर, विनाशी से हटकर चलता है अविनाशी की ओर, तलाशता है किसी ऐसे सन्त-ग्रन्थ या मन्त्र को, जिसका आश्रय लेकर वह विश्राम पा सके, जीवन को सुख और शांन्तिमय बना सके और ऐसी अवस्था में उसे सहज ही विश्राम प्रदान कराने वाला अगर कोई आधार दिखायी देता है, तो वह है श्रीरामचरितमानस।

जब व्यक्ति श्रीरामचरितमानस का आश्रय लेता है तो कभी अचानक किसी संस्कार वश कहीं सुनी या पढ़ी हुई मानस की कोई पंक्ति उसके अन्तर में गूंजने लगती है और वह तुरन्त उसे पाने के लिये छटपटाने लगता है। अथवा अन्य किसी सन्दर्भ विशेष में मानस की किसी पंक्ति विशेष का प्रसंग जानने की आवश्यकता पड़ जाती है और तब ऐसी अवस्था में समाधान मिलता है श्रीरामचरितमानस की वर्णानुक्रमणिका से। मेरे साथ कई बार ऐसा हुआ कि विभिन्न अवसरों पर मानस की किसी पंक्ति के प्रसंग को जानने की जिज्ञासा हुई; परन्तु सम्पूर्ण मानस में उसे कहां-कैसे तलाश किया जाय, कुछ समझ में नहीं आया और तब आवश्यकता हुई मानस-वर्णानुक्रमणिका की।

कई बार ऐसा भी देखा गया है कि कोई व्यक्ति अनभिज्ञता वश अथवा अपनी विद्वता का थोथा प्रदर्शन करता हुआ किसी ऐसी पंक्ति को जो मानस में नहीं है, पर उसे मानस की ही है ऐसा दूसरों से मनवाने का आग्रह करता है। तब ऐसी परिस्थिति में इस वर्णानुक्रमणिका के माध्यम से यह सहज में ही सिद्ध किया जा सकेगा कि वह पंक्ति मानस की है अथवा नहीं।

मानस-प्रेमियों की इसी आवश्यकता को ध्यान में रखते हुए आज प्रकाश में आ रहा है श्रीरामचरितमानस का यह दिव्य ग्रन्थ ''मानस-वर्णानुक्रमणिका'' के रूप में। कई वर्षों से इसके प्रकाशन की योजना बनती रही; परन्तु अर्थाभाव तथा कुछ अन्य कारणों से यह कार्य सम्पन्न नहीं हो सका। कई परिचितों से सम्पर्क किया, उनको वर्णानुक्रमणिका की पाण्डुलिपि दिखायी, चर्चा हुई और उन मानस-प्रेमियों ने इसकी उपयोगिता को समझा तथा इसके प्रकाशन में हर प्रकार का सहयोग प्रदान करने का आश्वासन दिया। वैसे तो सब कुछ करने और कराने वाले सर्वान्तर्यामी प्रभु श्रीराम ही हैं; परन्तु किसी-न-किसी को तो वे निमित्त बनाते ही हैं। अतः इस प्रकार कुछ आदरणीय महानुभाव, जिनके नाम एक पेंज पर अलग से दिये

गये हैं, इसमें निमित्त बने और जिसके फलस्वरूप यह ग्रन्थ आपके कर-कमलों में सुशोभित है। उन सभी मानस-प्रेमी महानुभावों, जो इसके प्रकाशन में तन-मन-धन किसी भी रूप में सहयोगी बने, का मैं हृदय से आभारी हूँ।

इस वर्णानुक्रमणिका में गीताप्रेस, गोरखपुर से प्रकाशित श्रीरामचरितमानस को आधार मानकर मानस की प्रत्येक चौपाई, दोहा, सोरठा, छन्द तथा श्लोक के प्रथम अक्षर को लेकर अकारादि क्रम से संजोया गया है। दोहा, सोरठा की दोनों पंक्तियों को अलग-अलग न लेकर उसके प्रथम अक्षर के आधार पर ही दोनों पंक्तियों को एक साथ लिया गया है। इसी प्रकार छन्द को भी उसके प्रथम अक्षर के आधार पर अकारादि क्रम में चारों पंक्तियों को एक साथ लिया गया है। जैसे-

पुरजन परिजन जातिजन जाचक मंत्री मीत।
मिले जथाबिधि सबहिं प्रभु परम कृपाल बिनीत।।

— मानस, बा॰ ३०८/०

इस दोहे के प्रथम अक्षर 'पु' को आधार मानकर इन दोनों पंक्तियों को एक साथ अकारादि क्रम में 'प' के अन्तर्गत लिया गया है। इसी प्रकार

आचारु करि गुर गौरि गनपति मुदित बिप्र पुजावहीं।
सुर प्रगटि पूजा लेहिं देहिं असीस अति सुखु पावहीं।।
मधुपर्क मंगल द्रब्य जो जेहि समय मुनि मन महुँ चहैं।
भरे कनक कोपर कलस सो तब लिएहिं परिचारक रहैं।।

— मानस, बा॰ ३२२/१ छं॰

इस छन्द में प्रथम अक्षर 'आ' को आधार मानकर इसकी चारों पंक्तियों को एक साथ अकारादि क्रम में 'आ' के अन्तर्गत लिया गया है।

श्लोक आदि का क्रम भी इसी प्रकार लिया गया है। इसमें चौपाई, दोहा, सोरठा, छन्द तथा श्लोक के आगे जो संकेत दिये गये हैं, उनमें पहला अक्षर काण्ड का संकेत करता है, जैसे-बा० से बालकाण्ड, अ०से अयोध्याकाण्ड, अर० से अरण्यकाण्ड, कि० से किष्किन्धाकाण्ड, सु० से सुन्दरकाण्ड, लं० से लंकाकाण्ड और उ० से उत्तरकाण्ड। इसके आगे की संख्या उस काण्ड के दोहे की संख्या है और उसके आगे की संख्या चौपाई के स्थान का संकेत करती है। जैसे-

पुनि मन बचन कर्म रघुनायक । चरन कमल बंदउँ सब लायक।।

बा॰ १७/६

अर्थात् यह चौपाई बा० से बालकाण्ड में १७वें दोहे के बाद ९वीं चौपाई है। इसी प्रकार अन्य सबका भी समझना चाहिये।

भक्तिमयी माता मोहिनी श्रीवास्तव जी ने जीवन की अवसान बेला में, जहां इन्द्रियाँ

निरन्तर शिथिलता की ओर अग्रसर हैं, तीर्थराज प्रयाग के गंगा-यमुना-सरस्वती के पावन संगम क्षेत्र में जिन परिस्थितियों में इसका संकलन किया, उसके लिये वे वस्तुतः श्रद्धा एवं धन्यवाद की पात्र हैं। प्रभु श्रीराम उन्हें दीर्घायु करें तथा शक्ति प्रदान करें,जिससे उनके द्वारा समाज को और अधिक लाभ प्राप्त हो।

मां भगवती सरस्वती की साधना में निरन्तर संलग्न सम्माननीय डॉ० राम प्रकाश जी अग्रवाल, अध्यक्ष-हिन्दी विभाग (सेवानिवृत), मेरठ कॉलेज, मेरठ ने इस ग्रन्थ के लिये प्रस्तावना लिख कर दी, इसके लिये मैं उनका बहुत-बहुत आभारी हूँ।

कोई भी शुभ कार्य किसी महापुरुष के आशीर्वाद के बिना सम्पन्न नहीं होता। महापुरुषों के आशीर्वाद की छत्र-छाया में जिस कार्य को प्रारम्भ किया जाता है, वह निश्चित ही पूर्णता को प्राप्त होता है। मैं शत्-शत् वन्दन करता हूँ - दैवी सम्पद् महामण्डल के परमाध्यक्ष प्रातःस्मरणीय अनन्त श्री विभूषित श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ महामण्डलेश्वर पूज्यपाद श्री १०८ श्री स्वामी असङ्गानन्द सरस्वती जी महाराज के परम पावन श्री चरणों में, जिन्होंने कृपा कर इस ग्रन्थ के लिए अपना शुभ-आशीष प्रदान किया।

यथासम्भव भरसक प्रयास किया गया है कि इसमें किसी प्रकार की अशुद्धि न रह जाए, इसके लिये अनेक बार प्रूफ पढ़ा गया, फिर भी मानव स्वभाव वश कहीं पर कोई भूल रह गयी हो, कोई पंक्ति छूट गयी हो, तो उसके लिये मैं स्वयं को उत्तरदायी मानते हुए सभी विद्वानों, आचार्यों, मानस-प्रेमियों तथा स्नेही पाठकों से क्षमा प्रार्थी हूँ। मानस के स्वाध्याय में इस वर्णानुक्रमणिका के माध्यम से मानस-प्रेमी साधकों को अधिकाधिक लाभ व सहयोग प्राप्त होगा, ऐसा मेरा विश्वास है।

परमार्थ निकेतन
स्वर्गाश्रम—२४९३०४
ऋषिकेश (हिमालय)

आप सबका अपना ही—
स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती

# नम्र निवेदन

मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान श्री राम का परम पावन चरित्र अनादिकाल से ही सर्वसाधारण के लिए प्रेरणा स्रोत रहा है। भगवान श्रीराम के पावन चरित्र से जन मानस अपने व्यावहारिक जीवन में विशेष रूप से सदैव मार्ग दर्शन प्राप्त करता रहा है। कालान्तर में सन्त शिरोमणि कविकुल चूड़ामणि श्रीमद्गोस्वामी तुलसीदास जी महाराज द्वारा प्रभु श्रीराम के इस पवित्र चरित्र को लोक भाषा में "श्रीरामचरितमानस" के रूप में उपलब्ध करा देने के बाद से तो विद्वत समाज के साथ-साथ सामान्य वर्ग के अपठित जनों के लिए भी मानों अमृत-कलश ही हाथ लग गया है। गोस्वामी तुलसीदास जी द्वारा विरचित "श्रीरामचरितमानस" विश्व का एक आदरणीय ग्रन्थ है। इसके आश्रय से अब तक अनगिनत व्यक्तियों ने अपने लोक-परलोक का निर्माण किया है।

कुछ वर्ष पूर्व इस ग्रन्थ की समस्त सामग्री जैसे-दोहा, चौपाई, छन्द, सोरठा, श्लोक आदि को अकारादि क्रम से संजोकर इसे "मानस वर्णानुक्रमणिका" के रूप में प्रकाशित कराया गया था। मानस प्रेमियों में इस ग्रन्थ का विशेष उत्साह के साथ स्वागत हुआ। इस ग्रन्थ की उपयोगिता एवं महत्ता के सन्दर्भ में अनेक महापुरुषों, विद्वानों, भक्तों के सन्देश प्राप्त हुए हैं। जिनमें से कुछ का प्रकाशन इस ग्रन्थ के अन्त में किया गया है।

प्रथम संस्करण के प्रकाशन के समय इसका द्वितीय संस्करण शीघ्र ही प्रकाशित कराना पड़ेगा, इसकी न तो संभावना ही थी और न ही मन में संकल्प। परन्तु 'मेरे मन कुछ और है कर्ता के कुछ और' की उक्ति अनुसार परमपिता परमात्मा को जिससे जैसा कार्य करवाना होता है, उसे वैसी शक्ति व सामर्थ्य प्रदान कर तद्नुकूल परिस्थिति स्वयं ही बना देते हैं। प्रथम संस्करण की प्रतियां समाप्त प्रायः होने पर लखनऊ निवासी हमारे परमात्मीय डॉ. एम.एन. सक्सेना (विशेष सचिव - स्वास्थ्य विभाग, उ.प्र. सरकार) ने इसके पुनः प्रकाशन का विशेष आग्रह किया और साथ ही इस कार्य की सम्पन्नता के लिए अपने इष्ट-मित्रों के माध्यम से विशेष आर्थिक सहयोग भी प्रदान कराया; जिसके फलस्वरूप यह द्वितीय संस्करण आपके कर कमलों में सुशोभित हो रहा है। इस संस्करण के प्रकाशन का विशेष श्रेय डॉ. सक्सेना जी को ही है।

व्यस्तता के कारण मैं स्वयं इस बार प्रुफ आदि देख पाने में कुछ असमर्थता अनुभव कर रहा था। इस समस्या का समाधान किया दिल्ली निवासी भक्तिमयी श्रीमती राजरानीं गुप्ता ने। उन्होंने प्रुफ देखने का कार्य बड़े मनोयोग पूर्वक विशेष समय लगाकर सम्पन्न किया। ग्राफिक वर्ल्ड के श्री मयंक जी अग्रवाल ने इस ग्रन्थ का मुद्रण अपना अन्य कार्य रोककर इसे प्राथमिकता के रूप में कराया।

इस प्रकार इस द्वितीय संस्करण के प्रकाशन में सम्मानीय डॉ. एम.एन. सक्सेना, भक्तिमयी राजरानी गुप्ता, प्रियात्मन श्री मयंक जी, आर्थिक सहयोग प्रदान करने वाले सभी महानुभावों तथा अपना शुभ सन्देश प्रदान कर उत्साहवर्धन करने वाले सभी मनीषियों का मैं हृदय से आभारी हूँ। इन सबका जीवन मंगलमय तथा भगवत् भक्ति से परिपूर्ण हो; परमपिता परमात्मा से यह प्रार्थना एवं अपनी हार्दिक शुभकामना है।

सभी महापुरुष, विद्वान व मानस प्रेमी इस संस्करण का भी पूर्ववत् स्वागत करेंगे; ऐसी आशा ही नहीं बल्कि पूर्ण विश्वास है।

संस्थापक - अध्यक्ष — दिव्य धाम आश्रम
दीनानाथ कालोनी, पो. नूरवाला
पानीपत- १३२१०३ (हरियाणा)

आप सबका अपना ही-
स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती

# अनुक्रम



# मानस—वर्णानुक्रमणिका

## अ

कांड दो० चौ०

अइसेउ एक तिन्हहि जे खाहीं । एकन्ह कें डर तेपि डेराहीं ॥ लं० ३/६
अकथ अलौकिक तीरथराऊ । देइ सद्य फल प्रगट प्रभाऊ ॥ बा० १/१३
अकल अगुन अज अनघ अनामय । अजित अमोघसक्ति करुनामय ॥ लं० १०९/६
अकल अनीह अनाम अरूपा । अनुभव गम्य अखंड अनूपा ॥ उ० ११०/४
अर्क जवास पात बिनु भयऊ । जस सुराज खल उद्यम गयऊ ॥ कि० १४/३
अखिल बिस्व यह मोर उपाया । सब पर मोहि बराबरि दाया ॥ उ० ८६/७
अग जग जीव नाग नर देवा । नाथ सकल जगु काल कलेवा ॥ उ० ९३/७
अग जगमय जग मम उपराजा । नहिं आचरज मोह खगराजा ॥ उ० ५९/५
अग जगमय सब रहित बिरागी । प्रेम तें प्रभु प्रगटइ जिमि आगी ॥ बा० १८४/७
अगनित रबि ससि सिव चतुरानन । बहु गिरि सरित सिंधु महि कानन ॥ बा० २०१/१
अगनित लोकपाल जम काला । अगनित भूधर भूमि बिसाला ॥ उ० ७९/६
अगम देखि नृप अति पछिताई । फिरेउ महाबन परेउ भुलाई ॥ बा० १५६/८
अगम पंथ बनभूमि पहारा । करि केहरि सर सरित अपारा ॥ अ० ९७/६
अगम सनेह भरत रघुबर को । जहँ न जाइ मनु बिधि हरि हर को ॥ अ० २४०/५
अगम सबहि बरनत बरबरनी । जिमि जलहीन मीन गमु धरनी ॥ अ० २८८/१
अगमु पंथु गिरि कानन भारी । तेहि महँ साथ नारि सुकुमारी ॥ अ० १११/६
अगर धूप बहु जनु अँधिआरी । उड़इ अबीर मनहुँ अरुनारी ॥ बा० १९४/५
अगवानन्ह जब दीखि बराता । उर आनंदु पुलक भर गाता ॥ बा० ३०४/७
अगुन अखंड अनंत अनादी । जेहि चिंतहिं परमारथबादी ॥ बा० १४३/४
अगुंन अदभ्र गिरा गोतीता । सबदरसी अनवद्य अजीता ॥ उ० ७१/५
**अगुन अमान जानि तेहि दीन्ह पिता बनबास ।**
**सो दुख अरु जुबती बिरह पुनि निसि दिन मम त्रास** ॥ लं० ३१/० (क)
अगुन अमान मातु पितु हीना । उदासीन सब संसय छीना ॥ बा० ६६/८
अगुन अरूप अलख अज जोई । भगत प्रेम बस सगुन सो होई ॥ बा० ११५/२
अगुन अलेप अमान एकरस । रामु सगुन भए भगत पेम बस ॥ अ० २१८/६
अगुन सगुन दुइ ब्रह्म सरूपा । अकथ अगाध अनादि अनुपा ॥ बा० २२/१
अगुन सगुन गुन मंदिर सुंदर । भ्रम तम प्रबल प्रताप दिवाकर ॥ लं० ११४/३
अगुन सगुन बिच नाम सुसाखी । उभय प्रबोधक चतुर दुभाषी ॥ बा० २०/८

अग्य अकोबिद अंध अभागी । काई विषय मुकुर मन लागी ॥ बा० ११४/१
अग्य जानि रिस उर जनि धरहू । जेहि बिधि मोह मिटै सोइ करहू ॥ बा० १०८/२
अग्या पुनि पुनि भाइन्ह दीन्ही । निज निज सेज सयन तिन्ह कीन्ही ॥ बा० ३५५/६
अग्या सम न सुसाहिब सेवा । सो प्रसादु जन पावै देवा ॥ अ० ३००/४
अघ उलूक जहँ तहाँ लुकाने । काम क्रोध कैरव सकुचाने ॥ उ० ३०/४
अघ कि पिसुनता सम कछु आना । धर्म कि दया सरिस हरिजाना ॥ उ० १११/१०
अचल करौं तनु राखहु प्राना । बालि कहा सुनु कृपानिधाना ॥ कि० ९/२
अचल होउ अहिवातु तुम्हारा । जब लगि गंग जमुन जल धारा ॥ अ० ६८/८
अच्छत अंकुर लोचन लाजा । मंजुल मंजरि तुलसि बिराजा ॥ बा० ३४५/५
अज महेस नारद सनकादी । जे मुनिबर परमारथबादी ॥ लं० १०४/२
अजर अमर गुननिधि सुत होहू । करहुँ बहुत रघुनायक छोहू ॥ सुं० १६/३
अजर अमर सो जीति न जाई । हारे सुर करि बिबिध लराई ॥ बा० ८१/७
अज व्यापकमेकमनादि सदा । करुनाकर राम नमामि मुदा ॥ लं० ११०/७ छं०
अजसु होउ जग सुजसु नसाऊ । नरक परौं बरु सुरपुरु जाऊ ॥ अ० ४४/१
अजहुँ जासु उर सपनेहुँ काऊ । बसहुँ लखनु सिय रामु बटाऊ ॥ अ० १२३/१
अजहुँ न छाया मिटति तुम्हारी । तासु चरित सुनु भ्रम रुज हारी ॥ बा० १४०/५
अजहुँ बच्छ बलि धीरज धरहू । कुसमउ समुझि सोक परिहरहू ॥ अ० १६४/५
अजहुँ कछु संसउ मन मोरें । करहु कृपा बिनवउँ कर जोरें ॥ बा० १०८/५
अजहुँ तात त्यागि अभिमाना । भजहु राम होइहि कल्याना ॥ लं० ६२/२
अजहुँ मानहु कहा हमारा । हम तुम्ह कहुँ बरु नीक बिचारा ॥ बा० ७९/१
अजहुँ हृदउ जरत तेहि आँचा । रिस परिहास कि साँचेहुँ साँचा ॥ अ० ३१/५
अजा अनादि सक्ति अबिनासिनि । सदा संभु अरधंग निवासिनि ॥ बा० ९७/३
**अजिन बसन फल असन महि सयन डासि कुस पात ।**
**बसि तरु तर नित सहत हिम आतप बरषा बात** ॥ अ० २११/०
अति अकेल बन बिपुल कलेसू । तदपि न मृग मग तजइ नरेसू ॥ बा० १५६/६
अति अनुराग अंब उर लाए । नयन सनेह सलिल अन्हवाए ॥ अ० २४४/५
अति अनूप जहँ जनक निवासू । बिथकहिं बिबुध बिलोकि बिलासू ॥ बा० २१२/७
**अति अपार जे सरित बर जौं नृप सेतु कराहिं ।**
**चढ़ि पिपीलिकउ परम लघु बिनु श्रम पारहि जाहिं** ॥ बा० १३/०
अति आदर खगपति कर कीन्हा । स्वागत पूछि सुआसन दीन्हा ॥ उ० ६२/७
अति आदर दोउ तनय बोलाए । हृदयँ लाइ बहु भाँति सिखाए ॥ बा० २०७/९
अति आदर रघुनायक कीन्हा । पद पखारि पादोदक लीन्हा ॥ उ० ४७/२
अति आदर सब कपि पहुँचाए । भाइन्ह सहित भरत पुनि आए ॥ उ० १८/६
अति आदर समीप बैठारी । बोले बिहँसि कृपाल खरारी ॥ लं० ३७/४

अति आनंद उमगि अनुरागा। चरन सरोज पखारन लागा ॥ अ० १००/७
अति आरति पूछउँ सुरराया। रघुपति कथा कहहु करि दाया ॥ बा० १०९/३
अति आरति कहि कथा सुनाई। करहु कृपा करि होहु सहाई ॥ बा० १३१/५
अति आरति सब पूँछहिं रानी। उतरु न आव बिकल भइ बानी ॥ अ० १४७/१

**अति उतंग गिरि पादप लीलहिं लेहिं उठाइ।**
**आनि देहिं नल नीलहि रचहिं ते सेतु बनाइ** ॥ लं० १/०

अति उतंग जलनिधि चहु पासा। कनक कोट कर परम प्रकासा ॥ सुं० २/११
अति कटु बचन कहति कैकेई। मानहुँ लोन जरे पर देई ॥ अ० २९/८
अति कोमल रघुबीर सुभाऊ। जद्यपि अखिल लोक कर राऊ ॥ सुं० ५६/५

**अति कृपाल रघुनायक सदा दीन पर नेह।**
**ता सन आइ कीन्ह छलु मूरख अवगुन गेह** ॥ अ० १/०

अति खल जे बिषई बग कागा। एहिं सर निकट न जाहिं अभागा ॥ बा० ३७/३
अति गहगहे बाजने बाजे। सबहिं मनोहर मंगल साजे ॥ बा० २८५/१

**अति गर्ब गनइ न सगुन असगुन स्रवहिं आयुध हाथ ते।**
**भट गिरत रथ ते बाजि गज चिक्करत भाजहिं साथ ते ॥**
**गोमाय गीध कराल खर रव स्वान बोलहिं अति घने।**
**जनु कालदूत उलूक बोलहिं बचन परम भयावने** ॥ लं० ७७/१ छं०

अति डरु उतरु देत नृपु नाहीं। कुटिल भूप हरषे मन माहीं ॥ बा० २६९/५
अतिथि पूज्य प्रियतम पुरारि के। कामद घन दारिद दवारि के ॥ बा० ३१/८
अति दयाल गुर स्वल्प न क्रोधा। पुनि पुनि मोहि सिखाव सुबोधा ॥ उ० १०५/८
अति दीन मलीन दुखी नितहीं। जिन्ह कें पद पंकज प्रीति नहीं ॥ उ० १३/११ छं०
अति दुर्लभ कैवल्य परम पद। संत पुरान निगम आगम बद ॥ उ० ११८/३
अति नागर भव सागर सेतुः। त्रातु सदा दिनकर कुल केतुः ॥ अर० १०/१४
अति परिताप सीय मन माहीं। लव निमेष जुग सय सम जाहीं ॥ बा० २५७/८
अति पुनीत गिरिजा कै करनी। बिस्तर सहित कृपानिधि बरनी ॥ बा० ७५/८
अति प्रचंड रघुपति कै माया। जेहि न मोह अस को जग जाया ॥ बा० १२७/८
अति प्रसन्न रघुनाथहि जानी। पुनि नारद बोले मृदु बानी ॥ अर० ४२/१
अति प्रिय बचन सुनत प्रिय केरे। भृंगिहि प्रेरि सकल गन टेरे ॥ बा० ९२/४
अति प्रिय मोहि इहाँ के बासी। मम धामदा पुरी सुख रासी ॥ उ० ३/७
अति बड़ि मोरि ढिठाई खोरी। सुनि अघ नरकहुँ नाक सकोरी ॥ बा० २८/१
अतिबल कुंभकरन अस भ्राता। जेहि कहुँ नहिं प्रतिभट जग जाता ॥ बा० १७९/३
अतिबल मधु कैटभ जेहिं मारे। महाबीर दितिसुत संघारे ॥ लं० ५/७
अति बिचित्र कछु बरनि न जाई। कनक देह मनि रचित बनाई ॥ अर० २६/२
अति बिचित्र तहँ लोक अनेका। रचना अधिक एक ते एका ॥ उ० ७९/४

**अति बिचित्र रघुपति चरित जानहिं परम सुजान।**
**जे मतिमंद बिमोह बस हृदयँ धरहिं कछु आन ॥** बा० ४९/०
अति बिचित्र बाहिनी बिराजी। बीर बसंत सेन जनु साजी ॥ लं० ७८/५
अति बिनीत मृदु सीतल बानी। बोले रामु जोरि जुग पानी ॥ बा० २७८/१
अति बिषाद बस लोग लोगाईं। गए मातु पहिं रामु गोसाईं ॥ अ० ५०/७
अति बिस्तार चारु गच ढारी। बिमल बेदिका रुचिर सँवारी ॥ बा० २२३/२
अति बिसमय पुनि पुनि पछिताई। सादर मुनि मोहि लीन्ह बोलाई ॥ उ० ११२/५
अति बिसाल तरु एक उपारा। बिरथ कीन्ह लंकेस कुमारा ॥ सुं० १८/५
अति रिस बोले बचन कठोरा। कहु जड़ जनक धनुष कै तोरा ॥ बा० २६९/३
अति लघु बात लागि दुखु पावा। काहुँ न मोहि कहि प्रथम जनावा ॥ अ० ४४/७
अति लघु रूप धरेउ हनुमाना। पैठा नगर सुमिरि भगवाना ॥ सुं० ४/४
अति लालसा बसहिं मन माहीं। नाउँ गाउँ बूझत सकुचाहीं ॥ अ० १०९/३
अति सनेह बस सखीं सयानी। नारि धरम सिखवहिं मृदु बानी ॥ बा० ३३३/६
**अति सप्रेम सिय पायँ परि बहुबिधि देहिं असीस।**
**सदा सोहागिनि होहु तुम्ह जब लगि महि अहि सीस ॥** अ० ११७/०
अति सभीत कह सुनु हनुमाना। पुरुष जुगल बल रूप निधाना ॥ कि० ०/३
अति सभीत नारद पहिं आए। गहि पद आरत बचन सुनाए ॥ बा० १३८/२
अतिसय प्रबल देव तव माया। छूटइ राम करहु जौं दाया ॥ कि० २०/२
अतिसय प्रीति देखि रघुबीरा। प्रगटे हृदयँ हरन भव भीरा ॥ अर० ९/१४
अतिसय प्रीति देखि रघुराई। लीन्हे सकल बिमान चढ़ाई ॥ लं० ११८/१
अतिसय देखि धर्म कै ग्लानी। परम सभीत धरा अकुलानी ॥ बा० १८३/४
**अति सरोष माखे लखनु लखि सुनि सपथ प्रवान।**
**सभय लोक सब लोकपति चाहत भभरि भगान ॥** अ० २३०/०
अति सुकुमार जुगल मेरे बारे। निसिचर सुभट महाबल भारे ॥ उ० ६/८
अति सुकुमार न तन तप जोगू। पति पद सुमिरि तजेउ सबु भोगू ॥ बा० ७३/२
अति संघरषन जौं कर कोई। अनल प्रगट चंदन ते होई ॥ उ० ११०/१६
अति सुंदर दीन्हेउ जनवासा। जहँ सब कहुँ सब भाँति सुपासा ॥ बा० ३०५/६
अति सुंदर सुचि सुखद सुसीला। गावहिं बेद जासु जस लीला ॥ बा० ७९/२
**अति हरष मन तन पुलक लोचन सजल कह पुनि पुनि रमा।**
**का देउँ तोहि त्रैलोक महुँ कपि किमपि नहिं बानी समा ॥**
**सुनु मातु मैं पायो अखिल जग राजु आजु न संसयं।**
**रन जीति रिपुदल बंधु जुत पस्यामि राममनामयं ॥** लं० १०६/१ छं०
**अति हरषु राजसमाज दुहु दिसि दुंदुभीं बाजहिं घनी।**
**बरषहिं सुमन सुर हरषि कहि जय जयति जय रघुकुलमनी ॥**

**एहि भाँति जानि बरात आवत बाजने बहु बाजहीं।**
**रानी सुआसिनि बोलि परिछनि हेतु मंगल साजहीं** ॥ बा० ३१६/१ छं०
अति हरि कृपा जाहि पर होई। पांउँ देइ एहिं मारग सोई ॥ उ० १२८/४
अतुलित बल अतुलित प्रभुताई। मैं मतिमंद जानि नहिं पाई ॥ अर० १/१२
**अतुलितबलधामं हेमशैलाभदेहं दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम्।**
**सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं रघुपतिप्रियभक्तं वातजातं नमामि** ॥ सुं० श्लोक ३
अतुलित बल प्रताप द्वौ भ्राता। खल बध रत सुर मुनि सुखदाता ॥ अर० २१/७
अतुलित भुज प्रताप बल धामः। कलि मल विपुल विभंजन नामः ॥ अर० १०/१५
अँथयउ आजु भानुकुल भानू। धरम अवधि गुन रूप निधानू ॥ अ० १५५/६
अदभुत सलिल सुनत गुनकारी। आस पिआस मनोमल हारी ॥ बा० ४२/२
अर्ध भाग कौसल्यहि दीन्हा। उभय भाग आधे कर कीन्हा ॥ बा० १८९/२
अर्ध राति गइ कपि नहिं आयउ। राम उठाइ अनुज उर लायउ ॥ लं० ६०/२
अर्ध राति पुर द्वार पुकारा। बाली रिपु बल सहै न पारा ॥ कि० ५/३
अधम जाति मैं बिद्या पाएँ। भयउँ जथा अहि दूध पिआएँ ॥ उ० १०५/६
अधम ते अधम अधम अति नारी। तिन्ह महँ मैं मतिमंद अघारी ॥ अर० ३४/३
अधम निसाचर लीन्हें जाई। जिमि मलेछ बस कपिला गाई ॥ अर० २८/८
अधम सिरोमनि तव पद पावा। यह हमरें मन बिसमय आवा ॥ लं० १०९/१०
अधर अरुन रद सुंदर नासा। बिधु कर निकर बिनिंदक हासा ॥ बा० १४६/२
अधर लोभ जम दसन कराला। माया हास बाहु दिगपाला ॥ लं० १४/५
अधिक प्रीति मन भा संदेहा। बंदि चरन कह सहित सनेहा ॥ लं० ७९/२
अधिक सनेहँ गोद बैठारी। स्याम सरोज नयन भरे बारी ॥ बा० ९५/७
अधिक सनेहँ देह भै भोरी। सरद ससिहि जनु चितव चकोरी ॥ बा० २३१/६
अन्हवाए प्रभु तीनिउ भाई। भगत बछल कृपाल रघुराई ॥ उ० १०/५
अनमिल आखर अरथ न जापू। प्रगट प्रभाउ महेस प्रतापू ॥ बा० १४/६
अनरथु अवध अंरभेउ जब तें। कुसगुन होहिं भरत कहुँ तब तें ॥ अ० १५६/५
अनवद्य अखंड न गोचर गो। सबरूप सदा सब होइ न गो ॥ लं० ११०/१५
अन्न कनकभाजन भरि जाना। दाइज दीन्ह न जाइ बखाना ॥ बा० १००/८
अन्न सो जोइ जोइ भोजन करई। सोइ सोइ तव आयसु अनुसरई ॥ बा० १६७/६
अनहित तोर प्रिया केइँ कीन्हा। केहि दुइ सिर केहि जमु चह लीन्हा ॥ अ० २५/१
अनारंभ अनिकेत अमानी। अनघ अरोष दच्छ बिग्यानी ॥ उ० ४५/६
अनिप अकंपन अरु अतिकाया। बिचलत सेन कीन्हि इन्ह माया ॥ लं० ४५/१०
अनुचित आजु कहब अस मोरा। सोक सनेहँ सयानप थोरा ॥ अ० २८२/७
अनुचित उचित काजु किछु होऊ। समुझि करिअ भल कह सबु कोऊ ॥ अ० २३०/३
**अनुचित उचित बिचारु तजि जे पालहिं पितु बैन।**

**ते भाजन सुख सुजस के बसहिं अमरपति ऐन** ।। अ० १७४/०
अनुचित कहि सब लोग पुकारे। रघुपति सयनहिं लखनु नेवारे ।। बा० २७५/८
अनुचित नाथ न मानब मोरा। भरत हमहि उपचार न थोरा ।। अ० २२८/७
अनुचित बहुत कहेउँ अग्याता। छमहु छमामंदिर दोउ भ्राता ।। बा० २८४/६
अनुज उठाइ हृदयँ तेहि लायो। रघुपति भक्त जानि मन भायो ।। लं० ६३/४
अनुज क्रिया करि सागर तीरा। कहि निज कथा सुनहु कपि बीरा ।। कि० २७/१
अनुज जानकी सहित निरंतर। बसहु राम नृप मम उर अंतर ।। लं० ११४/८ छं०
**अनुज जानकी सहित प्रभु कुसल कोसलाधीस।**
**सोभा देखि हरषि मन अस्तुति कर सुर ईस** ।। लं० ११२/०
**अनुज जानकी सहित प्रभु चाप बान धर राम।**
**मम हिय गगन इंदु इव बसहु सदा निहकाम** ।। अर० ११/०
अनुजन्ह संजुत भोजन करहीं। देखि सकल जननीं सुख भरहीं ।। उ० २५/३
अनुज बधू भगिनी सुत नारी। सुनु सठ कन्या सम ए चारी ।। कि० ८/७
अनुज राज संपति बैदेही। देह गेह परिवार सनेही ।। उ० १५/६
अनुज सखा सँग भोजन करहीं। मातु पिता अग्या अनुसरहीं ।। बा० २०४/४
अनुज समेत गए प्रभु तहवाँ। गोदावरि तट आश्रम जहवाँ ।। अर० २९/५
अनुज समेत गहेहु प्रभु चरना। दीन बंधु प्रनतारति हरना ।। सुं० ३०/३
अनुज समेत देहु रघुनाथा। निसिचर बध मैं होब सनाथा ।। बा० २०६/१०
अनुज सहित प्रभु बंदन कीन्हा। आसिरबाद पिताँ तब दीन्हा ।। लं० १११/२
अनुज सहित मिलि ढिग बैठारी। बोले बचन भगत भयहारी ।। सुं० ४५/३
अनुज सहित सिर जटा बनाए। देखि सुमंत्र नयन जल छाए ।। अ० ९३/४
अनुपम बालक देखेन्हि जाई। रूप रासि गुन कहि न सिराई ।। बा० १९२/८
अनुसुइया के पद गहि सीता। मिली बहोरि सुसील बिनीता ।। अर० ४/१
**अनुरूप बर दुलहिनि परस्पर लखि सकुच हियँ हरषहीं।**
**सब मुदित सुंदरता सराहहिं सुमन सुर गन बरषहीं ।।**
**सुंदरीं सुंदर बरन्ह सह सब एक मंडप राजहीं।**
**जनु जीव उर चारिउ अवस्था बिभुन सहित बिराजहीं** ।। बा० ३२४/४ छं०
अनूप रूप भूपतिं। नतोऽहमुर्विजा पतिं ।। अर० ३/२१ छं०
अटनु राम गिरि बन तापस थल। असनु अमिअ सम कंद मूल फल ।। अ० २७९/७
अढुकि परहिं फिरि हेरहिं पीछें। राम बियोग बिकल दुख तीछें ।। अ० १४२/६
अपडर डरेउँ न सोच समूलें। रबिहि न दोसु देव दिसि भूलें ।। अ० २६६/३
अपतु अजामिलु गजु गनिकाऊ। भए मुकुत हरि नाम प्रभाऊ ।। बा० २५/७
**अपनें चलत न आजु लगि अनभल काहुक कीन्ह।**
**केहिं अघ एकहि बार मोहि दैअँ दुसह दुखु दीन्ह** ।। अ० २०/०

अपने मुँह तुम्ह आपनि करनी। बार अनेक भाँति बहु बरनी॥ बा० २७३/६
अपभयँ कुटिल महीप डेराने। जहँ तहँ कायर गवँहिं पराने॥ बा० २८४/८
अपर देउ अस कोउ न आही। यह छबि सखी पटतरिअ जाही॥ बा० २१९/८
अपर महोदर आदिक बीरा। परे समर महि सब रनधीरा॥ लं० ६१/१२
अपर सुतहि अरिमर्दन नामा। भुजबल अतुल अचल संग्रामा॥ बा० १५२/६
अपर हेतु सुनु सैलकुमारी। कहउँ बिचित्र कथा बिस्तारी॥ बा० १४०/१
**अब अति कीन्हेहु भरत भल तुम्हहि उचित मत एहु।**
**सकल सुमंगल मूल जग रघुबर चरन सनेहु॥** अ० २०७/०
अब अपलोकु सोकु सुत तोरा। सहिहि निठुर कठोर उर मोरा॥ लं० ६०/१३
अब अभिलाषु एकु मन मोरें। पूजिहि नाथ अनुग्रह तोरें॥ अ० २/७
अब आनिअ ब्यवहरिआ बोली। तुरत देउँ मैं थैली खोली॥ बा० २७५/४
अब उर धरहु ब्रह्म बर बानी। सत्य सदा संतत सुचि जानी॥ बा० ७४/२
अब कुछ नाथ न चाहिअ मोरें। दीनदयाल अनुग्रह तोरें॥ अ० १०१/७
अब करि कृपा देहु बर एहू। निज पद सरसिज सहज सनेहू॥ अ० १०६/८
**अब करि कृपा बिलोकि मोहि आयसु देहु कृपाल।**
**काह करौं सुनि प्रिय बचन बोले दीनदयाल॥** लं० ११३/०
अब करुनाकर कीजिअ सोई। जन हित प्रभु चित छोभु न होई॥ अ० २६७/२
अब कहु कुसल जाउँ बलिहारी। अनुज सहित सुख भवन खरारी॥ सुं० १३/३
अब कहु कुसल बालि कहँ अहई। बिहँसि बचन तब अंगद कहई॥ लं० २०/७
अब कृतकृत्य भयउँ मैं माता। आसिष तव अमोघ बिख्याता॥ सुं० १६/६
अब कृपाल जस आयसु होई। करौं सीस धरि सादर सोई॥ अ० ३०६/७
अब कृपाल निज भगति पावनी। देहु सदा सिव मन भावनी॥ सुं० ४८/७
अब कृपाल मोहि सो मत भावा। सकुच स्वामि मन जाइँ न पावा॥ अ० २६८/७
अब गोसाइँ मोहि देउ रजाई। सेवौं अवध अवधि भरि जाई॥ अ० ३१२/८
**अब गृह जाहु सखा सब भजेहु मोहि दृढ़ नेम।**
**सदा सर्बगत सर्बहित जानि करेहु अति प्रेम॥** उ० १६/०
अब जन गृह पुनीत प्रभु कीजे। मज्जनु करिअ समर श्रम छीजे॥ लं० ११५/५
अब जनि करहि बिप्र अपमाना। जानेसु संत अनंत समाना॥ उ० १०८/१२
अब जहँ राउर आयसु होई। मुनि उदबेगु न पावै कोई॥ अ० १२५/२
अब जनि कोउ माखै भट मानी। बीर बिहीन मही मैं जानी॥ बा० २५१/३
अब जनि देइ दोसु मोहि लोगू। कटुबादी बालकु बधजोगू॥ बा० २७४/३
अब जनि बतबढ़ाव खल करही। सुनु मम बचन मान परिहरही॥ लं० २९/१
अब जनि राम खेलावहु एही। अतिसय दुखित होति बैदेही॥ लं० ८५/६
अब जाना मैं अवध प्रभावा। निगमागम पुरान अस गावा॥ उ० ९६/५

अब जानी मैं श्री चतुराई। भजी तुम्हहि सब देव बिहाई॥ अर० ५/७
अब जौं तात दुरावउँ तोही। दारुन दोष घटइ अति मोही॥ बा० १६१/४
अब जौं तुम्हहि सुता पर नेहू। तौ अस जाइ सिखावनु देहू॥ बा० ७१/१
अब तव सिर भुज जंबुक खाहीं। राम बिमुख यह अनुचित नाहीं॥ लं० १०३/१२
अब तहँ रहहिं सक्र के प्रेरे। रच्छक कोटि जच्छपति केरे॥ बा० १७८/२
अब तुम्ह बिनय मोरि सुनि लेहू। मोहि अनुहरत सिखावनु देहू॥ अ० १७६/७
अब तुम्ह मम अनुसासन मानी। बसहु जाइ सुरपति रजधानी॥ बा० १५०/८
**अब तें रति तव नाथ कर होइहि नामु अनंगु।**
**बिनु बपु ब्यापिहि सबहि पुनि सुनु निज मिलन प्रसंगु॥** बा० ८७/०
अब तोहि नीक लाग करु सोई। लोचन ओट बैठु मुहु गोई॥ अ० ३५/६
अब दसरथ कहँ आयसु देहू। जद्यपि छाड़ि न सकहु सनेहू॥ बा० ३३१/७
अब दीनदयाल दया करिऐ। मति मोरि बिभेदकरी हरिऐ॥ लं० ११०/१९ छं०
अब धौं कहा करिहि करतारा। अति सभीत सब करहिं बिचारा॥ लं० १७/९
**अब नाथ करि करुना बिलोकहु देहु जो बर मागऊँ।**
**जेहिं जोनि जन्मौं कर्म बस तहँ राम पद अनुरागऊँ॥**
**यह तनय मम सम बिनय बल कल्यानप्रद प्रभु लीजिऐ।**
**गहि बाहँ सुर नर नाह आपन दास अंगद कीजिऐ॥** कि० ९/२ छं०
अब पति मृषा गाल जनि मारहु। मोर कहा कछु हृदयँ बिचारहु॥ लं० ३५/७
अब पद देखि कुसल रघुराया। जौं तुम्ह कीन्हि जानि जन दाया॥ सुं० ४५/८
अब प्रभु चरित सुनहु अति पावन। करत जे बन सुर नर मुनि भावन॥ अर० ०/२
अब प्रभु कृपा करहु एहि भाँती। सब तजि भजनु करौं दिन राती॥ कि० ६/२१
अब प्रभु परम अनुग्रह तोरें। सहित कोटि कुल मंगल मोरें॥ अ० १९४/८
अब प्रभु संग जाउँ गुर पाहीं। तुम्ह कहँ नाथ निहोरा नाहीं॥ अर० ११/३
अव प्रसन्न मैं संसय नाहीं। मागु जो भूप भाव मन माहीं॥ बा० १६३/५
**अब्यक्तमूलमनादि तरु त्वच चारि निगमागम भने।**
**षट कंध साखा पंच बीस अनेक पर्न सुमन घने॥**
**फल जुगल बिधि कटु मधुर बेलि अकेलि जेहि आश्रित रहे।**
**पल्लवत फूलत नवल नित संसार बिटप नमामहे॥** उ० १२/५ छं०
अब बिधि अस बुझिअ नहिं तोही। संकर बिमुख जिआवसि मोही॥ बा० ५८/४
**अब बिनती मम सुनहु सिव जौं मो पर निज नेहु।**
**जाइ बिबाहहु सैलजहि यह मोहि मागें देहु॥** बा० ७६/०
अब बिलंबु केहि कारन कीजे। तुरत कपिन्ह कहुँ आयसु दीजे॥ सुं० ३३/७
अब भरि अंक भेंटु मोहि भाई। लोचन सुफल करौं मैं जाई॥ लं० ६२/७
अब मारुतसुत दूत समूहा। पठवहु जहँ तहँ बानर जूहा॥ कि० १८/४

अब मुनिबर बिलंब नहिं कीजै। महाराज कहँ तिलक करीजै ॥ उ० ९/८
अब मैं कुसल मिटे भय भारे। देखि राम पद कमल तुम्हारे ॥ सुं० ४६/५
अब मैं जन्मु संभु हित हारा। को गुन दूषन करै बिचारा ॥ बा० ८०/२
अब मोहि आपनि किंकरि जानी। जदपि सहज जड़ नारि अयानी ॥ बा० ११९/४
अब मोहि भा भरोस हनुमंता। बिनु हरिकृपा मिलहिं नहिं संता ॥ सुं० ६/४
**अब रघुपति पद पंकरुह हियँ धरि पाइ प्रसाद।**
**कहउँ जुगल मुनिबर्ज कर मिलन सुभग संबाद** ॥ बा० ४३/० (ख)
**अब लगि मोहि न मिलेउ कोउ मैं न जनावउँ काहु।**
**लोकमान्यता अनल सम कर तप कानन दाहु** ॥ बा० १६१/० (क)
अबला कच भूषन भूरि छुधा। धनहीन दुखी ममता बहुधा ॥ उ० १०१/१ छं०
**अबला बालक बृद्ध जन कर मीजहिं पछिताहिं।**
**होहिं प्रेमबस लोग इमि रामु जहाँ जहँ जाहिं** ॥ अ० १२१/०
अब सब बिप्र बोलाइ गोसाईं। देहु धेनु सब भाँति बनाई ॥ बा० ३२९/७
अब सबु आँखिन्ह देखेउँ आई। जिअत जीव जड़ सबइ सहाई ॥ अ० २६१/७
अब साधेउँ रिपु सुनहु नरेसा। जौं तुम्ह कीन्ह मोर उपदेसा ॥ बा० १७०/३
**अब सुख सोवत सोचु नहिं भीख मागि भव खाहिं।**
**सहज एकाकिन्ह के भवन कबहुँ कि नारि खटाहिं** ॥ बा० ७९/०
अब सुभ कहा सुनहु तुम्ह मोरा। सब अपराध छमिहि प्रभु तोरा ॥ लं० १९/६
अब सुनु परम बिमल मम बानी। सत्य सुगम निगमादि बखानी ॥ उ० ८५/१
अब सोइ जतन करहु तुम ताता। देखौं नयन स्याम मृदु गाता ॥ लं० १०७/१
अब सोइ जतनु करहु मन लाई। जेहि बिधि सीता कै सुधि पाई ॥ कि० २०/८
अब सो कथा सुनहु जेहि हेतू। गयउ काग पहिं खग कुल केतू ॥ उ० ५७/२
अब सो मंत्र देहु प्रभु मोही। जेहि प्रकार मारौं मुनिद्रोही ॥ अर० १२/३
अब श्रीराम कथा अति पावनि। सदा सुखद दुख पुंज नसावनि ॥ उ० ६३/३
**अब हम नाथ सनाथ सब भए देखि प्रभु पाय।**
**भाग हमारें आगमनु राउर कोसलराय** ॥ अ० १३५/०
अबहिं मातु मैं जाउँ लवाई। प्रभु आयसु नहिं राम दोहाई ॥ सुं० १५/३
अबहीं ते उर संसय होई। बेनुमूल सुत भयहु घमोई ॥ लं० ९/३
अबिचल राजु बिभीषन पायो। सुनि कपि बचन हरष उर छायो ॥ लं० १०६/८
अबिनय बिनय जथारुचि बानी। छमिहि देउ अति आरति जानी ॥ अ० २९९/८
अबिरल प्रेम भगति मुनि पाई। प्रभु देखैं तरु ओट लुकाई ॥ अर० ९/१३
**अबिरल भगति बिसुद्ध तव श्रुति पुरान जो गाव।**
**जेहि खोजत जोगीस मुनि प्रभु प्रसाद कोउ पाव** ॥ उ० ८४/० (क)
अबिरल भगति बिरति बिग्याना। होहु सकल गुन ग्यान निधाना ॥ अर० १०/२६

अबिरल भगति बिरति सतसंगा। चरन सरोरुह प्रीति अभंगा॥ अर० १२/११
**अबिरल भगति मागि बर गीध गयउ हरिधाम।**
**तेहि की क्रिया जथोचित निज कर कीन्ही राम॥** अर० ३२/०
अभिमत दानि देवतरु बर से। सेवत सुलभ सुखद हरि हर से॥ बा० ३१/११
अमर नाग किंनर दिसिपाला। चित्रकूट आए तेहि काला॥ अ० १३३/१
अमर नाग नर राम बाहुबल। सुख बसिहहिं अपनें अपनें थल॥ अ० २८४/७
अमल अचल मन त्रोन समाना। सम जम नियम सिलीमुख नाना॥ लं० ७९/९
अमलमखिलमनवद्यमपारं। नौमि राम भंजन महि भारं॥ अर० १०/१२
अमित दानि भर्ता बयदेही। अधम सो नारि जो सेव न तेही॥ अर० ४/६
अमित नाम भट कठिन कराला। अमित नाग बल बिपुल बिसाला॥ सुं० ५३/८
अमितबोध अनीह मितभोगी। सत्यसार कबि कोबिद जोगी॥ अर० ४४/८
अमित रूप प्रकटे तेहि काला। जथाजोग मिले सबहि कृपाला॥ उ० ५/५
अमिय मूरिमय चूरन चारू। समन सकल भव रुज परिवारू॥ बा० ०/२
अरथ अनूप सुभाव सुभासा। सोइ पराग मकरंद सुबासा॥ बा० ३६/६
अरथ धरम कामादिक चारी। कहब ग्यान बिग्यान बिचारी॥ बा० ३६/९
**अरथ न धरम न काम रुचि गति न चहउँ निरबान।**
**जनम जनम रति राम पद यह बरदानु न आन॥** अ० २०४/०
अरि बस दैउ जिआवत जाही। मरनु नीक तेहि जीवन चाही॥ अ० २०/२
अरिहुक अनभल कीन्ह न रामा। मैं सिसु सेवक जद्यपि बामा॥ अ० १८२/६
अरुण नयन राजीव सुवेशं। सीता नयन चकोर निशेशं॥ अर० १०/७
अरुंधती अरु अगिनि समाऊ। रथ चढ़ि चले प्रथम मुनिराऊ॥ अ० १८६/५
अरुन चरन पंकज नख जोती। कमल दलन्हि बैठे जनु मोती॥ बा० १९८/२
अरुन नयन उर बाहु बिसाला। नील जलज तनु स्याम तमाला॥ बा० २०८/१
**अरुन नयन भृकुटी कुटिल चितवत नृपन्ह सकोप।**
**मनहुँ मत्त गजगन निरखि सिंघकिसोरहि चोप॥** बा० २६७/०
अरुन नयन बारिद तनु स्यामा। अखिल लोक लोचनाभिरामा॥ लं० ८५/९
अरुन पराग जलजु भरि नीकें। ससिहि भूप अहि लोभ अमी कें॥ बा० ३२४/९
अरुन पानि नख करज मनोहर। बाहु बिसाल बिभूषन सुंदर॥ उ० ७६/१
**अरुनोदयँ सकुचे कुमुद उडगन जोति मलीन।**
**जिमि तुम्हार आगमन सुनि भए नृपति बलहीन॥** बा० २३८/०
अलिगन गावत नाचत मोरा। जनु सुराज मंगल चहुँ ओरा॥ अ० २३५/७
अल्पमृत्यु नहिं कवनिउ पीरा। सब सुंदर सब बिरुज सरीरा॥ उ०२०/५
**अवगाहि सोक समुद्र सोचहिं नारि नर ब्याकुल महा।**
**दै दोष सकल सरोष बोलहिं बाम बिधि कीन्हो कहा॥**

**सुर सिद्ध तापस जोगिजन मुनि देखि दसा बिदेह की।**
**तुलसी न समरथु कोउ जो तरि सकै सरित सनेह की** ॥ अ० २७५/१ छं०
अवगुन एक मोर मैं माना। बिछुरत प्रान न कीन्ह पयाना ॥ सुं० ३०/५
अवगुन तजि सब के गुन गहहीं। बिप्र धेनु हित संकट सहहीं ॥ अ० १३०/१
**अवगुन मूल सूलप्रद प्रमदा सब दुख खानि।**
**ताते कीन्ह निवारन मुनि मैं यह जियँ जानि** ॥ अर० ४४/०
अवगुन सिंधु मंदमति कामी। बेद बिदूषक परधन स्वामी ॥ उ० ३९/७
अवघट घाट बाट गिरि कंदर। माया बल कीन्हेसि सर पंजर ॥ लं० ७२/६
अवतार उदार अपार गुनं। महि भार बिभंजन ग्यानघनं ॥ लं० ११०/६ छं०
अवध उजारि कीन्हि कैकेईं। दीन्हिसि अचल बिपति कै नेईं ॥ अ० २८/९
अवध तहाँ जहँ राम निवासू। तहँइँ दिवसु जहँ भानु प्रकासू ॥ अ० ७३/३
**अवधनाथु चाहत चलन भीतर करहु जनाउ।**
**भए प्रेमबस सचिव सुनि बिप्र सभासद राउ** ॥ बा० ३३२/०
अवध नृपति दसरथ के जाए। पुरुष सिंघ बन खेलन आए ॥ अर० २१/३
अवधपुरी अति रुचिर बनाई। देवन्ह सुमन बृष्टि झरि लाई ॥ उ० १०/१
अवधपुरी प्रति भुवन निनारी। सरजू भिन्न भिन्न नर नारी ॥ उ० ८०/६
अवधपुरी प्रभु आवत जानी। भई सकल सोभा कै खानी ॥ उ० २/९
अवधपुरीं रघुकुलमनि राऊ। बेद बिदित तेहि दसरथ नाऊँ ॥ बा० १८७/७
**अवधपुरी बासिन्ह कर सुख संपदा समाज।**
**सहस सेष नहिं कहि सकहिं जहँ नृप राम बिराज** ॥ उ० २६/०
अवधपुरी सम प्रिय नहिं सोऊ। यह प्रसंग जानइ कोउ कोऊ ॥ उ० ३/४
अवधपुरी सोहइ एहि भाँती। प्रभुहि मिलन आई जनु राती ॥ बा० १९४/३
अवध प्रभाव जान तब प्रानी। जब उर बसहिं रामु धनुपानी ॥ उ० ९६/७
अवध प्रबेसु कीन्ह अँधियारें। पैठ भवन रथु राखि दुआरें ॥ अ० १४६/५
अवध राजु सुर राजु सिहाई। दसरथ धनु सुनि धनदु लजाई ॥ अ० ३२३/६
अवधि अंबु प्रिय परिजन मीना। तुम्ह करुनाकर धरम धुरीना ॥ अ० ५६/२
अवधि मेटि जो बिनु सुधि पाएँ। आवइ बनिहि सो मोहि मराएँ ॥ कि० २१/८
अवधेस सुरेस रमेस बिभो। सरनागत मागत पाहि प्रभो ॥ उ० १३/२ छं०
अवनि जमहि जाचति कैकेई। महि न बीचु बिधि मीचु न देई ॥ अ० २५१/६
अवनिप अकनि रामु पगु धारे। धरि धीरजु तब नयन उघारे ॥ अ० ४३/१
अवलंब भवंत कथा जिन्ह कें। प्रिय संत अनंत सदा तिन्ह कें ॥ उ० १३/१२ छं०
**अवलोकनि बोलनि मिलनि प्रीति परस्पर हास।**
**भायप भलि चहु बंधु की जल माधुरी सुबास** ॥ बा० ४२/०
अवलोकि खरतर तीर। मुरि चले निसिचर बीर ॥ अर० १९/३ छं०

अवलोके रघुपति बहुतेरे । सीता सहित न बेष घनेरे ॥ बा० ५४/४
अवसर जानि बिभीषनु आवा । भ्राता चरन सीसु तेहिं नावा ॥ सुं० ३७/२
अवसरु जानि सप्तरिषि आए । तुरतहिं बिधि गिरिभवन पठाए ॥ बा० ८८/७
अवसि अत्रि आयसु सिर धरहू । तात बिगतभय कानन चरहू ॥ अ० ३०७/५
अवसि काज मैं करिहउँ तोरा । मन तन बचन भगत तैं मोरा ॥ बा० १६७/३
**अवसि चलिअ बन रामु जहँ भरत मंत्रु भल कीन्ह ।**
**सोक सिंधु बूड़त सबहि तुम्ह अवलंबनु दीन्ह** ॥ अ० १८४/०
अवसि दूतु मैं पठइब प्राता । एहहिं बेगि सुनत दोउ भ्राता ॥ अ० ३०/७
अवसि नरेस बचन फुर करहू । पालहु प्रजा सोकु परिहरहु ॥ अ० १७४/१
अवसि फिरहिं गुर आयसु मानी । मुनि पुनि कहब राम रुचि जानी ॥ अ० २५२/३
अस अनंदु अचिरिजु प्रति ग्रामा । जनु मरुभूमि कलपतरु जामा ॥ अ० २२२/८
अस अनुमानि सोच परिहरहू । सहित समाज राज पुर करहू ॥ अ० १६०/४
अस अभिमान जाइ जनि भोरे । मैं सेवक रघुपति पति मोरे ॥ अर० १०/२१
अस अभिलाषु नगर सब काहू । कैकयसुता हृदयँ अति दाहू ॥ अ० २३/७
अस उपदेसु उमहि जिन्ह दीन्हा । बौरे बरहि लागि तपु कीन्हा ॥ बा० ९६/२
अस उर धरि महि बिचरहु जाई । अब न तुम्हहि माया निअराई ॥ बा० १३७/८
अस कपि एक न सेना माहीं । राम कुसल जेहि पूछी नाहीं ॥ कि० २१/३
अस कस कहहु मानि मन ऊना । सुखु सोहागु तुम्ह कहुँ दिन दूना ॥ अ० २०/४
अस कहि अंगद मारा लाता । चितव न सठ स्वारथ मन राता ॥ लं० ८४/८
अस कहि अट्टहास सठ कीन्हा । गृह बैठें अहार बिधि दीन्हा ॥ लं० ३९/४
अस कहि अति सकुचे रघुराऊ । मुनि पुलके लखि सीलु सुभाऊ ॥ अ० २८९/७
अस कहि कठिन बान संधाने । अतिसय क्रोध श्रवन लगि ताने ॥ लं० ४९/४
अस कहि लछिमन कहुँ कपि ल्यायो । देखि दसानन बिसमय पायो ॥ लं० ८३/५
अस कहि कपि सब चले तुरंता । अंगद कहइ सुनहु हनुमंता ॥ उ० १८/१०
अस कहि करत दंडवत देखा । तुरत उठे प्रभु हरष बिसेषा ॥ सुं० ४५/१
अस कहि कीन्हेसि चरन प्रहारा । अनुज गहे पद बारहिं बारा ॥ सुं० ४०/६
अस कहि कुटिल भई उठि ठाढ़ी । मानहुँ रोष तरंगिनि बाढ़ी ॥ अ० ३३/१
अस कहि गई अपछरा जबहीं । निसिचर निकट गयउ कपि तबहीं ॥ लं० ५७/३
अस कहि गरुड़ गीध जब गयऊ । तिन्ह कें मन अति बिसमय भयऊ ॥ कि० २८/५
**अस कहि गहे नरेस पद स्वामी होहु कृपाल ।**
**मोहि लागि दुख सहिअ प्रभु सज्जन दीनदयाल** ॥ बा० १६७/०
अस कहि चरन परेउ प्रभु पाही । अब जनि नाथ कहहु गृह जाही ॥ उ० १७/८
अस कहि चला महा अभिमानी । तृन समान सुग्रीवहि जानी ॥ कि० ७/१
अस कहि चला बिभीषनु जबहीं । आयूहीन भए सब तबहीं ॥ सुं० ४१/१

अस कहि चला रचिसि मग माया। सर मंदिर बर बाग बनाया ॥ लं० ५६/१
अस कहि चलेउ सबहि सिरु नाई। सुमन धनुष कर सहित सहाई ॥ बा० ८३/३

**अस कहि चलेउ बालिसुत फिरि आयउ हनुमंत।**
**तासु प्रीति प्रभु सन कही मगन भए भगवंत ॥** उ० १९/० (ख)

**अस कहि चले देवरिषि करत राम गुन गान।**
**हरि माया बल बरनत पुनि पुनि परम सुजान ॥** उ० ५९/०

अस कहि छाड़ेसि बान प्रचंडा। लछिमन किए सकल सत खंडा ॥ लं० ८२/३
अस कहि जोग अगिनि तनु जारा। भयउ सकल मख हाहाकारा ॥ बा० ६३/८
अस कहि जोग अगिनि तनु जारा। राम कृपाँ बैकुंठ सिधारा ॥ अर० ८/१
अस कहि तरल त्रिसूल चलायो। जामवंत कर गहि सोइ धायो ॥ लं० ७३/६
अस कहि दोउ भागे भयँ भारी। बदन दीख मुनि बारि निहारी ॥ बा० १३४/७

**अस कहि नयन नीर भरि गहि पद कंपित गात।**
**नाथ भजहु रघुनाथहि अचल होइ अहिवात ॥** लं० ७/०

**अस कहि नारद सुमिरि हरि गिरिजहि दीन्हि असीस।**
**होइहि यह कल्यान अब संसय तजहु गिरीस ॥** बा० ७०/०

**अस कहि पग परि प्रेम अति सिय हित बिनय सुनाइ।**
**सिय समेत सियमातु तब चली सुआयसु पाइ ॥** अ० २८५/०

अस कहि परी चरन धरि सीसा। बोले सहित सनेह गिरीसा ॥ बा० ७०/७
अस कहि परेउ चरन अकुलाई। निज तनु प्रगटि प्रीति उर छाई ॥ कि० २/५
अस कहि प्रभु बिलोकि मुनि धीरा। लोचन जल बह पुलक सरीरा ॥ अर० ५/१०
अस कहि प्रभु अनुजहि समुझाई। सिंधु समीप गए रघुराई ॥ सुं० ५०/६
अस कहि प्रभु सब कथा बखानी। जेहि जेहि भाँति दीन्ह बनु रानी ॥ अ० १२४/८
अस कहि प्रेम बिबस भए भारी। पुलक सरीर बिलोचन बारी ॥ अ० ३००/५
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा। सिय मुख ससि भए नयन चकोरा ॥ बा० २२९/३
अस कहि बंधु समेत नहाने। पूजि पुरारि साधु सनमाने ॥ अ० २२५/८
अस कहि बहुत भाँति समुझाई। पुनि त्रिजटा निज भवन सिधाई ॥ लं० ९९/१
अस कहि बिहसि ताहि उर लाई। चलेउ सभाँ ममता अधिकाई ॥ सुं० ३६/५
अस कहि भले भूप अनुरागे। रूप अनूप बिलोकन लागे ॥ बा० २४५/७
अस कहि भेंट सँजोवन लागे। कंद मूल फल खग मृग मागे ॥ अ० १९२/२
अस कहि मरुत बेग रथ साजा। बाजे सकल जुझाऊ बाजा ॥ लं० ७७/७
अस कहि मातु भरतु हियँ लाए। थन पय स्रवहिं नयन जल छाए ॥ अ० १६८/५
अस कहि मुनि बसिष्ट गृह आए। कृपासिंधु के मन अति भाए ॥ उ० ४९/१
अस कहि मुरुछि परा महि राऊ। रामु लखनु सिय आनि देखाऊ ॥ अ० ८१/८
अस कहि रघुपति चाप चढ़ावा। यह मत लछिमन के मन भावा ॥ सुं० ५७/५

कियउ निषादनाथु अगुआई । मातु पालकीं सकल चलाई ॥ अ० २०२/१
किएहुँ कुबेषु साधु सनमानू । जिमि जग जामवंत हनुमानू ॥ बा० ६/७
किलकत मोहि धरन जब धावहिं । चलउँ भागि तब पूप देखावहिं ॥ उ० ७६/१०
**कीजिअ गुर आयसु अवसि कहहिं सचिव कर जोरि ।**
**रघुपति आएँ उचित जस तस तब करब बहोरि** ॥ अ० १७५/०
कीट मनोरथ दारु सरीरा । जेहि न लाग घुन को अस धीरा ॥ उ० ७०/५
**की तजि मान अनुज इव प्रभु पद पंकज भृंग ।**
**होहि कि राम सरानल खल कुल सहित पतंग** ॥ सुं० ५६/० (ख)
की तनु प्रान कि केवल प्राना । बिधि करतबु कछु जाइ न जाना ॥ अ० ५७/४
की तुम्ह तीनि देव महँ कोऊ । नर नारायन की तुम्ह दोऊ ॥ कि० ०/१०
की तुम्ह रामु दीन अनुरागी । आयहु मोहि करन बड़भागी ॥ सुं० ५/८
की तुम्ह हरि दासन्ह महँ कोई । मोरें हृदय प्रीति अति होई ॥ सुं० ५/७
की धौं श्रवन सुनेहि नहिं मोही । देखउँ अति असंक सठ तोही ॥ सुं० २०/२
**कीन्ह अनुग्रह अमित अति सब बिधि सीतानाथ ।**
**करि प्रनामु बोले भरतु जोरि जलज जुग हाथ** ॥ अ० २६६/०
कीन्ह कपिन्ह सब जग्य बिधंसा । जब न उठइ तब करहिं प्रसंसा ॥ लं० ७५/२
कीन्ह कवन पन कहहु कृपाला । सत्यधाम प्रभु दीनदयाला ॥ बा० ५६/७
कीन्हि क्रिया प्रभु आयसु मानी । बिधिवत देस काल जियँ जानी ॥ लं० १०४/८
कीन्हि जोरि कर बिनय बड़ाई । कहि निज भाग्य बिभव बहुताई ॥ बा० ३२०/२
कीन्ह दंडवत तीनिउँ भाई । सहित पवनसुत सुख अधिकाई ॥ उ० ३२/१
कीन्ह निमज्जनु तीरथ राजा । नाइ मुनिहि सिरु सहित समाजा ॥ अ० २१५/१
कीन्ह निषाद दंडवत तेही । मिलेउ मुदित लखि राम सनेही ॥ अ० ११०/५
कीन्ह प्रनामु चरन धरि माथा । दीन्हि असीस मुदित मुनिनाथा ॥ बा० २१४/१
कीन्ह बहुत श्रम ऐक न आए । तेहिं इरषा बन आनि दुराए ॥ अ० ११९/६
कीन्ह बास भल ठाउँ बिचारी । इहाँ सकल रितु रहब सुखारी ॥ अ० १३५/४
कीन्ह बिबिध तप तीनिहुँ भाई । परम उग्र नहिं बरनि सो जाई ॥ बा० १७६/१
**कीन्ह मोह बस द्रोह जद्यपि तेहि कर बध उचित ।**
**प्रभु छाड़ेउ करि छोह को कृपाल रघुबीर सम** ॥ अर० २/० सो०
कीन्ह राम मोहि बिगत बिमोहा । सेवक सुखद कृपा संदोहा ॥ उ० ८२/५
कीन्ह सप्रेम प्रनामु बहोरी । बोले पानि पंकरुह जोरी ॥ अ० ३०६/५
कीन्हि प्रस्न जेहि भाँति भवानी । जेहि बिधि संकर कहा बखानी ॥ बा० ३२/१
कीन्हि प्रीति कछु बीच न राखा । लछिमन राम चरित सब भाषा ॥ कि० ४/१
कीन्हि प्रसंसा भूपति भूरी । रानिन्ह सहित लीन्हि पग धूरी ॥ बा० ३५१/६
कीन्हि बिनय पुनि पुनि सिरु नाई । फिरे महीसु आसिषा पाई ॥ बा० ३४२/६

कीन्हि मातु मिस काल कुचाली । ईति भीति जस पाकत साली ॥ अ० २५२/१

**कीन्हि सौच सब सहज सुचि सरित पुनीत नहाइ ।**
**प्रातक्रिया करि तात पहिं आए चारिउ भाइ** ॥ बा० ३५८/०

कीन्हेउँ प्रगट न कारन तेहीं । अस कहि चरन गहे बैदेहीं ॥ बा० २३५/४

कीन्हें प्राकृत जन गुन गाना । सिर धुनि गिरा लगत पछिताना ॥ बा० १०/७

कीन्हेहु प्रभु बिरोध तेहि देवक । सिव बिरंचि सुर जाके सेवक ॥ लं० ६२/५

**की भइ भेंट कि फिरि गए श्रवन सुजसु सुनि मोर ।**
**कहसि न रिपु दल तेज बल बहुत चकित चित तोर** ॥ सुं० ५३/०

की मैनाक कि खगपति होई । मम बल जान सहित पति सोई ॥ अर० २८/१३

कीरति बिजय बीरता भारी । चले चाप कर बरबस हारी ॥ बा० २५०/४

कीरति बिधु तुम्ह कीन्ह अनूपा । जहँ बस राम पेम मृगरूपा ॥ अ० २०९/१

कीरति भनिति भूति भलि सोई । सुरसरि सम सब कहँ हित होई ॥ बा० १३/९

कीरति सरित छहूँ रितु रूरी । समय सुहावनि पावनि भूरी ॥ बा० ४१/१

की रावन करि कोप चलाए । कुलिस चारि आवत अति धाए ॥ लं० ३१/८

कुटिल कठोर कुबुद्धि अभागी । भइ रघुबंस बेनु बन आगी ॥ अ० ४६/४

कुटिल कुबंधु कुअवसरु ताकी । जानि राम बनबास एकाकी ॥ अ० २२७/४

**कुन्दइन्दुदरगौरसुंदरं अम्बिकापतिमभीष्टसिद्धिदम् ।**
**कारुणीककलकन्जलोचनं नौमि शंकरमनङ्गमोचनम्** ॥ उ० श्लोक ३

**कुन्देन्दीवरसुन्दरावतिबलौ विज्ञानधामावुभौ ।**
**शोभाढ्यौ वरधन्विनौ श्रुतिनुतौ गोविप्रवृन्दप्रियौ ॥**
**मायामानुषरूपिणौ रघुवरौ सद्धर्मवर्मौ हितौ ।**
**सीतान्वेषणतत्परौ पथिगतौ भक्तिप्रदौ तौ हि नः** ॥ कि० श्लोक १

**कुपथ कुतरक कुचालि कलि कपट दंभ पाखंड ।**
**दहन राम गुन ग्राम जिमि ईंधन अनल प्रचंड** ॥ बा० ३२/० (क)

कुपथ निवारि सुपंथ चलावा । गुन प्रगटै अवगुनन्हि दुरावा ॥ कि० ६/४

कुपथ माग रुज ब्याकुल रोगी । बैद्य न देइ सुनहु मुनि जोगी ॥ बा० १३२/१

कुबरिहि रानि प्रानप्रिय जानी । बार बार बड़ि बुद्धि बखानी ॥ अ० २२/१

कुबरीं करि कबुली कैकेई । कपट छुरी उर पाहन टेई ॥ अ० २१/१

कुबलय बिपिन कुंत बन सरिसा । बारिद तपत तेल जनु बरिसा ॥ सुं० १४/३

कुमतिहि कसि कुबेषता फाबी । अन अहिवातु सूच जनु भाबी ॥ अ० २४/७

**कुमुख अकंपन कुलिसरद धूमकेतु अतिकाय ।**
**एक एक जग जीति सक ऐसे सुभट निकाय** ॥ बा० १८०/०

कुमुदबंधु कर निंदक हाँसा । भृकुटी बिकट मनोहर नासा ॥ बा० २४२/५

कुल कपाट कर कुसल करम के । बिमल नयन सेवा सुधरम के ॥ अ० ३१५/७

कुल कलंकु करि सृजेउ बिधाताँ। साइँ दोह मोहि कीन्ह कुमाताँ ॥ अ० २००/६
कुल कलंकु जेहिं जनमेउ मोही। अपजस भाजन प्रियजन द्रोही ॥ अ० १६३/५
**कुल रीति प्रीति समेत रबि कहि देत सबु सादर कियो।**
**एहि भाँति देव पुजाइ सीतहि सुभग सिंघासनु दियो॥**
**सिय राम अवलोकनि परसपर प्रेमु काहु न लखि परै।**
**मन बुद्धि बर बानी अगोचर प्रगट कबि कैसे करै** ॥ बा० ३२२/२ छं०
कुलवंति निकारहिं नारि सती। गृह आनहिं चेरि निबेरि गती ॥ उ० १००/३ छं०
कुल समेत रिपु मूल बहाई। चौथें दिवस मिलब मैं आई ॥ बा० १७०/५
कुलिस कठोर निठुर सोइ छाती। सुनि हरिचरित न जो हरषाती ॥ बा० ११२/७
कुलिस कठोर सुनत कटु बानी। बिलपत लखन सीय सब रानी ॥ अ० २४६/५
**कुलिसहु चाहि कठोर अति कोमल कुसुमहु चाहि।**
**चित्त खगेस राम कर समुझि परइ कहु काहि** ॥ उ० १९/० (ग)
कुस कंटक काँकरीं कुराईं। कटुक कठोर कुबस्तु दुराईं ॥ अ० ३१०/५
कुस कंटक मग काँकर नाना। चलब पयादेहिं बिनु पदत्राना ॥ अ० ६१/५
कुस किसलय साथरी सुहाई। प्रभु सँग मंजु मनोज तुराई ॥ अ० ६५/२
कुसगुन लंक अवध अति सोकू। हरष बिषाद बिबस सुरलोकु ॥ अ० ८०/४
कुसमउ देखि सनेहु सँभारा। बढ़त बिधि जिमि घटज निवारा ॥ अ० २९६/२
कुसल प्रस्न करि आसन दीन्हे। पूजि प्रेम परिपूरन कीन्हे ॥ अ० १०६/१
कुसल प्रस्न कहि बारहिं बारा। बिस्वामित्र नृपहि बैठारा ॥ बा० २१४/३
**कुसल प्रानप्रिय बंधु दोउ अहहिं कहहु केहिं देस।**
**सुनि सनेह साने बचन बाची बहुरि नरेस** ॥ बा० २९०/०
कुसल मूल पद पंकज पेखी। मैं तिहुँ काल कुसल निज लेखी ॥ अ० १९४/७
कुस साँथरी निहारि सुहाई। कीन्ह प्रनामु प्रदच्छिन जाई ॥ अ० १९८/१
कुसुमित बिबिध बिटप बहुरंगा। कूजहिं कोकिल गुंजहिं भृंगा ॥ बा० १२५/२
कुहू कुहू कोकिल धुनि करहीं। सुनि रव सरस ध्यान मुनि टरहीं ॥ अर० ३९/९
**क्रुद्धे कृतांत समान कपि तन स्रवत सोनित राजहीं।**
**मर्दहिं निसाचर कटक भट बलवंत घन जिमि गाजहीं॥**
**मारहिं चपेटन्हि डाटि दातन्ह काटि लातन्ह मीजहीं।**
**चिक्करहिं मर्कट भालु छल बल करहिं जेहिं खल छीजहीं** ॥ लं० ८०/१ छं०
कूजत पिक मानहुँ गज माते। ढेक महोख ऊँट बिसराते ॥ अर० ३७/५
कूजहिं खग मृग नाना बृंदा। अभय चरहिं बन करहिं अनंदा ॥ उ० २२/३
कूदि लंक गढ़ ऊपर आवा। गहि गिरि मेघनाद कहुँ धावा ॥ लं० ४२/६
कूबर टूटेउ फूट कपारू। दलित दसन मुख रूधिर प्रचारू ॥ अ० १६२/५
कूर कुटिल खल कुमति कलंकी। नीच निसील निरीस निसंकी ॥ अ० २९८/२

केकि कंठ दुति स्यामल अंगा । तड़ित बिनिंदक बसन सुरंगा ॥ बा० ३१५/१

**केकीकण्ठाभनीलं सुरवरविलसद्विप्रपादाब्जचिह्नं ।**
**शोभाढ्यं पीतवस्त्रं सरसिजनयनं सर्वदा सुप्रसन्नम् ॥**
**पाणौ नाराचचापं कपिनिकरयुतं बन्धुना सेव्यमानं ।**
**नौमीड्यं जानकीशं रघुवरमनिशं पुष्पकारूढरामम् ॥** उ० श्लोक १

केतिक बात प्रभु जातुधान की । रिपुहि जीति आनिबी जानकी ॥ सुं० ३१/४
केवट उतरि दंडवत कीन्हा । प्रभुहि सकुच एहि नहिं कछु दीन्हा ॥ अ० १०१/२
केवट कीन्हि बहुत सेवकाई । सो जामिनि सिंगरौर गवाँई ॥ अ० १५०/१
केवट बुध बिद्या बड़ि नावा । सकहिं न खेइ ऐक नहिं आवा ॥ अ० २७५/४
केवट राम रजायसु पावा । पानि कठवता भरि लेइ आवा ॥ अ० १००/६

**केहरि कटि पट पीत धर सुषमा सील निधान ।**
**देखि भानुकुलभूषनहि बिसरा सखिन्ह अपान ॥** बा० २३३/०

केहरि कंधर चारु जनेऊ । बाहु बिभूषन सुंदर तेऊ ॥ बा० १४६/७
केहरि कंधर बाहु बिसाला । उर अति रुचिर नागमनि माला ॥ बा० २१८/५
केहरि नाद बीर सब करहीं । निज निज बल पौरुष उच्चरहीं ॥ लं० ७८/१०
केहरिनाद भालु कपि करहीं । डगमगाहिं दिग्गज चिक्करहीं ॥ सुं० ३४/१०
केहि अवराधहु का तुम्ह चहहू । हम सन सत्य मरमु किन कहहू ॥ बा० ७७/३
केहि कारन आगमन तुम्हारा । कहहु सो करत न लावउँ बारा ॥ बा० २०६/८
केहि बिधि अवध चलहिं रघुराऊ । कहहु समुझि सोइ करिअ उपाऊ ॥ अ० २५४/२
केहि बिधि अस्तुति करौं तुम्हारी । अधम जाति मैं जड़मति भारी ॥ अर० ३४/२
केहि बिधि कहौं जाहु अब स्वामी । कहहु नाथ तुम्ह अंतरजामी ॥ अर० ५/९
केहि बिधि होइ राम अभिषेकू । मोहि अवकलत उपाउ न एकू ॥ अ० २५२/२
केहि सुकृतीं केहि घरीं बसाए । धन्य पुन्यमय परम सुहाए ॥ अ० ११२/२

**केहि हेतु रानि रिसानि परसत पानि पतिहि नेवारई ।**
**मानहुँ सरोष भुअंग भामिनि बिषम भाँति निहारई ॥**
**दोउ बासना रसना दसन बर मरम ठाहरु देखई ।**
**तुलसी नृपति भवतब्यता बस काम कौतुक लेखई ॥** अ० २४/१ छं०

कैकइ कत जनमी जग माझा । जौं जनमि त भइ काहे न बाँझा ॥ अ० १६३/४
कैकइ जठर जनमि जग माहीं । यह मोहि कहँ कछु अनुचित नाहीं ॥ अ० १७९/७
कैकइ सुअन जोगु जग जोई । चतुर बिरंचि दीन्ह मोहि सोई ॥ अ० १८०/१

**कैकयनंदिनि मंदमति कठिन कुटिलपनु कीन्ह ।**
**जेहिं रघुनंदन जानकिहि सुख अवसर दुखु दीन्ह ॥** अ० ९१/०

कैकयसुता सुनत कटु बानी । कहि न सकइ कछु सहमि सुखानी ॥ अ० १९/१
कैकयसुता सुमित्रा दोऊ । सुंदर सुत जनमत भैं ओऊ ॥ बा० १९४/१

कैकेई कहँ नृप सो दयऊ। रह्यो सो उभय भाग पुनि भयऊ॥ बा० १८९/३
कैकेई भव तनु अनुरागे। पावँर प्रान अघाइ अभागे॥ अ० १७९/१
**कैकेई सुअ कुटिलमति राम बिमुख गतलाज।**
**तुम्ह चाहत सुखु मोहबस मोहि से अधम कें राज॥** अ० १७८/०
कैकेई हरषित एहि भाँती। मनहुँ मुदित दव लाइ किराती॥ अ० १५८/५
कै तापस तिय कानन जोगू। जिन्ह तप हेतु तजा सब भोगू॥ अ० ५९/३
कोउ कह ए भूपति पहिचाने। मुनि समेत सादर सनमाने॥ बा० २२१/३
कोउ कह कहँ अंगद हनुमंता। कहँ नल नील दुबिद बलवंता॥ लं० ४२/२
कोउ कह चलन चहत हहिं आजू। कीन्ह बिदेह बिदा कर साजू॥ बा० ३३४/२
कोउ कह जब बिधि रति मुख कीन्हा। सार भाग ससि कर हरि लीन्हा॥ लं० ११/७
कोउ कह जिअत धरहु द्वौ भाई। धरि मारहु तिय लेहु छड़ाई॥ अर० १७/९
कोउ कह जौं भल अहइ बिधाता। सब कहँ सुनिअ उचित फलदाता॥ बा० २२१/५
कोउ कह दूषनु रानिहि नाहिन। बिधि सबु कीन्ह हमहि जो दाहिन॥ अ० २२२/५
कोउ कह रहन कहिअ नहिं काहू। को न चहइ जग जीवन लाहू॥ अ० १८४/७
कोउ कह संकर चाप कठोरा। ए स्यामल मृदुगात किसोरा॥ बा० २२२/२
कोउ किछु कहइ न कोउ किछु पूँछा। प्रेम भरा मन निज गति छूँछा॥ अ० २४१/७
कोउ न बुझाइ कहइ गुर पाहीं। ए बालक असि हठ भलि नाहीं॥ बा० २५५/२
कोउ नहिं सिव समान प्रिय मोरें। असि परतीति तजहु जनि भोरें॥ बा० १३७/६
कोउ नृप होउ हमहि का हानी। चेरि छाड़ि अब होब कि रानी॥ अ० १५/६
कोउ पंडित कोउ तापस ग्याता। कोउ धनवंत सूर कोउ दाता॥ उ० ८६/२
कोउ पितु भगत बचन मन कर्मा। सपनेहुँ जान न दूसर धर्मा॥ उ० ८६/४
कोउ ब्रह्म निर्गुन ध्याव। अब्यक्त जेहि श्रुति गाव॥
मोहि भाव कोसल भूप। श्रीराम सगुन सरूप॥ लं० ११२/७ छं०
**कोउ बिश्राम कि पाव तात सहज संतोष बिनु।**
**चलै कि जल बिनुं नाव कोटि जतन पचि पचि मरिअ॥** उ० ८९/० (ख) सो०
कोउ मुखहीन बिपुल मुख काहू। बिनु पद कर कोउ बिनु पद बाहू॥ बा० ९२/७
कोउ सप्रेम बोली मृदु बानी। जो मैं सुना सो सुनहु सयानी॥ बा० २२०/२
कोउ सर्बग्य धर्मरत कोई। सब पर पितहि प्रीति सम होई॥ उ० ८६/३
कोक तिलोक प्रीति अति करिही। प्रभु प्रताप रबि छबिहि न हरिही॥ उ० २०८/३
कोक सोकप्रद पंकज द्रोही। अवगुन बहुत चंद्रमा तोही॥ बा० २३७/२
को कहि सकइ प्रयाग प्रभाऊ। कलषु पुंज कुंजर मृगराऊ॥ अ० १०५/१
**को जान केहि आनंद बस सब ब्रह्मु बर परिछन चली।**
**कल गान मधुर निसान बरषहिं सुमन सुर सोभा भली॥**

**आनंदकंदु बिलोकि दूलहु सकल हियँ हरषित भई।**
**अंभोज अंबक अंबु उमगि सुअंग पुलकावलि छई** ॥ बा० ३१७/१ छं०
को जानै केहिं सुकृत सयानी। नयन अतिथि कीन्हे बिधि आनी ॥ बा० ३३४/४
कोट कँगूरन्हि सोहहिं कैसे। मेरु के सृंगनि जनु घन बैसे ॥ लं० ४०/१
कोटि कुलिस सम बचनु तुम्हारा। ब्यर्थ धरहु धनु बान कुठारा ॥ बा० २७२/८
कोटि कोटि कपि धरि धरि खाई। जनु टीड़ी गिरि गुहाँ समाई ॥ लं० ६६/२
कोटि कोटि गिरि सिखर प्रहारा। करहिं भालु कपि एक एक बारा ॥ लं० ६४/५
कोटिन्ह आयुध रावन डारे। तिल प्रवान करि काटि निवारे ॥ लं० ८२/४
कोटिन्ह काँवरि चले कहारा। बिबिध बस्तु को बरनै पारा ॥ बा० २९९/७
कोटिन्ह गहि सरीर सन मर्दा। कोटिन्ह मीजि मिलव महि गर्दा ॥ लं० ६६/३
कोटिन्ह चक्र त्रिसुल पबारै। बिनु प्रयास प्रभु काटि निवारै ॥ लं० ९०/५
कोटिन्ह चतुरानन गौरीसा। अगनित उडगन रबि रजनीसा ॥ उ० ७९/५
कोटिन्ह बाजिमेध प्रभु कीन्हे। दान अनेक द्विजन्ह कहँ दीन्हे ॥ उ० २३/१
**कोटिन्ह मेघनाद सम सुभट उठे हरषाइ।**
**झपटहिं टरै न कपि चरन पुनि बैठहिं सिर नाइ** ॥ लं० ३४/० (क)
कोटिन्ह रुंड मुंड बिनु डोल्लहिं। सीस परे महि जय जय बोल्लहिं ॥ लं० ८७/१०
कोटि प्रकार कलपि कुटिलाई। आए दल बटोरि दोउ भाई ॥ अ० २२७/६
कोटि बिप्र बध लागहिं जाहू। आएँ सरन तजउँ नहिं ताहू ॥ सुं० ४३/१
कोटि बिरक्त मध्य श्रुति कहई। सम्यक ग्यान सकृत कोउ लहई ॥ उ० ५३/३
कोटि मनोज लजावनिहारे। सुमुखि कहहु को आहिं तुम्हारे ॥ अ० ११६/१
**कोटिहुँ बदन नहिं बनै बरनत जग जननि सोभा महा।**
**सकुचहिं कहत श्रुति सेष सारद मंदमति तुलसी कहा ॥**
**छबिखानि मातु भवानि गवनीं मध्य मंडप सिव जहाँ।**
**अवलोकि सकहिं न सकुच पति पद कमल मन मधुकरु तहाँ** ॥ बा० ९९/१ छं०
को तिभुवन मोहि सरिस अभागी। गति असि तोरि मातु जेहि लागी ॥ अ० १६३/६
को तुम्ह कस बन फिरहु अकेलें। सुंदर जुबा जीव परहेलें ॥ बा० १५८/३
को तुम्ह तात कहाँ ते आए। मोहि परम प्रिय बचन सुनाए ॥ उ० १/७
को तुम्ह स्यामल गौर सरीरा। छत्री रूप फिरहु बन बीरा ॥ कि० ०/७
**कोदंड कठिन चढ़ाइ सिर जट जूट बाँधत सोह क्यों।**
**मरकत सयल पर लरत दामिनि कोटि सों जुग भुजग ज्यों ॥**
**कटि कसि निषंग बिसाल भुज गहि चाप बिसिख सुधारि कै।**
**चितवत मनहुँ मृगराज प्रभु गजराज घटा निहारि कै** ॥ अर० १७/१ छं०
को न कुसंगति पाइ नसाई। रहइ न नीच मतें चतुराई ॥ अ० २३/८
कोपभवन सुनि सकुचेउ राऊ। भय बस अगहुड़ परइ न पाऊ ॥ अ० २४/१

कोप समाजु साजि सबु सोई । राजु करत निज कुमति बिगोई ॥ अ० २२/७
कोपि कपिन्ह दुर्घट गढ़ु घेरा । नगर कोलाहलु भयउ घनेरा ॥ लं० ४८/९
कोपि कूदि द्वौ धरेसि बहोरी । महि पटकत भजे भुजा मरोरी ॥ लं० ९७/९
कोपि मरुतसुत अंगद धाए । हति त्रिसूल उर धरनि गिराए ॥ लं० ७५/६
कोपि महीधर लेइ उपारी । डारइ जहँ मर्कट भट भारी ॥ लं० ६८/३
कोपेउ जबहिं बारिचरकेतू । छन महुँ मिटे सकल श्रुति सेतू ॥ बा० ८३/६
कोपेउ समर श्रीराम । चले बिसिख निसित निकाम ॥ अर० १९/२ छं०
को प्रभु सँग मोहि चितवनिहारा । सिंघबधुहि जिमि ससक सिआरा ॥ अ० ६६/७
को बड़ छोट कहत अपराधू । सुनि गुन भेदु समुझिहहिं साधू ॥ बा० २०/३
कोमल चरन चलत बिनु पनहीं । भइ मृदु भूमि सकुचि मन मनहीं ॥ अ० ३१०/४
कोमल चित अति दीनदयाला । कारन बिनु रघुनाथ कृपाला ॥ अर० ३२/१
कोमलचित कृपाल रघुराई । कपि केहि हेतु धरी निठुराई ॥ सुं० १३/४
कोमलचित दीनन्ह पर दाया । मन बच क्रम मम भगति अमाया ॥ उ० ३७/३
को रघुबीर सरिस संसारा । सीलु सनेहु निबाहनिहारा ॥ अ० २३/४
कोल किरात दसन छबि गाई । तनु बिसाल पीवर अधिकाई ॥ बा० १५५/७
कोल किरात कुरंग बिहंगा । मोहि सब सुखद प्रानपति संगा ॥ अ० ९७/८
कोल किरात बेष सब आए । रचे परन तृन सदन सुहाए ॥ अ० १३२/७
कोल किरात भिल्ल बनचारी । फेरे फिरे जोहारि जोहारी ॥ अ० ३२०/२
कोल किरात भिल्ल बनबासी । मधु सुचि सुंदर स्वादु सुधा सी ॥ अ० २४९/१
कोल बिलोकि भूप बड़ धीरा । भागि पैठ गिरिगुहाँ गभीरा ॥ बा० १५६/७
कोलाहलु सुनि सीय सकानी । सखीं लवाइ गईं जहँ रानी ॥ बा० २६६/५
कोसलपति कर देखि समाजू । अति लघु लाग तिन्हहि सुरराजू ॥ बा० ३१२/६
कोसलपति गति सुनि जनकौरा । भे सब लोक सोक बस बौरा ॥ अ० २७०/१

**कोसलपति समधी सजन सनमाने सब भाँति ।**
**मिलनि परसपर बिनय अति प्रीति न हृदयँ समाति** ॥ बा० ३४०/०

**कोसलपुर बासी नर नारि बृद्ध अरु बाल ।**
**प्रानहु ते प्रिय लागत सब कहुँ राम कृपाल** ॥ बा० २०४/०

**कोसलेन्द्रपदकञ्जमञ्जुलौ कोमलावजमहेशवन्दितौ ।**
**जानकीकरसरोजलालितौ चिन्तकस्य मनभृंगसंगिनौ** ॥ उ० श्लोक २

कोसलेस दसरथ के जाए । हम पितु बचन मानि बन आए ॥ कि० १/१
कोसलेस सुत लछिमन रामा । कालहु जीति सकहिं संग्रामा ॥ कि० ६/२९
को साहिब सेवकहि नेवाजी । आपु समाज साज सब साजी ॥ अ० २९८/५

**कोहबरहिं आने कुअँर कुअँरि सुआसिनिन्ह सुख पाइ कै ।**
**अति प्रीति लौकिक रीति लागीं करन मंगल गाइ कै ॥**

**लहकौरि गौरि सिखाव रामहि सीय सन सारद कहैं ।**
**रनिवासु हास बिलास रस बस जन्म को फलु सब लहैं ॥** बा० ३२६/२ छं०
कौतुक कहँ आए पुरबासी । मारहिं चरन करहिं बहु हाँसी ॥ सुं० २४/६
कौतुक कूदि चढ़े कपि लंका । पैठे रावन भवन असंका ॥ लं० ८४/५
कौतुक प्रात देखिअहु मोरा । करिहउँ बहुत कहौं का थोरा ॥ लं० ४८/६
कौतुक देखि चले गुरु पाहीं । जानि बिलंबु त्रास मन माहीं ॥ बा० २२४/६
कौतुक देखि पतंग भुलाना । एक मास तेइँ जात न जाना ॥ बा० १९४/८
कौतुक देखि राम मुसुकाने । भए सभीत सकल कपि जाने ॥ लं० ५१/६
कौतुक देखि सुमन बहु बरषी । नभ तें भवन चले सुर हरषी ॥ सुं० ३३/८
कौतुक लागि भवन लै आवा । सो पुलस्ति मुनि जाइ छोड़ावा ॥ लं० २३/१६
कौतुक सिंधु नाघि तव लंका । आयउ कपि केहरी असंका ॥ लं० ३५/४
**कौतुकहीं कैलास पुनि लीन्हेसि जाइ उठाइ ।**
**मनहुँ तौलि निज बाहुबल चला बहुत सुख पाइ ॥** बा० १७९/०
कौल कामबस कृपिन बिमूढ़ा । अति दरिद्र अजसी अति बूढ़ा ॥ लं० ३०/२
कौसल्याँ अब काह बिगारा । तुम्ह जेहि लागि बज्र पुर पारा ॥ अ० ४८/८
कौसल्या कह दोसु न काहू । करम बिबस दुख सुख छति लाहू ॥ अ० २८१/३
**कौसल्या कह धीर धरि सुनहु देबि मिथिलेसि ।**
**को बिबेकनिधि बल्लभहि तुम्हहि सकइ उपदेसि ॥** अ० २८३/०
**कौसल्या के चरनन्हि पुनि तिन्ह नायउ माथ ।**
**आसिष दीन्हे हरषि तुम्ह प्रिय मम जिमि रघुनाथ ॥** उ० ८/० (क)
**कौसल्या के बचन सुनि भरत सहित रनिवासु ।**
**ब्याकुल बिलपत राजगृह मानहुँ सोक नेवासु ॥** अ० १६६/०
कौसल्या कैकेई हाथ धरि । दीन्ह सुमित्रहि मन प्रसन्न करि ॥ बा० १८९/४
कौसल्या जब बोलन जाई । ठुमुकु ठुमुकु प्रभु चलहिं पराई ॥ बा० २०२/७
**कौसल्यादि नारि प्रिय सब आचरन पुनीत ।**
**पति अनुकूल प्रेम दृढ़ हरि पद कमल बिनीत ॥** बा० १८८/०
कौसल्यादि मातु सब धाई । निरखि बच्छ जनु धेनु लवाई ॥ उ० ५/९
**कौसल्यादि मातु सब मन अनंद अस होइ ।**
**आयउ प्रभु श्री अनुज जुत कहन चहत अब कोइ ॥** उ० ०/३ (ग)
कौसल्यादि राम महतारीं । प्रेमबिबस तन दसा बिसारीं ॥ बा० ३४४/८
कौसल्यादि सकल महतारीं । तेउ प्रजा सुख होहिं सुखारीं ॥ अ० १७४/६
कौसल्यादि सासु गृह माहीं । सेवइ सबन्हि मान मद नाहीं ॥ उ० २३/८
कौसल्या धरि धीरजु कहई । पूत पथ्य गुर आयसु अहई ॥ अ० १७५/१
कौसल्याँ नृपु दीख मलाना । रबिकुल रबि अँथयउ जियँ जाना ॥ अ० १५३/३

कौसल्या पुनि पुनि रघुबीरहि । चितवति कृपासिंधु रनधीरहि ॥ उ० ६/६
कौसल्या सम सब महतारी । रामहि सहज सुभायँ पिआरी ॥ अ० १४/५
कौसल्याँ सादर सनमानी । आसन दिए समय सम आनी ॥ अ० २८०/४
कौसल्या सुत सो सुख खानी । नामु रामु धनु सायक पानी ॥ बा० २२०/६
कौसिक कहा छमिअ अपराधू । बाल दोष गुन गनहिं न साधू ॥ बा० २७४/५
कौसिक कहि कहि कथा पुरानीं । समुझाई सब सभा सुबानीं ॥ अ० २७७/४
कौसिक कहेउ मोर मनु माना । इहाँ रहिअ रघुबीर सुजाना ॥ बा० २१३/६
कौसिक बामदेव जाबाली । पुरजन परिजन सचिव सुचाली ॥ अ० ३१८/६
कौसिक राउ लिए उर लाई । कहि असीस पूछी कुसलाई ॥ बा० ३०७/२
कौसिकरूप पयोनिधि पावन । प्रेम बारि अवगाहु सुहावन ॥ बा० २६१/२
कौसिक सतानंद तब जाई । कहा बिदेह नृपहि समुझाई ॥ बा० ३३१/६
कौसिक सुनहु मंद यहु बालकु । कुटिल कालबस निज कुल घालकु ॥ बा० २७३/१
कौसिकादि मुनि सचिव समाजू । ग्यान अंबुनिधि आपुनु आजू ॥ अ० २९२/३
कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि । कहत लखन सन रामु हृदयँ गुनि ॥ बा० २२९/१
कंकन किंकिनि नूपुर बाजहिं । चालि बिलोकि काम गज लाजहिं ॥ बा० ३१७/४
कंचन कलस बिचित्र सँवारे । सबहिं धरे सजि निज निज द्वारे ॥ उ० ८/१
कंचन थार आरतीं नाना । जुबतीं सजें करहि सुभ गाना ॥ उ० ८/६
कंचन थार सोह बर पानी । परिछन चली हरहि हरषानी ॥ बा० ९५/३
कंठु सूख मुख आव न बानी । जनु पाठीनु दीन बिनु पानी ॥ अ० ३४/२
कंत करष हरि सन परिहरहू । मोर कहा अति हित हियँ धरहू ॥ सुं० ३५/६
कंत राम बिरोध परिहरहू । जानि मनुज जनि हठ मन धरहू ॥ लं० १३/८
कंत समुझि मन तजहु कुमतिही । सोह न समर तुम्हहि रघुपतिही ॥ लं० ३५/१
कंद मूल फल अमिअ अहारू । अवध सौध सत सरिस पहारू ॥ अ० ६५/३
कंद मूल फल अंकुर नीके । दिए आनि मुनि मनहुँ अमी के ॥ अ० १०६/२
कंद मूल फल पत्र सुहाए । भए बहुत जब ते प्रभु आए ॥ कि० १२/२
कंद मूल फल भरि भरि दोना । चले रंक जनु लूटन सोना ॥ अ० १३४/२
**कंद मूल फल सुरस अति दिए राम कहुँ आनि ।**
**प्रेम सहित प्रभु खाए बारंबार बखानि ॥** अर० ३४/०
कंदर खोह नदीं नद नारे । अगम अगाध न जाहिं निहारे ॥ अ० ६१/७
कंध बाल केहरि दर ग्रीवा । चारु चिबुक आनन छबि सींवा ॥ उ० ७६/२
कंप न भूमि न मरुत बिसेषा । अस्त्र सस्त्र कछु नयन न देखा ॥ लं० १३/१
कंप पुलक तन नयन सनीरा । गहे चरन अति प्रेम अधीरा ॥ अ० ६९/२
कंपहिं भूप बिलोकत जाकें । जिमि गज हरि किसोर के ताकें ॥ बा० २९२/४
कंपहिं लोकप जाकीं त्रासा । तासु नारि सभीत बड़ि हासा ॥ सुं० ३६/४

कंबल बसन बिचित्र पटोरे। भाँति भाँति बहु मोल न थोरे ॥ बा० ३२५/३
कंबु कंठ अति चिबुक सुहाई। आनन अमित मदन छबि छाई ॥ बा० १९८/७
काँच किरिच बदलें ते लेहीं। कर ते डारि परस मनि देहीं ॥ उ० १२०/१२
कुअँरु कुअँरि कल भावँरि देहीं। नयन लाभु सब सादर लेहीं ॥ बा० ३२४/१

**कुअँरि मनोहर बिजय बड़ि कीरति अति कमनीय।**
**पावनिहार बिरंचि जनु रचेउ न धनु दमनीय** ॥ बा० २५१/०

**कुंजर मनि कंठा कलित उरन्हि तुलसिका माल।**
**बृषभ कंध केहरि ठवनि बल निधि बाहु बिसाल** ॥ बा० २४३/०

कुंडल कंकन पहिरे ब्याला। तन बिभूति पट केहरि छाला ॥ बा० ९१/२
कुंडल मकर मुकुट सिर भ्राजा। कुटिल केस जनु मधुप समाजा ॥ बा० १४६/५
कुंद इंदु दर गौर सरीरा। भुज प्रलंब परिधन मुनिचीरा ॥ बा० १०५/६

**कुंद इंदु सम देह उमा रमन करुना अयन।**
**जाहि दीन पर नेह करउ कृपा मर्दन मयन** ॥ बा० ०/४ सो०

कुंद कली दाड़िम दामिनी। कमल सरद ससि अहिभामिनी ॥ अर० २९/११

**कुंभकरन अस बंधु मम सुत प्रसिद्ध सक्रारि।**
**मोर पराक्रम नहिं सुनेहि जितेउँ चराचर झारि** ॥ लं० २७/०

कुंभकरन कपि फौज बिडारी। सुनि धाई रजनीचर धारी ॥ लं० ६६/७
कुंभकरन दुर्मद रन रंगा। चला दुर्ग तजि सेन न संगा ॥ लं० ६३/२
कुंभकरन बूझा कहु भाई। काहे तव मुख रहे सुखाई ॥ लं० ६१/८
कुंभकरन मन दीख बिचारी। हति छन माझ निसाचर धारी ॥ लं० ६८/१
कुंभकरन रन रंग बिरुद्धा। सन्मुख चला काल जनु क्रुद्धा ॥ लं० ६६/१
कुंभकरन रावन द्वौ भाई। इहाँ हते सुर मुनि दुखदाई ॥ लं० ११८/११
कुंभजादि मुनिनायक नाना। गए रामु सब कें अस्थाना ॥ लं० ११९/२
कृतकृत्य बिभो सब बानर ए। निरखंति तवानन सादर ए ॥ लं० ११०/१७ छं०
कृतजुग सब जोगी बिग्यानी। करि हरि ध्यान तरहिं भव प्रानी ॥ उ० १०२/१

**कृतजुग त्रेताँ द्वापर पूजा मख अरु जोग।**
**जो गति होइ सो कलि हरि नाम ते पावहिं लोग** ॥ उ० १०२/० (ख)

कृपा अनुग्रहु अंगु अघाई। कीन्हि कृपानिधि सब अधिकाई ॥ अ० २९९/५
कृपा करिअ पुर धारिअ पाऊ। थापिअ जनु सबु लोगु सिहाऊ ॥ अ० ८७/७
कृपा कोपु बधु बँधव गोसाईं। मो पर करिअ दास की नाईं ॥ बा० २७८/५
कृपादृष्टि कपि भालु बिलोके। भए प्रबल रन रहहिं न रोके ॥ लं० ५१/८

**कृपादृष्टि करि बृष्टि प्रभु अभय किए सुर बृंद।**
**भालु कीस सब हरषे जय सुख धाम मुकुंद** ॥ लं० १०३/०

कृपादृष्टि प्रभु ताहि बिलोका। करहु क्रिया परिहरि सब सोका ॥ लं० १०४/७

कृपादृष्टि रघुबीर बिलोकी । किए सकल नर नारि बिसोकी ॥ उ० ५/६

**कृपाँ भलाई आपनी नाथ कीन्ह भल मोर ।**
**दूषन भे भूषन सरिस सुजसु चारु चहु ओर** ॥ अ० २९८/०

कृपा रहित हिंसक सब पापी । बरनि न जाहिं बिस्व परितापी ॥ बा० १७५/८
कृपा बारिधर राम खरारी । पाहि पाहि प्रनतारति हारी ॥ लं० ६९/४
कृपासिंधु जब मंदिर गए । पुर नर नारि सुखी सब भए ॥ उ० ९/३
कृपासिंधु प्रभु होहिं दुखारी । धीरजु धरहिं कुसमउ बिचारी ॥ अ० १४०/५
कृपासिंधु बहुबिधि समुझावहिं । फिरहिं प्रेम बस पुनि फिरि आवहिं ॥ अ० ८२/४
कृपासिंधु बोले मुसुकाई । सोइ करु जेहिं तव नाव न जाई ॥ अ० १००/१
कृपासिंधु मुनि दरसन तोरें । चारि पदारथ करतल मोरें ॥ बा० १६३/७
कृपासिंधु मुनि मति करि भोरी । लीन्ही प्रेम परिच्छा मोरी ॥ उ० ११२/२
कृपासिंधु लखि लोग दुखारे । निज सनेहँ सुरपति छल भारे ॥ अ० ३०२/१
कृपासिंधु सनमानि सुबानी । बैठाए समीप गहि पानी ॥ अ० ३००/७
कृपासिंधु सिव परम अगाधा । प्रगट न कहेउ मोर अपराधा ॥ बा० ५७/२
कृषी निरावहिं चतुर किसाना । जिमि बुध तजहिं मोह मद माना ॥ कि० १४/८
कृष्न तनय होइहि पति तोरा । बचनु अन्यथा होइ न मोरा ॥ बा० ८७/२
कृस तनु सीस जटा एक बेनी । जपति हृदयँ रघुपति गुन श्रेनी ॥ सुं० ७/८
कृस सरीर मुनिपट परिधाना । सत समाज नित सुनहिं पुराना ॥ बा० १४२/८

**क्रोध कि द्वैतबुद्धि बिनु द्वैत कि बिनु अग्यान ।**
**मायाबस परिछिन्न जड़ जीव कि ईस समान** ॥ उ० १११/० (ख)

क्रोध मनोज लोभ मद माया । छूटहिं सकल राम कीं दाया ॥ अर० ३८/३
क्रोधवंत तब भयउ अनंता । भंजेउ रथ सारथी तुरंता ॥ लं० ५३/४

**क्रोधवंत तब रावन लीन्हिसि रथ बैठाइ ।**
**चला गगनपथ आतुर भयँ रथ हाँकि न जाइ** ॥ अर० २८/०

क्रोधवंत लछिमन सुनि काना । कह कपीस अति भयँ अकुलाना ॥ कि० १९/२
क्रोधिहि सम कामिहि हरि कथा । ऊसर बीज बएँ फल जथा ॥ सुं० ५७/४

## ख

खग कंक काक सृगाल । कटकटहिं कठिन कराल ॥ अर० १९/१३ छं०
खगपति राम कथा मैं बरनी । स्वमति बिलास त्रास दुख हरनी ॥ उ० १४/६

**खगपति सब धरि खाए माया नाग बरूथ ।**
**माया बिगत भए सब हरषे बानर जूथ** ॥ लं० ७४/० (क)

**खग मृग परिजन नगरु बनु बलकल बिमल दुकूल ।**
**नाथ साथ सुरसदन सम परनसाल सुख मूल** ॥ अ० ६५/०

खग मृग बिपुल कोलाहल करहीं । बिरहित बैर मुदित मन चरहीं ॥ अ० १२३/८

खग मृग बृंद अनंदित रहहीं । मधुप मधुर गुंजत छबि लहहीं ॥ अर० १३/३
खग मृग मगन देखि छबि होहीं । लिए चोरि चित राम बटोहीं ॥ अ० १२२/८
खग मृग सहज बयरु बिसराई । सबन्हि परस्पर प्रीति बढ़ाई ॥ उ० २२/२
खग मृग हय गय जाहिं न जोए । राम बियोग कुरोग बिगोए ॥ अ० १५७/७
खगहा करि हरि बाघ बराहा । देखि महिष बृष साजु सराहा ॥ अ० २३५/३
खबरि लीन्ह सब लोग नहाए । कीन्ह प्रनामु त्रिबेनिहिं आए ॥ अ० २०३/३
खबरि लेन हम पठए नाथा । तिन्ह कहि अस महि नायउ माथा ॥ अ० २७१/७
खर आरूढ़ नगन दससीसा । मुंडित सिर खंडित भुज बीसा ॥ सुं० १०/४
खर कुठार मैं अकरुन कोही । आगें अपराधी गुरुद्रोही ॥ बा० २७४/६
खर दूषन तिसिरा कर घाता । सुनि दससीस जरे सब गाता ॥ अर० २१/१२
खर दूषन पहिं गइ बिलपाता । धिग धिग तव पौरुष बल भ्राता ॥ अर० १७/२
खर दूषन बध बहुरि बखाना । जिमि सब मरमु दसानन जाना ॥ उ० ६५/४
खर दूषन बिराध तुम्ह मारा । बधेहु ब्याध इव बालि बिचारा ॥ लं० ८९/५
खर दूषन मोहि सम बलवंता । तिन्हहि को मारइ बिनु भगवंता ॥ अर० २२/२
खर दूषन सुनि लगे पुकारा । छन महुँ सकल कटक उन्ह मारा ॥ अर० २१/११
खर दूषन त्रिसिरा अरु बाली । बधे सकल अतुलित बलसाली ॥ सुं० २०/९
खरभरु देखि बिकल पुर नारीं । सब मिलि देहिं महीपन्ह गारीं ॥ बा० २६७/१
खरभरु नगर सोचु सब काहू । दुसह दाहु उर मिटा उछाहू ॥ अ० ४८/२
खर सिआर बोलहिं प्रतिकूला । सुनि सुनि होइ भरत मन सूला ॥ अ० १५७/५
खल अघ अगुन साधु गुन गाहा । उभय अपार उदधि अवगाहा ॥ बा० ५/१
खल कामादि निकट नहिं जाहीं । बसइ भगति जाके उर माहीं ॥ उ० ११९/६
खल खंडन मंडन रम्य छमा । पद पंकज सेवित संभु उमा ॥ लं० ११०/२१ छं०
खल तव कठिन बचन सब सहऊँ । नीति धर्म मैं जानत अहऊँ ॥ लं० २१/४
खलन्ह हृदयँ अति ताप बिसेषी । जरहिं सदा पर संपति देखी ॥ बा० ३८/३
खल परिहास होइ हित मोरा । काक कहहिं कलकंठ कठोरा ॥ बा० ८/१
खल बधि तुरत फिरे रघुबीरा । सोह चाप कर कटि तूनीरा ॥ अर० २७/१
खल बिनु स्वारथ पर अपकारी । अहि मूषक इव सुनु उरगारी ॥ उ० १२०/१८
खल मंडलीं बसहु दिनु राती । सखा धरम निबहइ केहि भाँती ॥ सुं० ४५/५
खल मनुजाद द्विजामिष भोगी । पावहिं गति जो जाचत जोगी ॥ लं० ४४/३
खल मल धाम काम रत रावन । गति पाई जो मुनिबर पाव न ॥ लं० ११३/१०
खलउ करहिं भल पाइ सुसंगू । मिटइ न मलिन सुभाउ अभंगू ॥ बा० ६/४
खाइअ पहिरिअ राज तुम्हारें । सत्य कहें नहिं दोषु हमारें ॥ अ० १८/४
**खाईं सिंधु गभीर अति चारिहुँ दिसि फिरि आव ।**
**कनक कोट मनि खचित दृढ़ बरनि न जाइ बनाव** ॥ बा० १७८/० (क)

खाएसि फल अरु बिटप उपारे । रच्छक मर्दि मर्दि महि डारे ॥ सुं०१७/४
खायउँ फल प्रभु लागी भूँखा । कपि सुभाव तें तोरेउँ रूखा ॥ सुं० २१/३
खाहिं मधुर फल बिटप हलावहिं । लंका सन्मुख सिखर चलावहिं ॥ लं० ४/६
खाहु जाइ फल मूल सुहाए । सुनत भालु कपि जहँ तहँ धाए ॥ लं० ४/४
**खेद खिन्न छुद्धित तृषित राजा बाजि समेत ।**
**खोजत ब्याकुल सरित सर जल बिनु भयउ अचेत** ॥ बा० १५७/०
खेद खिन्न मन तर्क बढ़ाई । भयउ मोहबस तुम्हरिहिं नाई ॥ उ० ५८/२
खेलउँ तहूँ बालकन्ह मीला । करउँ सकल रघुनायक लीला ॥ उ० १०९/४
खेलत रहे तहाँ सुधि पाई । आए भरतु सहित हित भाई ॥ बा० २८९/७
खेलहिं बालक मारहिं जाई । दया लागि बलि दीन्ह छोड़ाई ॥ लं० २३/१४
खैंचि धनुष सर सत संधाने । छूटे तीर सरीर समाने ॥ लं० ६९/७
**खैंचि सरासन श्रवन लगि छाड़े सर एकतीस ।**
**रघुनायक सायक चले मानहुँ काल फनीस** ॥ लं० १०२/०
खैंचहिं गीध आँत तट भए । जनु बंसी खेलत चित दए ॥ लं० ८७/५
खोजइ सो कि अग्य इव नारी । ग्यानधाम श्रीपति असुरारी ॥ बा० ५०/२
खोजत कतहुँ मिलइ नहिं धूरी । करइ क्रोध जिमि धरमहि दूरी ॥ कि० १४/४
खोजत रहेउँ तोहि सुतघाती । आजु निपाति जुड़ावउँ छाती ॥ लं० ८२/२
खोज मारि रथु हाँकहु ताता । आन उपायँ बनिहि नहिं बाता ॥ अ० ८४/८
खंजन मंजु तिरीछे नयननि । निज पति कहेउ तिन्हहि सियँ सयननि ॥ अ० ११६/७
खंजन सुक कपोत मृग मीना । मधुप निकर कोकिला प्रबीना ॥ अर० २९/१०

## ग

गइ मुरुछा तब भूपति जागे । बोलि सुमंत्रु कहन अस लागे ॥ अ० ८०/५
**गइ मुरुछा रामहि सुमिरि नृप फिरि करवट लीन्ह ।**
**सचिव राम आगमन कहि बिनय समय सम कीन्ह** ॥ अ० ४३/०
गइ लछिमन रिपु भगिनी जानी । प्रभु बिलोकि बोले मृदु बानी ॥ अर० १६/१२
**गई समीप महेस तब हँसि पूछी कुसलात ।**
**लीन्हि परीछा कवन बिधि कहहु सत्य सब बात** ॥ बा० ५५/०
गई बहोर गरीब नेवाजू । सरल सबल साहिब रघुराजू ॥ बा० १२/७
गई भवानी भवन बहोरी । बंदि चरन बोली कर जोरी ॥ बा० २३४/४
गई सहमि सुनि बचन कठोरा । मृगी देखि दव जनु चहु ओरा ॥ अ० ७२/६
**गए अवध चर भरत गति बूझि देखि करतूति ।**
**चले चित्रकूटहि भरतु चार चले तेरहूति** ॥ अ० २७१/०
गएँ काल कछु संपति पाई । तहँ पुनि करउँ संभु सेवकाई ॥ उ० १०४/२
गए जनकु रघुनाथ समीपा । सनमाने सब रबिकुल दीपा ॥ अ० २९५/२

गए जानि अंगद हनुमाना । फिरे भालु मर्कट भट नाना ॥ लं० ४५/३
गएँ जाम जुग भूपति आवा । घर घर उत्सव बाज बधावा ॥ बा० १७१/५
गए देव सब निज निज धामा । भूमि सहित मन कहुँ बिश्रामा ॥ बा० १८७/१
**गए बिभीषन पास पुनि कहेउ पुत्र बर मागु ।**
**तेहिं मागेउ भगवंत पद कमल अमल अनुरागु** ॥ बा० १७७/०
गए बीति कछु दिन एहि भाँती । प्रमुदित पुरजन सकल बराती ॥ बा० ३११/४
गएँ भवन पूछहिं पितु माता । कहहिं बचन भय कंपित गाता ॥ बा० ९४/६
गए लखनु जहँ जानकिनाथू । भे मन मुदित पाइ प्रिय साथू ॥ अ० ७५/१
गए सकल तुहिनाचल गेहा । गावहिं मंगल सहित सनेहा ॥ बा० ९३/६
गएँ समीप सो अवसि नसाई । असि मन्मथ महेस की नाई ॥ बा० ८९/८
गए सुमंत्रु तब राउर माहीं । देखि भयावन जात डेराहीं ॥ अ० ३७/३
गगन चढ़इ रज पवन प्रसंगा । कीचहिं मिलइ नीच जल संगा ॥ बा० ६/९
गगन पंथ देखी मैं जाता । परबस परी बहुत बिलपाता ॥ कि० ४/४
गगन बिमल संकुल सुर जूथा । गावहिं गुन गंधर्ब बरूथा ॥ बा० १९०/६
गगन ब्रह्मबानी सुनि काना । तुरत फिरे सुर हृदय जुड़ाना ॥ बा० १८६/८
गगन समीर अनल जल धरनी । इन्ह कइ नाथ सहज जड़ करनी ॥ सुं० ५८/२
गगनोपरि हरि गुन गन गाए । रुचिर बीररस प्रभु मन भाए ॥ लं० ७०/११
गज रथ तुरग दास अरु दासी । धेनु अलंकृत कामदुहा सी ॥ बा० ३२५/४
गज रथ तुरग चिकार कठोरा । गर्जहिं मनहुँ बलाहक घोरा ॥ लं० ८६/४
गज रथ तुरग हेम गो हीरा । दीन्हे नृप नानाबिधि चीरा ॥ बा० १९५/८
गर्जहिं तर्जहिं गगन उड़ाहीं । देखि कटकु भट अति हरषाहीं ॥ अर० १७/८
गर्जहिं तर्जहिं भालु कपीसा । जय रघुबीर कोसलाधीसा ॥ लं० ३८/८
गर्जहिं तर्जहिं सहज असंका । मानहुँ ग्रसन चहत हहिं लंका ॥ सुं० ५४/८
गर्जि परे रिपु कटक मझारी । लागे मर्दै भुज बल भारी ॥ लं० ४३/७
गर्जेउ मरत घोर रव भारी । कहाँ राम रन हतौं पचारी ॥ लं० १०२/४
गर्जेउ मूढ़ महा अभिमानी । धायउ दसहु सरासन तानी ॥ लं० ९२/२
गत ग्रीषम बरषा रितु आई । रहिहउँ निकट सैल पर छाई ॥ कि० ११/८
गननायक बरदायक देवा । आजु लगें कीन्हिउँ तुअ सेवा ॥ बा० २५६/७
गनपति गौरि गिरीसु मनाई । चले असीस पाइ रघुराई ॥ अ० ८०/२
गनी गरीब ग्रामनर नागर । पंडित मूढ़ मलीन उजागर ॥ बा० २७/६
गर्भ न गयहु ब्यर्थ तुम्ह जायहु । निज मुख तापस दूत कहायहु ॥ लं० २०/६
**गर्भ स्रवहिं अवनिप रवनि सुनि कुठार गति घोर ।**
**परसु अछत देखउँ जिअत बैरी भूपकिसोर** ॥ बा० २७९/०
गयउँ उजेनी सुनु उरगारी । दीन मलीन दरिद्र दुखारी ॥ उ० १०४/१

गयउ गरुड़ जहँ बसइ भुसुंडा। मति अकुंठ हरि भगति अखंडा ॥ उ० ६२/१
गयउ दसानन मंदिर माहीं। अति बिचित्र कहि जात सो नाहीं ॥ सुं० ४/६
गयउ दूरि घन गहन बराहू। जहँ नाहिन गज बाजि निबाहू ॥ बा० १५६/५
गयउ न गृह मन बहुत गलानी। मिला न राजहि नृप अभिमानी ॥ बा० १५७/४
गयउ निकट तप देखि बिधाता। मागहु बर प्रसन्न मैं ताता ॥ बा० १७६/२

**गयउ मोर संदेह सुनेउँ सकल रघुपति चरित।**
**भयउ राम पद नेह तव प्रसाद बायस तिलक** ॥ उ० ६८/० (क) सो०

**गयउ सभा दरबार तब सुमिरि राम पद कंज।**
**सिंह ठवनि इत उत चितव धीर बीर बल पुंज** ॥ लं० १८/०

गयउ सभाँ मन नेकु न मुरा। बालितनय अतिबल बाँकुरा ॥ लं० १८/७
गयउ सहमि नहिं कछु कहि आवा। जनु सचान बन झपटेउ लावा ॥ अ० २८/५
गरइ गलानि कुटिल कैकेई। काहि कहै केहि दूषनु देई ॥ अ० २७२/१
गरजहिं गज घंटा धुनि घोरा। रथ रव बाजि हिंस चहु ओरा ॥ बा० ३००/१
गरल कंठ उर नर सिर माला। असिव बेष सिवधाम कृपाला ॥ बा० ९१/४
गरल सुधा रिपु करहिं मिताई। गोपद सिंधु अनल सितलाई ॥ सुं० ४/२
गरल सुधासम अरि हित होई। तेहि मनि बिनु सुख पाव न कोई ॥ उ० ११९/७
गरुड़ गिरा सुनि हरषेउ कागा। बोलेउ उमा परम अनुरागा ॥ उ० ९४/१
गरुड़ महाग्यानी गुन रासी। हरि सेवक अति निकट निवासी ॥ उ० ५४/३
गरुड़ सुमेरु रेनु सम ताही। राम कृपा करि चितवा जाही ॥ सुं० ४/३
गलीं सकल अरगजाँ सिंचाईं। जहँ तहँ चौकें चारु पुराईं ॥ बा० ३४३/५
गवने तुरत तहाँ रिषिराई। जहाँ स्वयंबर भूमि बनाई ॥ बा० १३२/४
गवने भरत पयादेहिं पाए। कोतल संग जाहिं डोरिआए ॥ अ० २०२/४
गहइ छाँह सक सो न उड़ाई। एहि बिधि सदा गगनचर खाई ॥ सुं० २/३
गहत चरन कह बालिकुमारा। मम पद गहें न तोर उबारा ॥ लं० ३४/२
गहसि न राम चरन सठ जाई। सुनत फिरा मन अति सकुचाई ॥ लं० ३४/३
गहिसि पूँछ कपि सहित उड़ाना। पुनि फिरि भिरेउ प्रबल हनुमाना ॥ लं० ९४/५
गह सिसु बच्छ अनल अहि धाई। तहँ राखइ जननी अरगाई ॥ अर० ४२/६

**गहहु घाट भट समिटि सब लेउँ मरम मिलि जाइ।**
**बूझि मित्र अरि मध्य गति तस तब करिहउँ आइ** ॥ अ० १९२/०

गहि कर पादप उपल पहारा। डारेन्हि ता पर एकहिं बारा ॥ लं० ८१/२
गहि गिरि तरु अकास कपि धावहिं। देखहिं तेहि न दुखित फिरि आवहिं ॥ लं० ७२/५
गहि गिरि निसि नभ धावत भयऊ। अवधपुरी ऊपर कपि गयऊ ॥ लं० ५७/८

**गहि गिरि पादप उपल नख धाए कीस रिसाइ।**
**चले तमीचर बिकलतर गढ़ पर चढ़े पराइ** ॥ लं० ७४/० (ख)

गहि गिरीस कुस कन्या पानी । भवहि समरपीं जानि भवानी ॥ बा० १००/२
गहि गुन पय तजि अवगुन बारी । निज जस जगत कीन्हि उजिआरी ॥ अ० २३१/७
गहि पद कमल अनुज कर जोरी । कहेउ नाथ कछु मोहि न खोरी ॥ अर० २९/४
गहि पद डारहिं सागर माहीं । मकर उरग झष धरि धरि खाहीं ॥ लं० ४६/८
गहि पद बिनय कीन्ह बैठारी । जनि दिनकर कुल होसि कुठारी ॥ अ० ३३/६
गहि पद भरत मातु सब राखी । रहीं रानि दरसन अभिलाषी ॥ अ० १६९/२
गहि पद लगे सुमित्रा अंका । जनु भेंटी संपति अति रंका ॥ अ० २४४/३
**गहि भूमि पार्‌यो लात मार्‌यो बालिसुत प्रभु पहिं गयो ।**
**संभारि उठि दसकंठ घोर कठोर रव गर्जत भयो ॥**
**करि दाप चाप चढ़ाइ दस संधानि सर बहु बरषई ।**
**किए सकल भट घायल भयाकुल देखि निज बल हरषई** ॥ लं० ९६/१ छं०
गहेउ चरन गहि भूमि पछारा । अति लाघवँ उठि पुनि तेहि मारा ॥ लं० ६५/७
गहे चरन सिय सहित बहोरी । बोले रामु कमल कर जोरी ॥ अ० ८/४
गहे न जाहिं करन्हि पर फिरहीं । जनु जुग मधुप कमल बन चरहीं ॥ लं० ९७/८
गहे भरत पुनि प्रभु पद पंकज । नमत जिन्हहि सुर मुनि संकर अज ॥ उ० ४/६
गाउँ जाति गुहँ नाउँ सुनाई । कीन्ह जोहारु माथ महि लाई ॥ अ० १९२/८
गा चह पार जतुन हियँ हेरा । पावति नाव न बोहितु बेरा ॥ अ० २५६/३
**गाथे महामनि मौर मंजुल अंग सब चित चोरहीं ।**
**पुन नारि सुर सुंदरीं बरहि बिलोकि सब तिन तोरहीं ॥**
**मनि बसन भूषन वारि आरति करहिं मंगल गावहीं ।**
**सुर सुमन बरिसहिं सूत मागध बंदि सुजसु सुनावहीं** ॥ बा० ३२६/१ छं०
गाधितनय मन चिंता ब्यापी । हरि बिनु मरहिं न निसिचर पापी ॥ बा० २०५/५
गाधिसूनु सब कथा सुनाई । जेहि प्रकार सुरसरि महि आई ॥ बा० २११/२
**गाधिसूनु कह हृदयँ हँसि मुनिहि हरिअरइ सूझ ।**
**अयमय खाँड़ न ऊखमय अजहुँ न बूझ अबूझ** ॥ बा० २७५/०
गान निसान कोलाहलु भारी । प्रेम प्रमोद मगन नर नारी ॥ बा० ३२२/६
**गारीं मधुर स्वर देहिं सुंदरि बिंग्य बचन सुनावहीं ।**
**भोजनु करहिं सुर अति बिलंबु बिनोदु सुनि सचु पावहीं ॥**
**जेवँत जो बढ़्यो अनंदु सो मुख कोटिहूँ न परै कह्यो ।**
**अचवाँइ दीन्हे पान गवने बास जहँ जाको रह्यो** ॥ बा० ९८/१ छं०
गारीं सकल कैकइहि देहीं । नयन बिहीन कीन्ह जग जेहीं ॥ अ० १५५/७
गावत राम चरित मृदु बानी । प्रेम सहित बहु भाँति बखानी ॥ अर० ४०/९
गावहिं गीत मनोहर नाना । अति आनंदु न जाइ बखाना ॥ बा० ३००/५
गावहिं छबि अवलोकि सहेली । सियँ जयमाल राम उर मेली ॥ बा० २६३/८

गावहिं मंगल कोकिलबयनीं । बिधुबदनीं मृगसावकनयनीं ॥ अ० ७/७
गावहिं मंगल मंजुल बानीं । सुनि कल रव कलकंठि लजानीं ॥ बा० २९६/३
गावहिं सुंदरि मंगल गीता । लै लै नामु रामु अरु सीता ॥ बा० २९६/७
गावहिं सुनहिं सदा मम लीला । हेतु रहित परहित रत सीला ॥ अर० ४५/७
गिरत सँभारि उठा दसकंधर । भूतल परे मुकुट अति सुंदर ॥ लं० ३१/५
**गिरा अरथ जल बीचि सम कहिअत भिन्न न भिन्न ।**
**बंदउँ सीता राम पद जिन्हहि परम प्रिय खिन्न** ॥ बा० १८/०
गिरा अलिनि मुख पंकज रोकी । प्रक़ट न लाज निसा अवलोकी ॥ बा० २५८/१
गिरा मुखर तन अरध भवानी । रति अति दुखित अतनु पति जानी ॥ बा० २४६/५
गिरि कानन जहँ तहँ भरि पूरी । रहे निज निज अनीक रचि रूरी ॥ बा० १८७/५
गिरिजा कहेउँ सो सब इतिहासा । मैं जेहि समय गयउँ खग पासा ॥ उ० ५७/१
गिरिजा चकित भई सुनि बानी । नारद बिष्नुभगत पुनि ग्यानी ॥ बा० १२३/६
**गिरिजा जासु नाम जपि मुनि काटहिं भव पास ।**
**सो कि बंध तर आवइ ब्यापक बिस्व निवास** ॥ लं० ७३/०
गिरिजा जासु प्रीति सेवकाई । बार बार प्रभु निज मुख गाई ॥ उ० ४९/९
गिरिजा रघुपति कै यह रीती । संतत करहिं प्रनत पर प्रीती ॥ लं० २/६
गिरिजा सुनहु बिसद यह कथा । मैं सब कही मोरि मति जथा ॥ उ० ५१/१
गिरिजा सुनहु राम कै लीला । सुर हित दनुज बिमोहनसीला ॥ बा० ११२/८
**गिरिजा संत समागम सम न लाभ कछु आन ।**
**बिनु हरि कृपा न होइ सो गावहिं बेद पुरान** ॥ उ० १२५/० (ख)
गिरि तरु नख आयुध सब बीरा । हरि मारग चितवहिं मति धीरा ॥ बा० १८७/४
गिरि ते उतरि पवनसुत आवा । सब कहुँ लै सोइ बिबर देखावा ॥ कि० २३/७
गिरि पर चढ़ि लंका तेहिं देखी । कहि न जाइ अति दुर्ग बिसेषी ॥ सुं० २/१०
गिरि पर बैठे कपिन्ह निहारी । कहि हरि नाम दीन्ह पट डारी ॥ अर० २८/२५
गिरि बन नदीं ताल छबि छाए । दिन दिन प्रति अति होहिं सुहाए ॥ अर० १३/२
गिरिबर गुहाँ पैठ सो जाई । तब बालीं मोहि कहा बुझाई ॥ कि० ५/५
गिरिबरु दीख जनकपति जबहीं । करि प्रनामु रथ त्यागेउ तबहीं ॥ अ० २७४/२
गिरि सरि सिंधु भार नहिं मोही । जस मोहि गरुअ एक परद्रोही ॥ बा० १८३/५
गिरि सुमेर उत्तर दिसि दूरी । नील सैल एक सुंदर भूरी ॥ उ० ५५/७
गिरिहहिं रसना संसय नाहीं । सिरन्हि समेत समर महि माहीं ॥ लं० ३२/९
गिरि त्रिकूट ऊपर बस लंका । तहँ रह रावन सहज असंका ॥ कि० २७/११
गिरि त्रिकूट एक सिंधु मझारी । बिधि निर्मित दुर्गम अति भारी ॥ बा० १७७/५
गीध अधम खग आमिष भोगी । गति दीन्ही जो जाचत जोगी ॥ अर० ३२/२
गीध देह तजि धरि हरि रूपा । भूषन बहु पट पीत अनूपा ॥ अर० ३१/१

गीधराज सुनि आरत बानी । रघुकुलतिलक नारि पहिचानी ॥ अर० २८/७
**गीधराज सैं भेंट भइ बहु बिधि प्रीति बढ़ाइ ।**
**गोदावरी निकट प्रभु रहे परन गृह छाइ ॥** अर० १३/०
गुन अवगुन जानत सब कोई । जो जेहि भाव नीक तेहि सोई ॥ बा० ४/९
गुन कृत सन्यपात नहिं केही । कोउ न मान मद तजेउ निबेही ॥ उ० ७०/१
गुन ग्यान निधान अमान अजं । नित राम नमामि बिभुं बिरजं ॥ लं० ११०/९ छं०
गुन तुम्हार समुझइ निज दोषा । जेहि सब भाँति तुम्हार भरोसा ॥ अ० १३०/३
गुन मंदिर सुंदर पति त्यागी । भजहिं नारि पर पुरुष अभागी ॥ उ० ९८/४
गुन सागर नागर नर जोऊ । अलप लोभ भल कहइ न कोऊ ॥ सुं० ३७/८
गुन सागर नागर बर बीरा । सुंदर स्यामल गौर सरीरा ॥ बा० २४०/२
गुन सील कृपा परमायतनं । प्रनमामि निरंतर श्रीरमनं ॥ उ० १३/१९ छं०
गुनह लखन कर हम पर रोषू । कतहुँ सुधाइहु ते बड़ दोषू ॥ बा० २८०/५
**गुनागार संसार दुख रहित बिगत संदेह ।**
**तजि मम चरन सरोज प्रिय तिन्ह कहुँ देह न गेह ॥** अर० ४५/०
गुनातीत सचराचर स्वामी । राम उमा सब अंतरजामी ॥ अर० ३८/१
गुर बसिष्ठ कहँ गयउ हँकारा । आए द्विजन सहित नृपद्वारा ॥ बा० १९२/७
गुर सुर संत पितर महिदेवा । करइ सदा नृप सब कै सेवा ॥ बा० १५४/४
गुर अनुरागु भरत पर देखी । राम हृदयँ आनंदु बिसेषी ॥ अ० २५८/१
गुर आगमनु सुनत रघुनाथा । द्वार आइ पद नायउ माथा ॥ अ० ८/२
गुर कें बचन प्रतीति न जेही । सपनेहुँ सुगम न सुख सिधि तेही ॥ बा० ७९/८
गुर के बचन सचिव अभिनंदनु । सुने भरत हिय हित जनु चंदनु ॥ अ० १७५/७
**गुर के बचन सुरति करि राम चरन मनु लाग ।**
**रघुपति जस गावत फिरउँ छन छन नव अनुराग ॥** उ० ११०/० (क)
**गुर गुरतिय पद बंदि प्रभु सीता लखन समेत ।**
**फिरे हरष बिसमय सहित आए परन निकेत ॥** अ० ३२०/०
गुर गोसाइँ साहिब सिय रामू । लागत मोहि नीक परिनामू ॥ अ० २६०/८
गुरगृहँ गए पढ़न रघुराई । अलप काल बिद्या सब आई ॥ बा० २०३/४
गुर गृह गयउ तुरत महिपाला । चरन लागि करि बिनय बिसाला ॥ बा० १८८/२
गुर गृह बसहुँ रामु तजि गेहू । नृप सन अस बरु दूसर लेहू ॥ अ० ४९/४
**गुरजन लाज समाजु बड़ देखि सीय सकुचानि ।**
**लागि बिलोकन सखिन्ह तन रघुबीरहि उर आनि ॥** बा० २४८/०
गुरतिय पद बंदे दुहु भाईं । सहित बिप्रतिय जे सँग आईं ॥ अ० २४४/१
**गुर नित मोहि प्रबोध दुखित देखि आचरन मम ।**
**मोहि उपजइ अति क्रोध दंभिहि नीति कि भावई ॥** उ० १०५/० (ख) सो०

गुर नृप भरत सभा अवलोकी। सकुचि राम फिरि अवनि बिलोकी॥ अ० ३१२/३
गुरपतिनिहि मुनितियन्ह समेता। मिली पेमु कहि जाइ न जेता॥ अ० २४५/२
**गुर पद कमल प्रनामु करि बैठे आयसु पाइ।**
**बिप्र महाजन सचिव सब जुरे सभासद आइ॥** अ० २५३/०
**गुर पद पंकज सेवा तीसरि भगति अमान।**
**चौथि भगति मम गुन गन करइ कपट तजि गान॥** अर० ३५/०
गुर पद प्रीति नीति रत जेई। द्विज सेवक अधिकारी तेई॥ उ० १२७/७
गुर पद बंदि सहित अनुरागा। राम मुनिन्ह सन आयसु मागा॥ बा० २५४/४
गुर पितु मातु न जानउँ काहू। कहउँ सुभाउ नाथ पतिआहू॥ अ० ७१/४
गुर पितु मातु बचन अनुसारी। खल दलु दलन देव हितकारी॥ अ० २५३/४
गुर पितु मातु बंधु सुर साईं। सेइअहिं सकल प्रान की नाईं॥ अ० ७३/५
गुर पितु मातु महेस भवानी। प्रनवउँ दीनबंधु दिन दानी॥ बा० १४/३
गुर पितु मातु स्वामि हित बानी। सुनि मन मुदित करिअ भलि जानी॥ अ० १७६/३
गुर प्रसन्न साहिब अनुकूला। मिटी मलिन मन कलपित सूला॥ अ० २६६/२
गुर प्रसाद सब जानिअ राजा। कहिअ न आपन जानि अकाजा॥ बा० १६३/२
गुर बसिष्ट कुलपूज्य हमारे। इन्ह की कृपाँ दनुज रन मारे॥ उ० ७/६
गुर बसिष्ट द्विज लिए बुलाई। आजु सुघरी सुदिन समुदाई॥ उ० ९/४
गुर बिनु भव निधि तरइ न कोई। जौं बिरंचि संकर सम होई॥ उ० ९२/५
गुर बिबेक सागर जगु जाना। जिन्हहि बिस्व कर बदर समाना॥ अ० १८१/१
गुर रघुपति सब मुनि मन माहीं। मुदित भए पुनि पुनि पुलकाहीं॥ बा० २५३/३
**गुर सन कहब सँदेसु बार बार पद पदुम गहि।**
**करब सोइ उपदेसु जेहिं न सोच मोहि अवधपति॥** अ० १५१/० सो०
गुर सन कहि बरषासन दीन्हे। आदर दान बिनय बस कीन्हे॥ अ० ७९/३
गुर सन कहेउ करिअ प्रभु सोई। रामहि भरतहि भेट न होई॥ अ० २१६/८
**गुर समाज भाइन्ह सहित राम राजु पुर होउ।**
**अछत राम राजा अवध मरिअ माग सबु कोउ॥** अ० २७३/०
गुर सिष बधिर अंध का लेखा। एक न सुनइ एक नहिं देखा॥ उ० ९८/६
**गुर श्रुति संमत धरम फलु पाइअ बिनहिं कलेस।**
**हठ बस सब संकट सहे गालव नहुष नरेस॥** अ० ६१/०
गुरहि देखि सानुज अनुरागे। दंड प्रनाम करन प्रभु लागे॥ अ० २४२/३
गुरहि पूछि करि कुल बिधि राजा। चले संग मुनि साधु समाजा॥ बा० ३१२/८
गुरहि प्रनामु मनहिं मन कीन्हा। अति लाघवँ उठाइ धनु लीन्हा॥ बा० २६०/५
गुरहि सुनावँ चढ़ाइ सुहाईं। नईं नाव सब मातु चढ़ाईं॥ अ० २०१/८
गुरु जिमि मूढ़ करसि मम बोधा। कहु जग मोहि समान को जोधा॥ अर० २५/२

गुरु पद रज मृदु मंजुल अंजन । नयन अमिअ दृग दोष बिभंजन ॥ बा० १/१
गुरु पितु मातु स्वामि सिख पालें । चलेहुँ कुमग पग परहिं न खालें ॥ अ० ३१४/५
गुरु पितु मातु प्रजा परिवारू । सब कहुँ परइ दुसह दुख भारू ॥ अ० ७०/४
गुरु पितु मातु बंधु पति देवा । सब मोहि कहँ जानै दृढ़ सेवा ॥ अर० १५/१०
गुरु सिख देइ राय पहिं गयऊ । राम हृदयँ अस बिसमउ भयऊ ॥ अ० ९/४
गुहँ बोलाइ पाहरू प्रतीती । ठावँ ठावँ राखे अति प्रीती ॥ अ० ८९/३
गुहँ सँवारि साँथरी डसाई । कुस किसलयमय मृदुल सुहाई ॥ अ० ८८/७
गुह सारथिहि फिरेउ पहुँचाई । बिरहु बिषादु बरनि नहिं जाई ॥ अ० १४३/१
गूढ़उ तत्त्व न साधु दुरावहिं । आरत अधिकारी जहँ पावहिं ॥ बा० १०९/२

**गूढ़ कपट प्रिय बचन सुनि तीय अधरबुधि रानि ।**
**सुरमाया बस बैरनिहि सुहृद जानि पतिआनि ॥** अ० १६/०

गूढ़ गिरा सुनि सिय सकुचानी । भयउ बिलंबु मातु भय मानी ॥ बा० २३३/७
गूढ़ सनेह भरत मन माहीं । रहें नीक मोहि लागत नाहीं ॥ अ० २८३/४
गूलरि फल समान तव लंका । बसहु मध्य तुम्ह जंतु असंका ॥ लं० ३३/३
गे नहाइ गुर पहिं रघुराई । बंदि चरन बोले रुख पाई ॥ अ० २८९/३
गै जननी सिसु पहिं भयभीता । देखा बाल तहाँ पुनि सूता ॥ बा० २००/५
गै निसि बहुत सयन अब कीजे । मोहि तोहि भूप भेंट दिन तीजे ॥ बा० १६८/७
गै श्रम सकल सुखी नृप भयऊ । निज आश्रम तापस लै गयऊ ॥ बा० १५८/१
गो गोचर जहँ लगि मन जाई । सो सब माया जानेहु भाई ॥ अर० १४/३
गोद राखि कराव पय पाना । रघुपति चरित ललित कर गाना ॥ उ० ८७/८
गोद राखि पुनि हृदयँ लगाए । स्रवत प्रेमरस पयद सुहाए ॥ अ० ५१/४
गो द्विज धेनु देव हितकारी । कृपा सिंधु मानुष तनुधारी ॥ सुं० ३८/३
गोपद जल बूड़हिं घटजोनी । सहज छमा बरु छाड़ै छोनी ॥ अ० २३१/२

**गोतम तिय गति सुरति करि नहिं परसति पग पानि ।**
**मन बिहसे रघुबंसमनि प्रीति अलौकिक जानि ॥** बा० २६५/०

**गौतम नारि श्राप बस उपल देह धरि धीर ।**
**चरन कमल रज चाहति कृपा करहु रघुबीर ॥** बा० २१०/०

गौर किसोर बेषु बर काछें । कर सर चाप राम के पाछें ॥ बा० २२०/७
गौर सरीर स्याम मन माहीं । कालकूटमुख पयमुख नाहीं ॥ बा० २७६/७
गौरि सरीर भूति भल भ्राजा । भाल बिसाल त्रिपुंड बिराजा ॥ बा० २६७/४
गौरि गिरा सुनि सरल सुहाई । बोले सिव सादर सुख पाई ॥ उ० ५४/६
गंग अवनि थल तीनि बड़ेरे । एहिं किए साधु समाज घनेरे ॥ अ० २८६/४
गंग गौरि सम सब सनमानीं । देहिं असीस मुदित मृदु बानीं ॥ अ० २४४/२
गंग बचन सुनि मंगल मूला । मुदित सीय सुरसरि अनुकूला ॥ अ० १०३/१

गंग सकल मुद मंगल मूला । सब सुख करनि हरनि सब सूला ॥ अ० ८६/४
गावँ गावँ अस होइ अनंदू । देखि भानुकुल कैरव चंदू ॥ अ० १२१/१
गुंजत मंजु मत्त रस भृंगा । कूजत कल बहुबरन बिहंगा ॥ बा० २११/७
गुंजत मधुकर मुखर अनूपा । सुंदर खग रव नाना रूपा ॥ कि० १६/३
गुंजत मधुकर मुखर मनोहर । मारुत त्रिबिध सदा बह सुंदर ॥ उ० २७/३
गुंज मंजुतर मधुकर श्रेनी । त्रिबिध बयारि बहइ सुख देनी ॥ अ० १३६/८
गृह कारज नाना जंजाला । ते अति दुर्गम सैल बिसाला ॥ बा० ३७/८
**गृह गृह बाज बधाव सुभ प्रगटे सुषमा कंद ।**
**हरषवंत सब जहँ तहँ नगर नारि नर बृंद** ॥ बा० १९४/०
ग्रंथि न छूटि मिटा सो प्रकासा । बुद्धि बिकल भइ बिषय बतासा ॥ उ० ११७/१४
**ग्रह ग्रहीत पुनि बात बस तेहि पुनि बीछी मार ।**
**तेहि पिआइअ बारुनी कहहु काह उपचार** ॥ अ० १८०/०
ग्रह तिथि नखतु जोग बर बारू । लगन सोधि बिधि कीन्ह बिचारु ॥ बा० ३११/६
**ग्रह भेषज जल पवन पट पाइ कुजोग सुजोग ।**
**होहिं कुबस्तु सुबस्तु जग लखहिं सुलच्छन लोग** ॥ बा० ७/० (क)
ग्राम निकट जब निकसहिं जाई । देखहिं दरसु नारि नर धाई ॥ अ० १०८/७
ग्रीष्म दुसह राम बनगवनू । पंथकथा खर आतप पवनू ॥ बा० ४१/४
ग्यान अखंड एक सीताबर । माया बस्य जीव सचराचर ॥ उ० ७७/४
ग्यान अगम प्रत्यूह अनेका । साधन कठिन न मन कहुँ टेका ॥ उ० ४४/३
**ग्यान गिरा गोतीत अज माया मन गुन पार ।**
**सोइ सच्चिदानंद घन कर नर चरित उदार** ॥ उ० २५/०
ग्यान दया दम तीरथ मज्जन । जहँ लगि धर्म कहत श्रुति सज्जन ॥ उ० ४८/२
ग्यान निधान अमान मानप्रद । पावन सुजस पुरान बेद बद ॥ उ० ३३/५
**ग्यान निधान सुजान सुचि धरम धीर नरपाल ।**
**तुम्ह बिनु असमंजस समन को समरथ एहि काल** ॥ अ० २९१/०
ग्यान पंथ कृपान कै धारा । परत खगेस होइ नहिं बारा ॥ उ० ११८/१
ग्यान बिबेक बिरति बिग्याना । मुनि दुर्लभ गुन जे जग नाना ॥ उ० ८३/१
ग्यान बिरति बिग्यान निवासा । रघुनायक के तुम्ह प्रिय दासा ॥ उ० ९३/२
ग्यान बिराग जोग बिग्याना । ए सब पुरुष सुनहु हरिजाना ॥ उ० ११४/१५
ग्यान बिराग सकल गुन अयना । सो प्रभु मैं देखब भरि नयना ॥ बा० २०५/८
ग्यानवंत कोटिक महँ कोऊ । जीवनमुक्त सकृत जग सोऊ ॥ उ० ५३/४
ग्यान मान जहँ एकउ नाहीं । देख ब्रह्म समान सब माहीं ॥ अर० १४/७
ग्यानहि भगतिहि अंतर केता । सकल कहहु प्रभु कृपा निकेता ॥ बा० ११४/११
**ग्यानी तापस सूर कबि कोबिद गुन आगार ।**

**केहि कै लोभ बिडंबना कीन्हि न एहिं संसार** ॥ उ० ७०/० (क)
**ग्यानी भगत सिरोमनि त्रिभुवनपति कर जान ।**
**ताहि मोह माया नर पावँर करहिं गुमान** ॥ उ० ६२/० (क)

## घ

घटइ बढ़इ बिरहिनि दुखदाई । ग्रसइ राहु निज संधिहिं पाई ॥ बा० २३७/१
घटाटोप करि चहुँ दिसि घेरी । मुखहिं निसान बजावहिं भेरी ॥ लं० ३८/१०
घन घमंड नभ गरजत घोरा । प्रिया हीन डरपत मन मोरा ॥ कि० १३/१
घर घर करहिं जागरन नारीं । देहिं परसपर मंगल गारीं ॥ बा० ३५७/२
घर घर साजहिं बाहन नाना । हरषु हृदयँ परभात पयाना ॥ अ० १८५/१
घर पुर देस राखि रखवारे । हय गय रथ बहु जान सँवारे ॥ अ० २७१/४
घर मसान परिजन जनु भूता । सुत हित मीत मनहुँ जमदूता ॥ अ० ८२/७
घरी कुघरी समुझि जियँ देखू । बेगि प्रिया परिहरहि कुबेषू ॥ अ० २५/८
घायल बीर बिराजहिं कैसे । कुसुमित किंसुक के तरु जैसे ॥ लं० ५३/१
घुरुघुरात हय आरौ पाएँ । चकित बिलोकत कान उठाएँ ॥ बा० १५५/८
घुर्मि घुर्मि घायल महि परहीं । उठि संभारि सुभट पुनि लरहीं ॥ लं० ६७/६
घेरेन्हि नगर निसान बजाई । बिबिध भाँति नित होइ लराई ॥ बा० १७४/५
घोर जंतु सम पुर नर नारी । डरपहिं एकहि एक निहारी ॥ अ० ८२/६
घोर धार भृगुनाथ रिसानी । घाट सुबद्ध राम बर बानी ॥ बा० ४०/४
**घोर निसाचर बिकट भट समर गनहिं नहिं काहु ।**
**मारे सहित सहाय किमि खल मारीच सुबाहु** ॥ बा० ३५६/०
घंट घंटि धुनि बरनि न जाहीं । सरव करहिं पाइक फहराहीं ॥ बा० ३०१/७

## च

चक चकोर चातक सुक पिक गन । कूजत मंजु मराल मुदित मन ॥ अ० २३५/६
चकित चितव मुदरी पहिचानी । हरष बिषाद हृदयँ अकुलानी ॥ सुं० १२/२
चकित बिप्र सब सुनि नभबानी । भूप गयउ जहँ भोजन खानी ॥ बा० १७३/६
चक्क चक्कि जिमि पुर नर नारी । चहत प्रात उर आरत भारी ॥ अ० १८६/१
चक्रबर्ति के लच्छन तोरें । देखत दया लागि अति मोरें ॥ बा० १५८/४
चक्रबाक बक खग समुदाई । देखत बनइ बरनि नहिं जाई ॥ अर० ३९/३
चक्रबाक बक हंस उड़ाहीं । बहुतक खग प्रबिसहिं तेहि माहीं ॥ कि० २३/६
चक्रबाक मन दुख निसि पेखी । जिमि दुर्जन पर संपति देखी ॥ कि० १६/४
चढ़ु मम सायक सैल समेता । पठवौं तोहि जहँ कृपानिकेता ॥ लं० ५९/६
चढ़ि गिरि सिखर चहूँ दिसि देखा । भूमि बिबर एक कौतुक पेखा ॥ कि० २३/५
**चढ़ि चढ़ि रथ बाहेर नगर लागी जुरन बरात ।**
**होत सगुन सुंदर सबहि जो जेहि कारज जात** ॥ बा० २९९/०

चढ़ि बर बाजि बार एक राजा । मृगया कर सब साजि समाजा ॥ बा० १५५/३
चढ़ि रथ सीय सहित दोउ भाई । चले हृदयँ अवधहि सिरु नाई ॥ अ० ८२/२
चढ़ि बिमान सुनु सखा बिभीषन । गगन जाइ बरषहु पट भूषन ॥ लं० ११६/५
चढ़ी अटारिन्ह देखहिं नारीं । लिएँ आरती मंगल थारीं ॥ बा० ३००/४
चढ़े दुर्ग पुनि जहँ तहँ बानर । जय रघुबीर प्रताप दिवाकर ॥ लं० ४१/२
चतुरंगिनी सेन सँग लीन्हें । बिचरत सबहि चुनौती दीन्हें ॥ अर० ३७/१०
चतुर गँभीर राम महतारी । बीचु पाइ निज बात सँवारी ॥ अ० १७/१
चतुर सखीं लखि कहा बुझाई । पहिरावहु जयमाल सुहाई ॥ बा० २६३/५
चतुर सिरोमनि तेइ जग माहीं । जे मनि लागि सुजतन कराहीं ॥ उ० ११९/१०
चतुरानन पहिं जाहु खगेसा । सोइ करेहु जेहि होइ निदेसा ॥ उ० ५८/८
चर अरु अचर नाग नर देवा । सकल करहिं पद पंकज सेवा ॥ बा० १०६/८
चरन चाँपि कहि कहि मृदु बानी । जननीं सकल भरत सनमानी ॥ अ० १९७/३
चरन कमल बंदउँ तिन्ह केरे । पुरवहुँ सकल मनोरथ मेरे ॥ बा० १३/३
चरन कमल मृदु मंजु तुम्हारे । मारग अगम भूमिधर भारे ॥ अ० ६१/६
चरन कमल रज कहुँ सबु कहई । मानुष करनि मूरि कछु अहई ॥ अ० ९९/४
चरन नलिन उर धरि गृह आवा । प्रभु सुभाउ परिजनन्हि सुनावा ॥ उ० १९/५
चरन नाइ सिरु अंचलु रोपा । सुनहु बचन पिय परिहरि कोपा ॥ लं० ५/४
चरन नाइ सिरु बिनती कीन्ही । लछिमन अभय बाँह तेहि दीन्ही ॥ कि० १९/१
चरन पखारि कीन्हि अति पूजा । मो सम आजु धन्य नहिं दूजा ॥ बा० २०६/३
चरनपीठ करुनानिधान के । जनु जुग जामिक प्रजा प्रान के ॥ अ० ३१५/५
चरन राम तीरथ चलि जाहीं । राम बसहु तिन्ह के मन माहीं ॥ अ० १२८/५
चरन रेख रज आँखिन्ह लाई । बनइ न कहत प्रीति अधिकाई ॥ अ० १९८/२
चरन सरोज धूरि धरि सीसा । मुदित महीपति पाइ असीसा ॥ बा० ३३८/७
चरफराहिं मग चलहिं न घोरे । बन मृग मनहुँ आनि रथ जोरे ॥ अ० १४२/५
चरम देह द्विज कै मैं पाई । सुर दुर्लभ पुरान श्रुति गाई ॥ उ० १०९/३
चरित राम के सगुन भवानी । तर्कि न जाहिं बुद्धि मन बानी ॥ लं० ७३/१
**चरित सिंधु गिरिजा रमन बेद न पावहिं पारु ।**
**बरनै तुलसीदासु किमि अति मतिमंद गवाँरु** ॥ बा० १०३/०
चलइ बहुत सो बीर न होई । पठवा खबरि लेन हम सोई ॥ लं० २२/१०
चलत कटक दिगसिंधुर डगहीं । छुभित पयोधि कुधर डगमगहीं ॥ लं० ७८/६
चलत्कुंडलं भ्रू सुनेत्रं विशालं । प्रसन्नानन नीलकण्ठं दयालं ॥ उ० १०७/७
चलत कुपंथ बेद मग छाँड़े । कपट कलेवर कलि मल भाँड़े ॥ बा० ११/२
चलत गगन भै गिरा सुहाई । जय महेस भलि भगति दृढ़ाई ॥ बा० ५६/४
चलत दसानन डोलति अवनी । गर्जत गर्भ स्रवहिं सुर रवनी ॥ बा० १८१/५

चलत न देखन पायउँ तोही। तात न रामहि सौंपेहु मोही ॥ अ० १५९/५
**चलत पयादें खात फल पिता दीन्ह तजि राजु।**
**जात मनावन रघुबरहि भरत सरिस को आजु** ॥ अ० २२२/०
चलत प्रात लखि निरनउ नीके। भरतु प्रानप्रिय भे सबही के ॥ अ० १८४/२
चलत महाधुनि गर्जेसि भारी। गर्भ स्रवहिं सुनि निसिचर नारी ॥ सुं० २७/१
चलत मार अस हृदयँ बिचारा। सिव बिरोध ध्रुव मरनु हमारा ॥ बा० ८३/४
चलत मोहि चूड़ामनि दीन्ही। रघुपति हृदयँ लाइ सोइ लीन्ही ॥ सुं० ३०/१
चलत राम सब पुर नर नारी। पुलक पूरि तन भए सुखारी ॥ बा० २५४/६
चलत रामु लखि अवध अनाथा। बिकल लोग सब लागे साथा ॥ अ० ८२/३
चलत बिमानु कोलाहल होई। जय रघुबीर कहइ सबु कोई ॥ लं० ११८/३
चलत होहिं अति असुभ भयंकर। बैठहिं गीध उड़ाइ सिरन्ह पर ॥ लं० ८५/१
चलन चहत बन जीवननाथू। केहि सुकृती सन होइहि साथू ॥ अ० ५७/३
चल न ब्रह्मकुल सन बरिआई। सत्य कहउँ दोउ भुजा उठाई ॥ बा० १६४/५
चलहु बेगि रघुबीर बराता। सुनत पुलक पूरे दोउ भ्राता ॥ बा० २९७/२
**चलहु बेगि सुनि गुर बचन भलेहिं नाथ सिरु नाइ।**
**भूपति गवने भवन तब दूतन्ह बासु देवाइ** ॥ बा० २९४/०
चलहु सफल श्रम सब कर करहू। राम देहु गौरव गिरिबरहू ॥ अ० १३१/८
चला अकेल जान चढ़ि तहवाँ। बस मारीच सिंधु तट जहवाँ ॥ अर० २२/७
चला इंद्रजित अतुलित जोधा। बंधु निधन सुनि उपजा क्रोधा ॥ सुं० १८/३
चला कटकु को बरनैं पारा। गर्जहिं बानर भालु अपारा ॥ सुं० ३४/८
चला कटकु प्रभु आयसु पाई। को कहि सक कपि दल बिपुलाई ॥ लं० ३/९
चला न अचल रहा रथ रोपी। रन दुर्मद रावन अति कोपी ॥ लं० ८१/४
चला रुधिर रघुनायक जाना। सींक धनुष सायक संधाना ॥ अर० ०/८
चलिहि बरात सुनत सब रानीं। बिकल मीनगन जनु लघु पानीं ॥ बा० ३३३/२
**चलि ल्याइ सीतहि सखीं सादर सजि सुमंगल भामिनीं।**
**नवसप्त साजें सुंदरीं सब मत्त कुंजर गामिनीं ॥**
**कल गान सुनि मुनि ध्यान त्यागहिं काम कोकिल लाजहीं।**
**मंजीर नूपुर कलित कंकन ताल गति बर बाजहीं** ॥ बा० ३२१/१ छं०
चली अग्र करि प्रिय सखि सोई। प्रीति पुरातन लखइ न कोई ॥ बा० २२८/८
चली तमीचर अनी अपारा। बहु गज रथ पदाति असवारा ॥ लं० ८५/३
चली बरात निसान बजाई। मुदित छोट बड़ सब समुदाई ॥ बा० ३४२/७
चली बलीमुख सेन पराई। अति भय त्रसित न कोउ समुहाई ॥ लं० ६४/१०
चलीं संग लै सखीं सयानी। गावत गीत मनोहर बानी ॥ बा० २४७/१
चलीं सती सिव आयसु पाई। करहिं बिचारु करौं का भाई ॥ बा० ५१/४

हरि ब्यापक सर्बत्र समाना। प्रेम तें प्रगट होहिं मैं जाना ॥ बा० १८४/५
हरिभगतन्ह देखे दोउ भ्राता। इष्टदेव इव सब सुख दाता ॥ बा० २४१/५
हरि माया कर अमिति प्रभावा। बिपुल बार जेहिं मोहि नचावा ॥ उ० ५९/४
**हरि माया कृत दोष गुन बिनु हरि भजन न जाहिं।**
**भजिअ राम तजि काम सब अस बिचारि मन माहिं** ॥ उ० १०४/० (क)
हरिमाया बस जगत भ्रमाहीं। तिन्हहि कहत कछु अघटित नाहीं ॥ बा० ११४/६
हरि बिषइक अस मोह बिहंगा। सपनेहुँ नहिं अग्यान प्रसंगा ॥ उ० ७२/७
हरि सन मागौं सुंदरताई। होइहि जात गहरु अति भाई ॥ बा० १३१/१
हरि सेवकहि न ब्याप अबिद्या। प्रभु प्रेरित ब्यापइ तेहि बिद्या ॥ उ० ७८/२
हरिहउँ सकल भूमि गरुआई। निर्भय होहु देव समुदाई ॥ बा० १८६/७
हरि हर कथा बिराजति बेनी। सुनत सकल मुद मंगल देनी ॥ बा० १/१०
हरि हर जस राकेस राहु से। पर अकाज भट सहसबाहु से ॥ बा० ३/३
हरि हर निंदा सुनइ जो काना। होइ पाप गोघात समाना ॥ लं० ३१/२
हरि हर पद रति मति न कुतरकी। तिन्ह कहुँ मधुर कथा रघुबर की ॥ बा० ८/६
हरि हर बिमुख धर्म रति नाहीं। ते नर तहँ सपनेहुँ नहिं जाहीं ॥ बा० १०५/१
हरि हित सहित रामु जब जोहे। रमा समेत रमापति मोहे ॥ बा० ३१६/३
हरु बिधि बेगि जनक जड़ताई। मति हमारि असि देहि सुहाई ॥ बा० २४८/३
हा गुन खानि जानकी सीता। रूप सील ब्रत नेम पुनीता ॥ अर० २९/७
हा जग एक बीर रघुराया। केहिं अपराध बिसारेहु दाया ॥ अर० २८/१
हा जानकी लखन हा रघुबर। हा पितु हित चित चातक जलधर ॥ अ० १५४/८
हाट बाट घर गली अथाईं। कहहिं परसपर लोग लोगाईं ॥ अ० १०/३
हाट बाट नहिं जाइ निहारी। जनु पुर दहँ दिसि लागि दवारी ॥ अ० १५८/१
हाट बाट मंदिर सुरबासा। नगरु सँवारहु चारिहुँ पासा ॥ बा० २८६/४
हानि कि जग एहि सम किछु भाई। भजिअ न रामहि नर तनु पाई ॥ उ० १११/९
हानि कुसंग सुसंगति लाहू। लोकहुँ बेद बिदित सब काहू ॥ बा० ६/८
हानि गलानि बिपुल मन ब्यापी। जमपुर पंथ सोच जिमि पापी ॥ अ० १४४/६
**हारि परा खल बहु बिधि भय अरु प्रीति देखाइ।**
**तब असोक पादप तर राखिसि जतन कराइ** ॥ अर० २९/० (क)
हा रघुनंदन प्रान पिरीते। तुम्ह बिनु जिअत बहुत दिन बीते ॥ अ० १५४/७
हा राम हा रघुनाथ। कहि सुभट मीजहिं हाथ ॥
एहि बिधि सकल बल तोरि। तेहिं कीन्ह कपट बहोरि ॥ लं० १००/६ छं०
हा लछिमन तुम्हार नहिं दोसा। सो फलु पायउँ कीन्हेउँ रोसा ॥ अर० २८/३
हाहाकार करत सुर भागे। खलहु जाहु कहँ मोरें आगे ॥ लं० ९६/७
**हाहाकार कीन्ह गुर दारुन सुनि सिव साप।**

**कंपित मोहि बिलोकि अति उर उपजा परिताप** ॥ उ० १०७/० (क)
हाहाकार भयउ जग भारी। डरपे सुर भए असुर सुखारी ॥ बा० ८६/७
हाहाकार भयउ पुर भारी। रोवहिं बालक आतुर नारी ॥ लं० ४१/४
हाहाकार सुरन्ह जब कीन्हा। तब प्रभु कोपि कारमुक लीन्हा ॥ लं० ९२/५
हित अनहित पसु पच्छिउ जाना। मानुष तनु गुन ग्यान निधाना ॥ अ० २६३/४
हित मत तोहि न लागत कैसें। काल बिबस कहुँ भेषज जैसें ॥ लं० ९/५
हित हमार सियपति सेवकाईं। सो हरि लीन्ह मातु कुटिलाईं ॥ अ० १७७/१
हिमगिरि कोटि अचल रघुबीरा। सिंधु कोटि सत सम गंभीरा ॥ उ० ९१/३
हिमगिरि गुहा एक अति पावनि। बह समीप सुरसरी सुहावनि ॥ बा० १२४/१
हिम ते अनल प्रगट बरु होई। बिमुख राम सुख पाव न कोई ॥ उ० १२१/१९
**हिमवंत जिमि गिरिजा महेसहि हरिहि श्री सागर दई।**
**तिमि जनक रामहि सिय समरपी बिस्व कल कीरति नई॥**
**क्यों करै बिनय बिदेहु कियो बिदेहु मूरति सावँरीं।**
**करि होमु बिधिवत गाँठि जोरी होन लागीं भावँरी** ॥ बा० ३२३/४छं०
हिम हिमसैलसुता सिव ब्याहू। सिसिर सुखद प्रभु जनम उछाहू ॥ बा० ४१/२
हियँ सपेम सुमिरहु सब भरतहि। निज गुन सील राम बस करतहि ॥ अ० २६४/८
हियँ सुमिरी सारदा सुहाई। मानस तें मुख पंकज आई ॥ अ० २९६/७
**हियँ हरषहिं बरसहिं सुमन सुमुखि सुलोचनि बृंद।**
**जाहिं जहाँ जहँ बंधु दोउ तहँ तहँ परमानंद** ॥ बा० २२३/०
**हियँ हरषे कामारि तब संकर सहज सुजान।**
**बहु बिधि उमहि प्रसंसि पुनि बोले कृपानिधान** ॥ बा० १२०/० (क)
**हियँ हरषे मुनि बचन सुनि देखि प्रीति बिस्वास।**
**चले भवानिहि नाइ सिर गए हिमाचल पास** ॥ बा० ९०/०
हियँ हरषे सुर सेन निहारी। हरिहि देखि अति भए सुखारी ॥ बा० ९४/३
**हिरन्याच्छ भ्राता सहित मधु कैटभ बलवान।**
**जेहिं मारे सोइ अवतरेउ कृपासिंधु भगवान** ॥ लं० ४८/० (क)
हुमगि लात तकि कूबर मारा। परि मुह भर महि करत पुकारा ॥ अ० १६२/४
हे खग मृग हे मधुकर श्रेनी। तुम्ह देखी सीता मृगनैनी ॥ अर० २९/९
हेतु रहित जग जुग उपकारी। तुम्ह तुम्हार सेवक असुरारी ॥ उ० ४६/५
हे बिधि दीनबंधु रघुराया। मो से सठ पर करिहहिं दाया ॥ अर० ९/४
है प्रभु परम मनोहर ठाऊँ। पावन पंचबटी तेहि नाऊँ ॥ अर० १२/१५
होइ अकाजु आजु निसि बीतें। बचनु मोर प्रिय मानेहु जी तें ॥ अ० २१/८
होइ अकाम जो छल तजि सेइहि। भगति मोरि तेहि संकर देइहि ॥ लं० २/३
**होइ न बिषय बिराग भवन बसत भा चौथपन।**

**हृदयँ बहुत दुख लाग जनम गयउ हरिभगति बिनु** ॥ बा० १४२/०सो०
होइ न मृषा देवरिषि भाषा। उमा सो बचनु हृदयँ धरि राखा ॥ बा० ६७/४
होइ नरहरि दूसर पुनि मारा। जन प्रहलाद सुजस बिस्तारा ॥ बा० १२१/८
होइ बिकल सक मनहि न रोकी। जिमि रबिमनि द्रव रबिहि बिलोकी ॥ अर० १६/६
होइ बिबेकु मोह भ्रम भागा। तब रघुनाथ चरन अनुरागा ॥ अ० ९२/५
होइ बुद्धि जौं परम सयानी। तिन्ह तन चितव न अनहित जानी ॥ उ० ११७/९
होइहहिं राम चरन अनुरागी। कलि मल रहित सुमंगल भागी ॥ बा० १४/११
होइहि कहा कहसि किन माता। केहि बिधि मरिहि बिस्व दुखदाता ॥ लं० ९८/४
होइहि कीन्ह कबहुँ अभिमाना। सो खोवै चह कृपानिधाना ॥ उ० ६१/८
होइहि पूज्य सकल जग माहीं। एहि सेवत कछु दुर्लभ नाहीं ॥ बा० ६६/५
होइहि भजनु न तामस देहा। मन क्रम बचन मंत्र दृढ़ एहा ॥ अर० २२/५
होइहि सोइ जो राम रचि राखा। को करि तर्क बढ़ावै साखा ॥ बा० ५१/७
होइहैं सुफल आजु मम लोचन। देखि बदन पंकज भव मोचन ॥ अर० ९/९
होएहु संतत पियहि पिआरी। चिरु अहिबात असीस हमारी ॥ बा० ३३३/४
होत चकित चित कोट बिलोकी। सकल भुवन सोभा जनु रोकी ॥ बा० २१२/८
होत न भूतल भाउ भरत को। अचर सचर चर अचर करत को ॥ अ० २३७/८
होत प्रात बट छीरु मगावा। जटा मुकुट निज सीस बनावा ॥ अ० १५०/२
**होत प्रातु मुनिबेष धरि जौं न रामु बन जाहिं।**
**मोर मरनु राउर अजस नृप समुझिअ मन माहिं** ॥ अ० ३३/०
होत महा रन रावन रामहिं। जितिहहिं राम न संसय या महिं ॥ लं० ५६/५
होम करन लागे मुनि झारी। आपु रहे मख कीं रखवारी. ॥ बा० २०९/२
**होम समय तनु धरि अनलु अति सुख आहुति लेहि।**
**बिप्र बेष धरि बेद सब कहि बिबाह बिधि देहिं** ॥ बा० ३२३/०
होहिं उलूक संत निंदा रत। मोह निसा प्रिय ग्यान भानु गत ॥ उ० १२०/२६
होहिं कुठायँ सुबंधु सहाए। ओड़िअहिं हाथ असनिहु के घाए ॥ अ० ३०५/८
**होहिं बिप्र बस कवन बिधि कहहु कृपा करि सोउ।**
**तुम्ह तजि दीनदयाल निज हितू न देखउँ कोउ** ॥ बा० १६६/०
**होहिं सगुन बरषहिं सुमन सुर दुंदुभी बजाइ।**
**बिबुध बधू नाचहिं मुदित मंजुल मंगल गाइ** ॥ बा० ३४७/०
**होहिं सगुन सुभ बिबिधि बिधि बाजहिं गगन निसान।**
**पुर नर नारि सनाथ करि भवन चले भगवान** ॥ उ० ९/० (ख)
होहिं सनाथ जनम फलु पाई। फिरहिं दुखित मनु संग पठाई ॥ अ० १०८/८
होहिं सहस दस सारद सेषा। करहिं कलप कोटिक भरि लेखा ॥ बा० ३४१/२
होहु कपट मृग तुम्ह छलकारी। जेहि बिधि हरि आनौं नृपनारी ॥ अर० २४/२

**होहु निसाचर जाइ तुम्ह कपटी पापी दोउ।**
**हँसेहु हमहि सो लेहु फल बहुरि हँसेहु मुनि कोउ** ॥ बा० १३५/०
होहु प्रसन्न देहु बरदानू। साधु समाज भनिति सनमानू ॥ बा० १३/७
होहु सँजोइल रोकहु घाटा। ठाटहु सकल मरै के ठाटा ॥ अ० १८९/१
हंसगवनि तुम्ह नहिं बन जोगू। सुनि अपजसु मोहि देइहि लोगू ॥ अ० ६२/५
हँसत देखि नख सिख रिस ब्यापी। राम तोर भ्राता बड़ पापी ॥ बा० २७६/६
हंस बंस गुर जनक पुरोधा। जिन्ह जग मगु परमारथु सोधा ॥ अ० २७७/२
**हंसबंसु दसरथु जनकु राम लखन से भाइ।**
**जननी तूँ जननी भई बिधि सन कछु न बसाइ** ॥ अ० १६१/०
हंसहि बक दादुर चातकही। हँसहिं मलिन खल बिमल बतकही ॥ बा० ८/२
हँसि कह रानि गालु बड़ तोरें। दीन्ह लखन सिख अस मन मोरें ॥ अ० १२/७
**हँसि बोलेउ दसमौलि तब कपि कर बड़ गुन एक।**
**जो प्रतिपालइ तासु हित करइ उपाय अनेक** ॥ लं० २३/० (च)
हँसिहहिं कूर कुटिल कुबिचारी। जे पर दूषन भूषनधारी ॥ बा० ७/१०
हँसे रामु श्री अनुज समेता। परम कौतुकी कृपा निकेता ॥ लं० ११६/८
हैं दससीस मनुज रघुनायक। जाके हनूमान से पायक ॥ लं० ६२/३
हैं सुत कपि सब तुम्हहि समाना। जातुधान अति भट बलवाना ॥ सुं० १५/६
हौं मारिहउँ भूप द्वौ भाई। अस कहि सन्मुख फौज रेंगाई ॥ लं० ७८/१२
**हौंहु कहावत सबु कहत राम सहत उपहास।**
**साहिब सीतानाथ सो सेवक तुलसीदास** ॥ बा० २८/० (ख)
**हृदउ न बिदरेउ पंक जिमि बिछुरत प्रीतमु नीरु।**
**जानत हौं मोहि दीन्ह बिधि यहु जातना सरीरु** ॥ अ० १४६/०
हृदयँ अनुग्रह इंदु प्रकासा। सूचत किरन मनोहर हासा ॥ बा० १९७/७
हृदय कंप तन सुधि कछु नाहीं। नयन मूदि बैठीं मग माहीं ॥ बा० ५४/६
हृदयँ दाहु अति बदन मलीना। कह कर जोरि बचन अति दीना ॥ अ० ९३/५
हृदयँ न कछु फल अनुसंधाना। भूप बिबेकी परम सुजाना ॥ बा० १५५/१
**हृदयँ बिचारत जात हर केहि बिधि दरसनु होइ।**
**गुप्त रूप अवतरेउ प्रभु गएँ जान सबु कोइ** ॥ बा० ४८/० (क)
हृदयँ सोचु बड़ कछु न सोहाई। अस जानहिं जियँ जाउँ उड़ाई ॥ अ० १५७/२
हृदय सिंधु मति सीप समाना। स्वाति सारदा कहहिं सुजाना ॥ बा० १०/८
हृदयँ प्रीति मुख बचन कठोरा। बोला चितइ राम की ओरा ॥ कि० ८/४
हृदयँ बिचारति बारहिं बारा। कवन भाँति लंकापति मारा ॥ उ० ६/७
हृदयँ बिचारि संभु प्रभुताई। सादर मुनिबर लिए बोलाई ॥ बा० ९०/३
हृदयँ मनाव भोरु जनि होई। रामहि जाइ कहै जनि कोई ॥ अ० ३६/२

हृदयँ लगाई कुअँरि सब लीन्ही । पतिन्ह सौंपि बिनती अति कीन्ही ॥ बा० ३३५/८
हृदयँ लाइ प्रभु भेटेउ भ्राता । हरषे सकल भालु कपि ब्राता ॥ लं० ६१/३
हृदयँ रामु सिय लखन समेता । चले जाहिं सब लोग अचेता ॥ अ० ३१९/७
हृदयँ सराहत सीय लोनाई । गुर समीप गवने दोउ भाई ॥ बा० २३६/११
हृदयँ सुमिरि सब सिद्धि बोलाईं । भूप पहुनई करन पठाईं ॥ बा० ३०५/८
हृदयँ सोचु समुझत निज करनी । चिंता अमित जाइ नहिं बरनी ॥ बा० ५७/१
हृदयँ हेरि हारेउँ सब ओरा । एकहि भाँति भलेहिं भल मोरा ॥ अ० २६०/७
हृष्ट पुष्ट तन भए सुहाए । मानहुँ अबहिं भवन ते आए ॥ बा० १४४/८

## त्र

त्रय:शूल निर्मूलनं शूलपाणिं । भजेऽहं भवानिपतिं भावगम्यं ॥ उ० १०७/१०
त्रिजग जोनि पुनि धरहिं सरीरा । अयुत जन्म भरि पावहिं पीरा ॥ उ० १०६/६
त्रिजग देव नर जोइ तनु धरऊँ । तहँ तहँ राम भजन अनुसरऊँ ॥ उ० १०९/१
त्रिजटा नाम राच्छसी एका । राम चरन रति निपुन बिबेका ॥ सुं० १०/१
त्रिजटा सन बोलीं कर जोरी । मातु बिपति संगिनि तैं मोरी ॥ सुं० ११/१
**त्रिकालग्य सर्बग्य तुम्ह गति सर्बत्र तुम्हारि ।**
**कहहु सुता के दोष गुन मुनिबर हृदयँ बिचारि** ॥ बा० ६६/०
त्रिबिध ताप त्रासक तिमुहानी । राम सरुप सिंधु समुहानी ॥ बा० ३९/४
त्रिबिध दोष दुख दारिद दावन । कलि कुचालि कुलि कलुष नसावन ॥ बा० ३४/१०
त्रिबिध समीर सुसीतलि छाया । सिव बिश्राम बिटप श्रुति गाया ॥ बा० १०५/३
त्रिभुवन जय समेत बैदेही । बिनहिं बिचार बरइ हठि तेही ॥ बा० २४९/४
त्रेताँ बिबिध जग्य नर करहीं । प्रभुहि समर्पि कर्म भव तरहीं ॥ उ० १०२/२
त्रेताँ ब्रह्म मनुज तनु धरिही । तासु नारि निसिचर पति हरिही ॥ कि० २७/७





## इस ग्रन्थ के प्रकाशन में सहयोगी महानुभाव -

- श्री एम० सी० सोमानी, फरीदाबाद
- श्री योगेश नारायण सक्सेना, गाजियाबाद
- श्री अखिलेश कुमार जी, लखनऊ
- श्री आर.एस. अवस्थी, लखनऊ
- डॉ. जी.के. मुखर्जी, लखनऊ
- डॉ. अंजना पंकज, लखनऊ
- श्री मोहनलाल जी पाहवा, लखनऊ
- श्री शामदास जी गुलाटी, करनाल
- सुश्री रेखा सिंघल, ऊँचाहार
- श्री महेश कुमार माहेश्वरी, देवास
- श्री नवरतनमल बंसल, इन्दौर
- श्री हरवंश कुमार श्रीवास्तव, नोएड़ा
- श्री जगमाल जी गुप्ता, करनाल
- डॉ. बी.के. मेहरोत्रा, लखनऊ
- श्री अशोक कुमार जी मेहरोत्रा, लखनऊ
- श्रीमती राजरानी योगेश कुमार गुप्ता, दिल्ली



# शुभ सन्देश

आज समस्त विश्व में निगमागम रामायण सम्मत श्रीरामचरितमानस का महत्व निर्विवाद है। व्यवहार-परमार्थ का ऐसा अद्भुत समन्वय अन्यत्र दुर्लभ है। इदानीं हिन्दू संस्कृति का संरक्षण इसी ग्रन्थ के द्वारा प्रमुख रूप से हो रहा है। किसी भी धर्म-संस्कृति-सम्प्रदाय के प्रमुख ग्रन्थ का पाठ एवं कण्ठस्थ करने की प्रणाली अनादिकाल से अपनी उपयोगिता रखती है। एतदर्थ विशिष्ट कथावाचकों एवं अन्त्याक्षरी के क्षेत्र में अतीव उपयोगी यह 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' **आदरणीय माता मोहिनी श्रीवास्तव** के द्वारा संकलित की गई, जो सन् १९९३ में प्रकाशित हुई थी। जिसके कुशल सम्पादन एवं प्रकाशन का श्रेय हमारे प्रिय **स्वामी दिव्यानन्द जी** को है।

अतीव उपयोगी होने से इसकी सम्पूर्ण प्रतियां समाप्त हो गईं। अब पुन: धार्मिक जनता की विशेष आवश्यकता को देखते हुए नवीन संस्करण प्रकाशित करने का शुभ संकल्प **स्वामी दिव्यानन्द जी** में स्फुरित हुआ है। मैं इसके प्रकाशन के निर्विघ्न सम्पन्नता के साथ ही उस जगदात्मा प्रभु से प्रार्थना करता हूँ कि समस्त वैदिक-सनातन धर्मानुयायी धार्मिक जन इस ग्रन्थ के माध्यम से लाभ प्राप्त कर जीवन को धन्य बनायें।

महामण्डलेश्वर
**स्वामी असङ्गानन्द सरस्वती**
(साहित्य–वेदान्ताचार्य, एम.ए., साहित्यरत्न)
परमाध्यक्ष–श्री दैवी सम्पद् महामण्डल, परमार्थ निकेतन, ऋषिकेश



**सम्माननीय स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी!**
**सादर-सप्रेम ओ३म नमो नारायणाय।।**

'मानस-वर्णानुक्रमणिका' के सम्पादन में आपने प्रशंसनीय श्रम किया है। अपने ढंग का यह प्रथम ग्रन्थ है। मानस का अवगाहन किसी भी प्रकार कल्याणकारी है।

मैं नये संस्करण के अधिकाधिक प्रसार हेतु भगवान श्रीराम से प्रार्थना करता हूँ। पुस्तक का मुद्रण सुरूचिपूर्ण है। प्रथम दर्शन से ही पाठक प्रभावित होता है।

महामण्डलेश्वर
**स्वामी सत्यमित्रानन्द गिरि**
निवृत्तजगद्गुरु शंकराचार्य–भानुपुरा पीठ
संस्थापक–परमाध्यक्ष–भारत माता मन्दिर, हरिद्वार



गोस्वामी तुलसीदास जी कृत श्रीरामचरितमानस बहुमूल्य-रत्नों की एक मंजुषा है। इसमें यत्र-तत्र-सर्वत्र सुन्दरतम चौपाइयां, दोहे, सोरठे, छन्द तथा श्लोक आदि दुर्लभ-मुक्ताओं की भाँति अपूर्व कौशल से जड़े हुए हैं। 'मानस' मात्र एक धर्म-ग्रन्थ ही नहीं है, प्रत्युत यह समस्त हिन्दू

संस्कृति एवं बौद्धिक चेतना का प्रतीक स्तम्भ है। ऐसे भी असंख्य मानस-प्रेमी हैं, जिन्होंने अक्षर ज्ञान न होने पर भी सम्पूर्ण मानस को कण्ठस्थ कर लिया है और अवसर के अनुसार बात-बात में मानस की पंक्तियों का सुभाषित के रूप में प्रयोग करते रहते हैं।

किन्तु यह अपूर्व ग्रन्थ एक महासागर की भाँति विशाल है। अत: कभी-कभी अचानक आवश्यकता पड़ने पर किसी पंक्ति विशेष का सन्दर्भ तुरन्त खोज पाना जटिल हो जाता है। यथेष्ट परिश्रम करने पर ही यह पता लग पाता है कि उक्त पंक्ति किस काण्ड में, किस प्रसंग में और कहाँ है। इस असुविधा से त्राण पाने का सर्वोत्तम उपाय यही है कि मानस की एक वर्णानुक्रमणिका उपलब्ध हो।

इस दिशा में भक्तिमयी **मोहिनी श्रीवास्तव** ने मानस की एक अनुक्रमणिका का संकलन एवं प्रकाशन लगभग ३० वर्ष पहले कराया था। परन्तु उसमें चौपाई की अंर्धाली मात्र ही होने तथा बहुत सी चौपाइयों के छूट जाने की वजह से मानस प्रेमियों में उसका विशेष स्वागत नहीं हुआ। कालान्तर में **श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी** ने बड़े परिश्रम से मानस की वर्णानुक्रमणिका का एक परिवर्द्धित संस्करण प्रकाशित कराया। इस ग्रन्थ का प्रकाशन प्रशंसनीय तथा सम्पादन सुरूचि पूर्ण हुआ है।अन्ताक्षरी-प्रेमियों के लिए यह कृति परम उपयोगी एवं रामचरितमानस के पाठकों के लिए संग्रहणीय है। मुद्रण स्वच्छ, सुपाठ्य तथा कलेवर मनोहारी है। **स्वामी दिव्यानन्द जी** द्वारा सम्पादित एवं प्रकाशित इस ग्रन्थ का मानस-प्रेमियों द्वारा विशेष स्वागत किया गया। अब वे इस ग्रन्थ का नवीन संस्करण पुन: प्रकाशित करने के स्तुत्य-प्रयास में संलग्न हैं। हमारी प्रभु से प्रार्थना है कि उन्हें इसमें आशातीत सफलता प्राप्त हो।

**स्वामी श्यामस्वरूपानन्द सरस्वती**
अध्यक्ष—हरिधाम आश्रम, बिठुर (कानपुर)



**आदरणीय श्री स्वामी दिव्यानन्द जी !**
सप्रेम हरि स्मरण।

'मानस-वर्णानुक्रमणिका' मानस के श्रद्धालु पाठकों एवं विद्या प्रेमियों के लिए एक बहुमूल्य सहायक ग्रन्थ है। इसकी रचना विशेष मनोयोग, अध्यवसाय एवं निष्ठा के साथ की गई है, जो इस बात का भी प्रमाण है कि मानव-मस्तिष्क में भी कम्प्यूटर जैसी यांत्रिक क्षमता विद्यमान है। वास्तव में यह अध्यात्म सिद्ध मन की मन्त्र-शक्ति का ही प्रमाण है।

इस कृति का दूसरा संस्करण इतने अल्प काल में ही प्रकाशित होने जा रहा है, यह इसकी उपादेयता का सूचक है। मेरा विश्वास है कि आपका यह प्रयास अधिकाधिक लोकप्रियता प्राप्त करेगा।

**स्वामी चिदानन्द सरस्वती (मुनि जी)**
संस्थापक—चेयरमेन—भारतीय संस्कृति शोध प्रतिष्ठान
अध्यक्ष—परमार्थ निकेतन, ऋषिकेश



मैंने 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' जो हमारे परमात्मीय **श्री स्वामी दिव्यानन्द जी** के द्वारा सम्पादित की गई है, का विशेष रूप से अवलोकन किया और मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई कि हमारे श्री स्वामी जी ने अथक परिश्रम करके मानस-प्रेमियों के लिए एक अमूल्य ग्रन्थ रत्न प्राप्त कराया।

प्राय: कोई चौपाई सुनने के बाद प्रश्न उठता था कि यह चौपाई मानस में किस स्थल की है, अब बड़ी सरलता के साथ इस ग्रन्थ के माध्यम से यह ज्ञात हो जायेगा कि यह चौपाई किस प्रसंग की है। श्री रामचरितमानस के जिज्ञासु पाठकों ओंर प्रेमियों के लिए इसे प्राप्त कर अत्यधिक हर्ष होना चाहिये कि एक बहुत बड़ी जटिल समस्या के समाधान के रूप में कितना श्रम करके यह पुस्तक हमारे सामने **स्वामी दिव्यानन्द जी** ने प्रस्तुत कर दी है।

मुझे तो इस ग्रन्थ को प्राप्त करके बड़ी प्रसन्नता हुई। मैं इस सुन्दर कार्य के सम्पादन के लिए परमपिता परमात्मा से प्रार्थना करता हूँ कि हमारे स्वामी दिव्यानन्द जी चिरायू हों और सदैव इसी प्रकार आध्यात्मिक जगत की सेवा करते रहें तथा यह ग्रन्थ मानस-प्रेमियों के लिए श्री रामचरितमानस की भाँति ही उपादेय सिद्ध हो।

**स्वामी सहजानन्द सरस्वती**
अध्यक्ष–श्री दैवी सम्पद् मण्डल आश्रम, रायबरेली



इस ग्रन्थ के निर्माण में जो धन व परिश्रम लगा, हम उसे सफल व सार्थक मानते हैं। जब तक मानस रहेगा, इस ग्रन्थ की उपयोगिता बनी रहेगी। यद्यपि इसकी आवश्यकता पहले भी थी; परन्तु अत्यधिक परिश्रम के कारण किसी का ध्यान इस ओर नहीं गया। खुशी की बात है कि **आदरणीय श्री स्वामी दिव्यानन्द जी** ने इसका बीड़ा उठाया ओर भागीरथ प्रयत्न करके इसको सफल भी कर दिया। इसमें जितना परिश्रम लगा उतना ही यह उपयोगी भी है। सदैव के लिये मानस प्रेमी आपके ऋणी रहेंगे।

भविष्य में भी आपके द्वारा समाज की ऐसी सेवा होती रहेगी; ऐसी आशा है। **इति शुभम्**

**स्वामी जगदीश मुनि**



अनेक बार अनेक अवसरों पर किसी ऐसे ग्रन्थ की आवश्यकता अनुभव की गई, जिससे अकस्मात स्मृति में आने वाली श्री रामचरितमानस की किसी भी चौपाई, दोहे, छन्द, आदि को सहज देखा जा सके। 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' के रूप में इसी आवश्यकता का प्रगट रूप देख कर अतीव प्रसन्नता हुई।

मां भगवती सरस्वती का नि:सन्देह साक्षात् अनुग्रह; मानस प्रेमी वक्ताओं, श्रोताओं, पाठकों एवं रसिकों के लिये अनुपम निधि है यह वर्णानुक्रमणिका। भक्तिमति माता मोहिनी श्रीवास्तव

जी का यह प्रभु प्रेरित अनूठा सत्प्रयास एवं **पूज्यपाद श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज** का कुशल सम्पादन अन्तस्तल से साधुवाद एवं धन्यवाद का पांत्र है।

**स्वामी ज्ञानानन्द**

संस्थापक—परमाध्यक्ष—श्रीकृष्ण कृपाधाम, वृन्दावन



प्रत्येक माता-पिता की इच्छा होती है कि हमारे बालकों में उत्तम संस्कार आवें। यह कार्य केवल मानस का पारायण कर लेने से नहीं होता, अपितु इसे स्वस्थ एवं सात्विक मनोरंजन के रूप में ढाल देने से सुगम हो जाता है। अत: बालकों के सात्विक संस्कार एवं स्वस्थ मनोरंजन अन्त्याक्षरी क्रीड़ा का प्रयोग करने में 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' का एक महत्वपूर्ण योगदान सिद्ध होगा।

'मानस-वर्णानुक्रमणिका' के रूप में एक अद्वितीय ग्रन्थ-रत्न विश्व के समस्त मानस-प्रेमी वक्ताओं एवं पाठकों को प्राप्त हुआ है। इस कार्य के सम्पादन के लिये **श्री स्वामी दिव्यानन्द जी महाराज** के हम सब आभारी हैं।

**डॉ. विनय स्वरूप ब्रह्मचारी**

संस्थापक—अध्यक्ष—रामानुग्रह आश्रम,

ईश्वरीगंज, कानपुर



**स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती** द्वारा सम्पादित एवं **श्रीमती मोहिनी श्रीवास्तव** द्वारा संकलित 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' का मैंने अवलोकन किया। द्वितीय संस्करण के रूप में इस ग्रन्थ का पुनर्मुद्रण हो रहा है, यह जानकर अतीव प्रसन्नता की अनुभूति हुई।

भारतीय धर्म एवं संस्कृति का 'श्रीरामचरितमानस' पवित्र ग्रन्थ है। रामचरितमानस की चौपाईयां मूल रूप से भारतीय संस्कृति की धरोहर हैं। वस्तुत: यदि देखा जाये तो यह ग्रन्थ जहां एक ओर काव्य का दर्शन कराता है, वहीं दूसरी ओर यह धर्म का दर्शन कराता है। इसलिए इस ग्रन्थ की महत्ता और उपयोगिता दोनों ही बढ़ जाती है।

'मांनस-वर्णानुक्रमणिका' के द्वितीय संस्करण के प्रकाशन से इस ग्रन्थ की लोकप्रियता का अन्दाजा लगाया जा सकता है। वस्तुत: वर्णानुक्रम में इसका सम्पादन एक जटिल कार्य है। मानस-प्रेमियों को मानस के स्वाध्याय में इस ग्रन्थ का पूरा लाभ मिलेगा, ऐसा विश्वास है। मानस की यह वर्णानुक्रमणिका विविध वर्गों के पाठकों को लाभान्वित करेगी, साथ ही इसके प्रति श्रद्धा भी बढ़ेगी।

**डॉ. मण्डल मिश्र**

कुलपति—सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी



अनन्त श्री विभूषित **श्री स्वामी दिव्यानन्द जी महाराज** द्वारा सम्पादित एवं प्रकाशित श्री सन्त तुलसीदास जी महाराज की रामचरित मानस की अनुक्रमणिका वस्तुतः परिश्रम साध्य तथा उपयोगी कृति है। यह वर्णानुक्रमणिका रामायण-प्रेमियों के लिए अत्यन्त आवश्यक प्रस्तुति है। कोई चौपाई, दोहा, सोरठा, छन्द आदि का सन्दर्भ यदि आपको तुरन्त खोजना है, तो इस ग्रन्थ के माध्यम से आपको उसकी अविलम्ब उपलब्धि हो जावेगी। सम्पूर्ण रामायण का वर्णमालानुसार ज्ञान कर लेने की यह ग्रन्थ बहुमूल्य कुंजी है।

प्रत्येक घर, प्रत्येक विद्यालय और प्रत्येक व्यक्ति को यह ग्रन्थ अपने पास रखना चाहिये। इस ग्रन्थ को हम रामायण सहायिका कह सकते हैं।

**आचार्य प्रभाकर मिश्र**
पूर्व कुलपति—दरभंगा संस्कृत महाविद्यालय.
अध्यक्ष—विश्व धर्म संसद, दिल्ली
(सार्वभौम सनातन धर्म महासभा)



तपोपूत **महात्मा स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती** द्वारा सम्पादित 'मानस वर्णानुक्रमणिका' को देखने का अवसर प्राप्त हुआ। एक सन्दर्भ ग्रन्थ के रूप में यह अत्यन्त उपादेय एवं संग्रहणीय है।

मेरे विचार में यह ग्रन्थ एक अत्यन्त उपयोगी सन्दर्भ ग्रन्थ है। यह न केवल तुलसी साहित्य के अध्येताओं एवं अनुसंधित्सुओं के लिए अपितु सामान्य चिन्तनशील पाठकों के लिए भी संग्रहणीय है। मानस के व्यापक प्रचार-प्रसार की दृष्टि से इसकी उपादेयता असंदिग्ध है।

तुलसी-साहित्य, विशेषतः रामचरितमानस पर अब तक पूरे संसार में जितना काम हुआ है, उतना सम्भवतः किसी दूसरे ग्रन्थ पर नहीं हुआ होगा। किन्तु जो कार्य पूज्य स्वामी जी ने किया है, वैसा मेरे देखने में अब तक नहीं आया है। इस कार्य की बड़ी आवश्यकता थी।

जैसा मैंने पूर्व में ही निवेदन किया है कि 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' एक सन्दर्भ ग्रन्थ है, जिसकी आवश्यकता लिखने-पढ़ने व सोचने-विचारने वाले ऐसे लोग ही अनुभव कर सकते हैं, जिनके सामने यथावसर तत्काल समाधान की उत्कट आकुलता वाले विविध सन्दर्भ अनेक अवसरों पर अनायास उपस्थित हुआ करते हैं। उन क्षणों में शीघ्रतापूर्वक मानस के पन्ने उलटते हुए तत्काल सटीक सन्दर्भ जान लेने की जो आतुरता-आकुलता होती है, उसका वर्णन नहीं किया जा सकता है। गम्भीरता पूर्वक सम्पूर्ण मानस का मंथन करके अभीष्ट पंक्तिरत्न प्राप्त कर लेने का समय तो कम ही मिल पाता है और प्रायः हडबड़ी में खर्च किया गया घन्टों का परिश्रम व्यर्थ ही जाता है।

यह 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' ऐसे आकुल-आतुर क्षणों में मेरे लिए अनेक बार अचूक सहायक सिद्ध हुई है। अनेक लोगों ने मेरे पास आकर इस ग्रन्थ से तत्काल सहायता प्राप्त की है और इसकी उपयोगिता के विषय में सभी का अनुभव मेरे जैसा ही है।

कई और दृष्टियों से भी यह ग्रन्थ महत्वपूर्ण है। इसकी सहायता से मानस पर आधारित अन्त्याक्षरी प्रतियोगिताएं कराई जा सकती हैं, क्योंकि प्रत्येक वर्ण पर सैकड़ों पक्तियां एक साथ यहाँ सुलभ हैं। ऐसी पुस्तकों के अभाव के कारण ही इन प्रतियोगिताओं का क्रमशः लोप होता जा रहा है और अब तो सिने गीतों के आधार पर अन्त्याक्षरी का प्रचलन हो गया है। मानस के साथ ही तुलसी की दोहावली और कवितावली तथा अन्य बड़े रचनाकारों के उत्कृष्ट छन्दों के संग्रह अक्षरानुक्रम से सुलभ कराये जायं, तो सम्भव है कि पहले जैसी संस्कार जगाने वाली प्रतियोगिताएं पुनः जनप्रिय हो जायं।

इस श्रम साध्य एवं अत्यन्त महत्वपूर्ण प्रकाशन के लिए हिन्दी जगत पूज्य स्वामी जी का आभारी रहेगा। इस ग्रन्थ का द्वितीय संस्करण छप रहा है, यह जानकर मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई है। इसका अधिकाधिक प्रचार-प्रसार हो, यही शुभकामना है।

**डॉ. जितेन्द्र नाथ मिश्र**
मन्त्री—साहित्यक संघ, वाराणसी
अध्यक्ष—हिन्दी विभाग—दयानन्द महाविद्यालय, वाराणसी



❀❀❀

'मानस-वर्णानुक्रमणिका' की द्वितीय आवृत्ति के प्रकाशन का शुभ समाचार विशेष उल्लासमय और उत्साहवर्धक है। यह कृति जितनी मूल्यवान और लोकप्रिय सिद्ध हुई है, उसका आधार मानस की लोकप्रियता के अतिरिक्त इसकी संकलनकर्त्री **मोहिनी श्रीवास्तव जी** एवं सम्पादक सन्तप्रवर **श्रद्धेय श्री स्वामी दिव्यानन्द जी महाराज** की दृढ़ निष्ठा, अचल आस्था, अथक अध्यवसाय और अडिग संकल्प शक्ति भी है। यह ग्रन्थ पूज्य स्वामी जी के श्रम और तपस्या तथा **बहिन मोहिनी जी** की कल्पना एवं साधना का साकार रूप है। इसका बहिरंग सौन्दर्य, क्रम संयोजन और वैज्ञानिक पटुता इसके अंतरंग सौन्दर्य के साथ मन का मिलाप कर देती है।

इसके सम्पादन के समय मुझे श्री स्वामी जी महाराज की संलग्नता को देखने का अवसर भी मिला था और मुझे विश्वास था कि इस कृतित्व को लोकमान्यता का पुरस्कार प्राप्त होगा। आज कम्प्यूटर (संगणक) के युग में किसी भी सन्त, विद्वान और साहित्यानुरागी के द्वारा इसे निजी श्रम द्वारा तैयार किया जाना मानवीय मेधा का उज्जवल प्रमाण है, जो यन्त्र-शक्ति की तुलना में मन्त्र-शक्ति की श्रेष्ठता का सूचक है।

मानस-प्रेमी और अनुसंधाता होने के नाते यह कृति मेरे लिए विशेष सहायक सिद्ध हुई है। इसने घंटों के श्रम को मिनटों में और मिनटों के श्रम को क्षणों में परिणत कर दिया है। इसके माध्यम से मुझे आवश्यक सन्दर्भ अचूक रूप में प्राप्त हुए हैं।

सामान्य पाठकों के लिए यह अनुक्रमणिका जप की माला जैसा कार्य करती है, वक्ताओं के लिए सूक्तियों का उपहार प्रदान करती है और शोधकों-समीक्षकों के लिए मानस महाकाव्य की सार्वभौमिकता सिद्ध करने की प्रेरणा देती है।

आशा है इसकी द्वितीय आवृत्ति का और भी अधिक स्वागत होगा और शीघ्र ही तृतीय आवृत्ति की शुभ घड़ी प्राप्त होगी।

**डॉ. रामप्रकाश अग्रवाल**
एम.ए. (हिन्दी–संस्कृत–अंग्रेजी), पी.एच.डी.
पूर्व प्राचार्य – मेरठ कॉलेज, मेरठ



परमादरणीय **श्री स्वामी दिव्यानन्द जी महाराज** ने प्रस्तुत ग्रन्थ 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' को सम्पादित कर महानतम कार्य जनमानस के लिए करके मानस जगत् को उपकृत किया है। वास्तव में प्रस्तुत कार्य अत्यन्त दुरूह था। समस्त चौपाईयों, दोहों एवं छन्दों आदि को विस्तृत ग्रन्थ से अन्वेषण करने में कितना परिश्रम होता है, इसका मुझे पूर्ण अनुभव है। कोई चौपाई स्मरण रहते हुए भी उसे खोजने में कठिनाई होती है। प्रस्तुत दुरूह कार्य को अकारादि क्रम से सम्पादित करके महाराज श्री ने हम समस्त मानस पाठकों, अन्वेषण कर्ताओं एवं व्याख्याताओं का भार कम कर दिया है, जो स्तुत्य है। इस कार्य में कितना समय और कितनी तपस्या लगी होगी, इस महाविभूति की। अत: ऐसे महापुरूष के श्री चरणों में शतश: नमन करके मैं अपने को धन्य मानता हूँ।

श्रीरामचरितमानस साक्षात् ब्रह्माण्डनायक श्रीराम का दिव्य श्री विग्रह है। उसके किसी अंश को लेकर कार्य करने की प्रेरणा बिना भगवत्कृपा के सम्भव नहीं है। यद्यपि अनेकश: विद्वानों ने कुछ-न-कुछ कार्य श्रीरामचरितमानस पर अवश्य किया है, किन्तु सम्पूर्ण मानस का वर्णादिक्रम से सजाने का कठिन कार्य अपने आप में मानस की विशेष सेवा मानी जा सकती है।

**चरितं रघुनाथस्य शतकोटि प्रविस्तरम्।**
**एकैकमक्षरं पुंसां महापातकनाशनम्।।**

**डॉ. परमेश्वर दत्त शुक्ल (रामायणी)**
(साहित्य–व्याकरण–आयुर्वेदाचार्य, एम.ए.,पी.एच.डी.)
साहित्य विभागाध्यक्ष – श्री रामानुज संस्कृत महाविद्यालय, वाराणसी



'मानस-वर्णानुक्रमणिका' शोध विद्यार्थियों के लिए ही नहीं, अपितु श्री राम कथा के वक्ता एवं सामान्य पाठक के लिए भी यह कल्पवृक्ष के समान है। कभी एक स्वप्न देखा था कि 'मानस'

पर ऐसा अधिकार हो जाय कि जब चाहे तब किसी भी विचार, शब्द या भाव की संगति पलक झपकते हो जाय। करते थे प्रयास और उसमें समय भी लगता था; किन्तु 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' ने यह स्वप्न साकार ही कर दिया।

कभी-कभी तो किसी एक शब्द की चौपाई पर दृष्टि जाते ही आस-पास की चौपाई पुकार उठती है कि देखो अभी और अद्भुत भाव मोती भरे पड़े हैं हमारे हृदय में। इन्हें उठा लो और संसार में बांट दो।

मैं परमपूज्य **श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी** के प्रति श्रद्धा सहित आभार प्रकट करता हूँ जिन्होंने अपना अमूल्य समय देकर भक्तिमयी **मोहिनी माताजी** द्वारा संकलित इस ग्रन्थ का सम्पादन किया। मूलत: संकलन दुस्साध्य कार्य है; किन्तु सम्पादन अद्भुत एवं विलक्षण कार्य है। सम्पादन में जो प्रथम तथा द्वितीय अक्षर व शब्द का ध्यान रखा गया है, वह प्रशंसनीय है।

**डॉ. राम वशिष्ठ**
प्रवाचक-श्री रामचरितमानस,
हाथरस



❀❀❀

सद्गुरू पूज्य **स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज** द्वारा सम्पादित 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' जिज्ञासु पाठकों तथा भक्तजनों के लिए अत्यन्त उपयोगी है। महाराज श्री का सम्पूर्ण जीवन लोकहितकारी कार्यों के लिए समर्पित रहा है। यह पुस्तक उसी श्रृंखला की एक अत्यन्त महत्वपूर्ण कड़ी है।

गोस्वामी तुलसीदास जी कृत श्रीरामचरितमानस भारतीय वांग्मय में ही नहीं, अपितु सम्पूर्ण विश्व के साहित्य में सर्वाधिक लोकप्रिय एवं प्रतिष्ठत ग्रन्थ है। साधारण एवं बहुत कम पढ़े-लिखे पाठकों के लिए भी इस महान ग्रन्थ की उपयोगिता असंदिग्ध है। भारतवर्ष में ऐसे लोग ढूंढ़ने से मिलना कठिन हैं, जिन्हें मानस की कुछ चौपाईयां कण्ठस्थ न हों। विविध प्रसंगों में लोग अनायास इन चौपाईयों को उद्घृत करते हैं। कभी-कभी ऐसा भी होता है कि कोई चौपाई आधी-अधूरी याद आती है और उसे पूरा करने के लिए हम अपनी स्मरण शक्ति पर जोर डालते हैं; किन्तु असफल रहते हैं। ठीक सन्दर्भ ज्ञात न हो तो मानस जैसे विशालाकार ग्रन्थ में से उस चौपाई का शेष अंश ढूंढ़ निकालना हमारे लिए असम्भव होता है।

महाराज श्री द्वारा सम्पूर्ण मानस की चौपाईयों और दोहों आदि का अक्षरानुक्रम से सम्पादन हो जाने पर अब यह कठिनाई समाप्त हो गई है और अब हम बिना परिश्रम के मनचाही चापाई ढूंढ़ सकते हैं।

मुझे विश्वास है कि इस ग्रन्थ को लोकप्रियता प्राप्त होगी तथा महाराज श्री की कृपा से हमें भविष्य में भी ऐसी उत्कृष्ट लोकोपयोगी पाठ्य सामग्री प्राप्त होती रहेगी।

दीनानाथ झुनझुनवाला.
झुनझुनवाला वनस्पति लि., झुनझुनवाला रिफाइनरी
झुनझुनवाला गैसेज प्रा. लि., झूला हर्बाफयर्स, वाराणसी



एक है भौगोलिक गंगा, जो हिमालय से निकल कर अपने आस-पास की भूमि का सिंचन करती हुई धरती को शस्य श्यामला बनाती हुई बंगाल की खाड़ी में जा गिरती है। दूसरी गंगा है- 'मानसी गंगा' जो तुलसी के मानस से निकल कर जग के पाप-ताप-कल्मष हरती हुई शेषशायी विष्णु के श्री चरणों में समा जाती हैं। राम अनन्त हैं, उनकी कथा अनन्त हैं। उनमें मज्जन की अनेक विधियां हो सकती हैं। स्वाध्याय के लिए ऐसी विधि अपनायी जाती है, जो सुगम हो। शास्त्र को सोच-विचार कर बार-बार देखा जाता है। इसलिए उसका जितनी बार पारायण-पाठ किया जाता है, उतनी ही अर्थछवियां निकलती जाती हैं।

ऐसे ग्रन्थ अनुभूत सत्य की व्यंजना के वाहक होते हैं, समाधि की अवस्था में सृजित होते हैं। उस अवस्था के पास पहुँचते जाइये, अर्थ प्रकट होता जायेगा। इसलिए मानस के ऐसे पाठ की आवश्यकता बनी हुई थी, जो मानस प्रेमियों को वांछित दोहा-चौपाई आदि का तत्काल ज्ञान करा सके। वैश्वानरों के लिए शोध-गवेषणा के नये गवाक्ष खोल सके, उनका मार्ग दर्शन कर सके और मानस-प्रेमियों को स्वाध्याय, सुचिंतन का अवसर प्रदान कर सके। इन दृष्टियों से 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' की जितनी सराहना की जाए, कम है।

सुभाषितों को जुटाना हो या सूक्तियों को, सिद्धान्त कथन देखना हो या विषय-विशेष; यह ग्रन्थ सहायता के लिए तत्पर मिलता है। ग्रन्थ का मुद्रण सर्वातिशय शुद्ध है और साज-सज्जा नयनाभिराम। इस ग्रन्थ के प्रकाशन से जुड़े सभी श्रद्धेय महानुभाव साधुवाद के पात्र हैं।

डॉ. मृत्युञ्जय उपाध्याय
पी. एच. डी., डी. लिट्
हिन्दी विभागाध्यक्ष – आर. एस. पी. कॉलेज,
झरिया (बिहार)



ओजस्वी युवा सन्त श्रद्धेय श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज द्वारा सम्पादित-प्रकाशित 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' वास्तव में एक शोध ग्रन्थ है। यह मानस साहित्य में एक नवीन अध्याय

है। पूज्य स्वामी जी का यह अथक परिश्रम रामचरितमानस के शोध-छात्रों व वक्ताओं के श्रम को शान्त करेगा। मैं इसके प्रचार-प्रसार की आवश्यकता समझता हूँ।

प्रबुद्ध रसिकों के लिए इस विलक्षण ग्रन्थ के प्रकाशन के लिये मैं हृदय से **श्रद्धेय श्री स्वामी जी** का धन्यवाद करता हूँ तथा मंगलकामना करता हूँ कि यह ग्रन्थ शीघ्र ही मानस-मर्मज्ञों का हृदय हार बन सुशोभित हो।



**डॉ. सुरेशाचार्य 'श्री चैतन्य'**
एम.ए. (हिन्दी, संस्कृत), पी. एच डी.
सहारनपुर

❀❀❀

'गहरे पानी पैठने' हेतु दृढ़ इच्छाशक्ति एवं एकाग्र अध्यवसाय अपरिहार्य है, जो सामान्य साधक के लिए सम्भव नहीं हैं। अत: समर्पित सन्त स्वयं कठोर परिश्रम द्वारा गोरस मथ कर नवनीत श्रद्धालु जन को सुलभ करा देते हैं।

**श्रद्धेय श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी** ने दीर्घकाल तक अहर्निश श्रम के उपरान्त इस अत्यन्त उपयोगी ग्रन्थ 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' का सम्पादन करके इसे जनता को समर्पित कर दिया है। श्रीरामचरिमानस की अगाध ज्ञान-गंगा की समस्त चौपाइयों, सोरठों तथा दोहों आदि के सन्दर्भ तथा प्रसंग को तुरन्त ढूँढ़ निकालना अब सर्वसाधारण के लिए अत्यन्त सुलभ हो गया है। यह अपूर्व प्रकाशन अध्यात्म तथा साहित्य दोनों ही क्षेत्रों के लिए समान रूप से लाभकारी सिद्ध होगा।

पूज्य स्वामी जी का यह कल्याणकारी योगदान नि:सन्देह स्तुत्य है।

**डॉ. हरिश्चन्द्र सिंघल**
सेवानिवृत्त प्राध्यापक – पंत विश्वविद्यालय,
पंतनगर



'मानस-वर्णानुक्रमणिका' प्राप्त कर अत्यधिक प्रसन्नता हुई। श्रीरामचरितमानस भारत के जन-जन के प्राणों का संगीत है। यह धर्म-प्राण लोगों का हृदय स्पंदन है। ऐसे ग्रन्थ की चौपाइयों को यथाप्रसंग स्मरण करने की इच्छा धर्मप्रेमियों में स्वाभाविक होती है।

'मानस-वर्णानुक्रमणिका' ने मानस प्रेमियों की इस भावना को सम्बल प्रदान करने के लिए जो अनुपम सहयोग किया है, उसे एक श्रेष्ठतम सेवा और उत्कृष्ट उपहार कहना ही युक्ति संगत है।

**स्वामी धर्मप्रेमानन्द सरस्वती**
सम्पादक – परमार्थ समाचार, ऋषिकेश

❀❀❀

**'परमश्रद्धेय श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज** ने 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' का सम्पादन-प्रकाशन करके मानस प्रेमी अध्ययनकर्त्ताओं पर भारी उपकार किया है। स्वामी जी ने एक सन्यासी, संशोधक और मानस के वैज्ञानिक सम्पादन की भूमिका निभाकर मानों सरस्वती की वीणा के तार झंकृत कर दिये हैं।

हम जब 'तत्त्व-दर्शन' के सम्पादन कार्य में कार्यरत होते हैं, तब रामायण की चौपाईयों की श्रद्धेयता और अवतरण की आवश्यकता रोज-ब-रोज हमेशा होती थी। तब यह चौपाई मानस में कहां है, उसे तलाश करने में घंटों लग जाते थे। अब 'मानस-वर्णानुक्रमणिका' हमारे पास है, इससे मानों हमारी हथेली पर चांद आ गया हो।

हम श्रद्धेय श्री स्वामी जी और इस ग्रन्थ की संकलनकर्त्री **श्रीमती मोहिनी श्रीवास्तव** के चरणों में श्रद्धा-सुमन समर्पित करते हैं।

घनश्याम मेहता
सम्पादक – तत्त्व दर्शन
पोरबन्दर (गुजरात)





## श्री रामायण जी की आरती

आरति श्रीरामायनजी की । कीरति कलित ललित सिय पी की।।
गावत ब्रह्मादिक मुनि नारद । बालमीकि बिग्यान बिसारद।
सुक सनकादि सेष अरु सारद । बरनि पवनसुत कीरति नीकी।।१।।

गावत बेद पुरान अष्टदस । छहो सास्त्र सब ग्रंथन को रस ।
मुनि जन धन संतन को सरबस । सार अंस संमत सबही की।।२।।

गावत संतत संभु भवानी । अरु घटसंभव मुनि बिग्यानी ।
ब्यास आदि कबिबर्ज बखानी । कागभुसुंडि गरुड़ के ही की।।३।।

कलिमल हरनि बिषय रस फीकी। सुभग सिंगार मुक्ति जुबती की।
दलन रोग भव मूरि अमी की । तात मात सब बिधि तुलसी की।।४।।





# पूज्य महाराज श्री एक परिचय

परमपूज्य श्री स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती जी महाराज आध्यात्मिक समाज की निधि हैं। आपका जन्म एक धार्मिक परिवार में हुआ। बचपन से आध्यात्मिक वातावरण प्राप्त होने के फलस्वरूप आपमें बाल्यावस्था से ही वैराग्य के लक्षण दिखायी देने लगे। अपने अध्ययन काल में आप अपने कॉलेज में सर्वसम्मति से छात्र संघ के अध्यक्ष रहे। अपने अध्यापकों एवं सहपाठियों में आप समान रूप से लोकप्रिय रहे। सन १९७४ में आपने सर्वप्रथम अपने सदगुरुदेव प्रात:स्मरणीय श्री स्वामी प्रकाशानन्द सरस्वती जी महाराज का शुभाशीष प्राप्त किया। बचपन से ही प्राप्त [illegible] संस्कारों के कारण भौतिक सुख आपको बांध न सके और सन् १९८० में आप गृह त्याग कर पूर्ण रूपेण अपने सद्गुरुदेव के श्री चरणों में समर्पित हो गये। सन् १९८२-८३ में आपने सृष्टि के आदि केन्द्र ब्रह्मावर्त (बिठूर) में गंगा तट पर १६ माह तक लगातार मौन व स्वपाकी रहते हुए गायत्री पुरश्चरण की कठोर साधाना की । मां भगवती गायत्री एवं सद्गुरुदेव की असीम कृपा के फलस्वरूप अध्यात्म-पथ में आपकी तीव्र प्रगति होती गयी। अपनी विशेष साधना के बाद से पूज्य स्वामी जी निरन्तर जन कल्याण हेतु ज्ञान रुपी प्रसाद वितरित करते आ रहे हैं। आपके श्रीमुख से सतत् प्रवाहित श्रीमद्भागवत कथा एवं प्रवचन सुनते हुए भक्तजन भक्ति रस में डूबे रहते हैं। आपकी स्पष्टवादिता, शब्दों व प्रसंगों को सरस बनाने की सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति, भाषागत सूत्रों की परख तथा सरल, सहज एवं शब्दों द्वारा शब्दातीत परमात्मा की प्रभावोत्पादक वाग्धारा द्वारा अभिव्यक्ति, जन-मानस को मन्त्र-मुग्ध कर देते हैं। निवृत्ति परायण मानसिकता होने पर भी भक्तों के विशेष अनुरोध पर आपने लोकहितार्थ हरियाणा प्रान्त की ऐतिहासिक एवं औद्योगिक नगरी पानीपत में 'दिव्य धाम आश्रम' की स्थापना की। यह आश्रम सत्संग, शिक्षा, चिकित्सा, गो सेवा आदि के रूप में जनता-जनार्दन की सेवार्थ समर्पित है। पूज्य स्वामी जी अपनी तप:पूत अनुभवसिद्ध वाणी के द्वारा आध्यात्मिक ज्ञान का प्रचार-प्रसार सम्पूर्ण भारत में करते हुए एक निष्काम कर्मयोगी, एक विरक्त सन्यासी का जीवन जीते हुए भक्तों को सत् प्रेरणा प्रदान कर रहे हैं।

डॉ. मनीष कुमार
एम.ए., पी.एच.डी.
कानपुर